## ॥ ढाल राग धन्याश्री ॥

तेज तरण मुख राजै पद्दनी ।

तीरथ परभावन जयकारा ॥ ती० जिनसे भव सागर जल तरिये, ते तीरथ गुण धारा ॥ ती० ॥१॥ जिनके गणधर तीरथ कहिये, वलि सहु संघ सुखकारा । एह महा तीरथ पहिचानो, वंदि लहो भवपारा ॥ ती० ॥२॥ अडसठ लौकिक तीरथ तजि करि, भज लोकोत्तर सारा। द्रव्यभाव दोय भेद लोकोत्तर, स्थिर जंगम भयहारा ॥ ती० ॥३॥ पुण्डरीक परमुख पंच तीरथ, चैत्य पंच परकारा । एह वर तीरथ थावर कहिये, दोठां दुरित विदारा ॥ ती० ॥४॥ श्रीसीमंधर प्रमुख वीश जिन, विहरमान भवतारा । दोय कोडि केवलि विचरंता, जंगम तीर्थ उदारा ॥ती०॥५॥ संघ चतुर्विध जंगम तीरथ, जिन शासन उजियारा । वर अनंत गुण भूषण भूपित, जिनको नमन जिनसारा ॥ ती० ॥६॥ ए तीरथ परभावन करिये, शुभ भावन आधारा । शिव कज जल

विंशतितम पदकी, जाऊँ प्रतिदिन बलिहारा ॥ ती० ॥७॥ ए तीरथ परभावन करतो, मेरुप्रभ अविकारा । पद जिनहर्ष लहीने तरीया, भवभय जलधि अपारा ॥ ती० ॥८॥

॥ काव्य ॥

महा महानन्दपद प्रदाय, जगत्रयाधीश्वर वंदिताय । जिनश्रुत ज्ञान पयोनदाय, नमोस्तु तीर्थाय, शुभंददाय ॥ ९ ॥ ॐ ह्रीं श्रीतीर्थाय नमः ॥

विंशतिपद स्तुति ।

॥ राग गरबो ॥

सुणि चतुर सुजाण परनारी प्रीतड़ी० ॥

चित हरख धरी, अनुभव रंगे बीस परमपद वंदिये । शिवरमणि वरी, केवल सखिय सहाय, करी चिरनंदिये (आं०) ए बीस चरण अशरण शरणा, चिर संचित दुरित तिमिर हरणा । नित चित ए पद समरण धरणा ॥१॥ ए पद समरण जिण चित धरिया, तरिया तरसै तरै भव दरिया,

सदनंत भविक सहु भयहरिया ॥ चि० ॥२॥ ए पद गुण सागर मनुहारा, वर्णन तरणी ए वहु-हारा। इन्द्रादिक सुर न लह्यो पारा ॥ चि० ॥ ३ ॥ ए पद अतिशय महिमा धारा, अमृत पद कमला भरतारा। जिनचन्द्रानंदघन पद कारा ॥ चि० ॥ ४ ॥ जिनहर्षसूरिन्दके शिव करणा, चन्द्रामल गुणविंशति करणा। हुयज्यो प्रभु अरज ए अवधरणा चि० ॥५॥

॥ कलश ॥

ए वीशथानक भुवन नंदन अघ निकंदन जानिये। विबुधेन्द्र चन्द्र नरेन्द्र वंदित, पद जिनेन्द्र वखानिये। ए वीश पद भव जलधि तारण, तरण गुण पहिचानिये ॥ इम जाणि भविजन कुशल कारण, वीश पद उर आणिये ॥१॥ इह वरस चन्द्र दिनेन्द्र हरिमुख, विधि नयन छिति मिति धरू। तिह मास भादव धवलदल

आरती, जे नितचित उलसाय रे। ते लही पंच चिदानन्दघनता, अचल अमर पदपाय रे॥ ॥ पि० ॥ ५ ॥ पंच प्रदीप अखंडित ज्योते, दुर्मति तिमिर विलाय रे। एह आरती तुरत तारती, भवजल निपतित धाय रे॥ पि० ॥६॥ पद जिनहरष तणी ए करणी, मनहरणी कहिवाय रे। चन्द्रविमल शिव सिधिनिधि धरणी, वरणी किण विध जाय रे॥ पि० ॥७।

श्रीजिनहर्षसूरि कृत ।

# ऋषि-मण्डल पूजा ।

## प्रथम जल पूजा

### दोहा

प्रणमी श्रीपारस विमल, चरण कमल चितलाय ।
ऋषिमंडल पूजन रचूं, वरविधि-युत सुखदाय ॥
नंदीश्वर मंदिर गिरि, शाश्वत जिन महाराज ।
अरचै अठ विध पूजसे, जिमि समस्त सुरराज ॥
तिम चितजिनपतिगुणधरी, श्रावकसमकितधार ।
विरचे जिन चौवीसकी, अठविधि पूज उदार ॥

### गाथा

सलिल सुचन्दन, कुसुमभरं, दीवगकरणं च धूवनाणं च । वर अक्षत, नैवेद्यं, शुभ फलं, पूजाय अट्ठ विहा ॥१॥

### ॥ दोहा ॥

यह अठविधि पूजा करण, सुनिये सूत्र संस्कार ।
जे भवि विरचे प्रभुतणी, ते पामें भवपार ॥

प्रथम जिनेश्वर तिम प्रथम, योगीश्वर नरराय ।
प्रथम भये युग आदिमें, सकल जीव सुखदाय ॥

॥ राग देसाख ॥

चाल—पूर्व मुख सावनं, करि दशन पावनं

विमलगिरि उदयगिरिराजशिखरो परै । तरुण तर तेज दीपत दिणिन्दा । युगल धर्म-वार करी धरम उद्योत किये, विमल इक्ष्वाकु कुल जलधिचन्दा ॥ १ ॥ मातमरुदेवी वर उदर दरी हरिवरा । पसकल नृप मुकुट मणि नाभि-नन्दा । अखिल जगनायका, सुगति सुखदायका । विमलवर नाण गुण मणि समंदा ॥ २ ॥ वृषभ लांछन धरा, सकल भव भयहरा अमर वरगीत गुणाकुशल कन्दा, गहिर संसार सागर तरणि समधरा, नमत शिव चन्द प्रभु चरण बंदा ॥३॥

काव्य

सलिल चन्दन पुष्प फलब्रजैः सुविमलाक्षत दीप सुधूपकैः विविध नव्य मधु प्रवरान्नकै

ज्जिनममीभोरहं वसुभिर्य्यजे ॥१॥ ॐ ह्रीं श्रीपरमात्मनेऽनंतानंत ज्ञानशक्तये । जन्म जरा-मृत्यु निवारणाय । श्रीमत् ऋषभ जिनेन्द्राय जलं चन्दनं पुष्पं धूपं दीपं नैवेद्यं फलं वस्त्रं यजामहे स्वाहा ॥

श्रीअजित जिन पूजा

॥ दोहा ॥

जयजिणंद दिणंद सम, लखि भविकज विकसात।
परमानन्द सुकंद जल, विजयामात सुजात ॥

॥ ढाल ॥

चाल—आय रहो दिल बागमें प्यारे जिनजी इस ख्यालकी

एक अरज अवधारियै, अजित जिन एक अरज अवधारियै ॥आंकणी॥ अजित जिनेसर, जग अलवेसर । कूरम निजर निहारियै (अजित जिन एक०) तारणतरण विरुद सुणि तेरो । आयो शरण तिहारियै ॥ अजित० एक० १॥ चरम सिधु भवभय जल निपतित। चरण पतित

मोहे तारियै ॥अजित० एक०॥ परमानन्द घन शिववनितानन । कंज मधुपान सुकारियै ॥ अजित० एक० २ ॥ चिर संचित घन दुरित तिमिर हर । तुम जिन भये तिमिरारियै ॥ अजित० ॥ कहै शिवचन्द्र अजित प्रभु मेरे । एह अरज न विसारियैं ॥३॥

॥ काव्य ॥

सलिल चंदन० ॥ ॐ ह्रीं श्रीमते अजितजिनेन्द्राय वसु द्रव्यं यजा० ॥

तृतीय श्रीसंभव जिन पूजा

॥ दोहा ॥

जय जितार संभव सदा, श्रीसंभव जिनराज ।
सकल लोक जिण जीतलिय, जीतो मोह समाज ।

ढाल

चाल—गंधवटी घनसार केसर, मृगमदारस मेलीयै

अपरिमित वर शिखर सागर, धार संभव कार ए। जिनराज संभव पाय वंदो, लहो भव जल पार ए । वलि जलधि जात सुजात कुंजर,

कुंभ भंजन जानियै॥ तसु जनक नाम समान नामा, भए जिन उर आनिये॥१॥जसु चरण पंकज मधुर मधुरस, पान लय लागी रह्यो। मिल करि सुरासुर खचर व्यंतर, भमर नित चित्त ऊमह्या॥ जसु चरण कमले प्लवग लांछन, कनक सुवरन काय ए। सहु भुवन नायक सुमति दायक, जननि सेना जाय ए॥ २॥ जसु मधुर वाणी जग वखाणी, तीस ग्नर गुण धारिणी। संसार सागर भय भराभर, पतित पार उतारिणी। स्याद्वादपक्ष कुठार धारा, कुमति मद तरुदारिणी। प्रभु वाणि नित शिवचंदगणि के, हुवो मंगल कारिणी॥३॥

॥ काव्य ॥

सलिलचंदन० ॐ ह्रीं श्रीप० श्रीसत्संभवजिने०

चतुर्थ श्रीअभिनन्दन जिन पूजा।

॥ दोहा ॥

श्री चतुर्थ जिनवर सदा, पूजो भविचित लाय।
भक्ति युक्ति संकट हरण, करण तीन सुधथाय॥

॥ राग सोरठ ॥

चाल— कुँद किरण शशि ऊजलो रे देवा

संवर नंदन जिनवरु रे व्हाला, अभिनंदन हितकामी रे। जगदभिनंदन जयकरु रे व्हाला, दुरित निकंदन स्वामी रे ॥१॥ लोकालोक प्रकाशता रे व्हाला, करता अविचल धामी रे। अव्याबाध अरूपिता रे व्हाला, विमल चिदानंद रामी रे ॥२॥ वंछित पूरण सुरमणि रे व्हाला, ए प्रभु अंतरजामी रे। एसे जिन महाराज नै रे व्हाला, चंद नमै सिर नामी रे ॥३॥

॥ काव्य ॥

सलिल० ॐ ह्रीं श्री प० श्रीमदभिनन्दन जिने०

पंचमी श्रीसुमति जिन पूजा।

॥ दोहा ॥

पंचमजिन नायक नमूँ, पंचमी गति दातार।
पंचनाणवर विमल कज, वन विकसन दिनकार ॥

॥ राग कैरवो ॥

चाल—वंशी तेरी वैरिणी वाजै रे,

सुद्धभाव चित्तथिर धरिके रे ॥ चित्त० ॥ पूजो सुमति जिणंद ॥ सुधभाव० ॥ जिन भक्ति-करण रसीला, लहो परमानंद ॥१॥ सुध भाव० ॥ जिनराज सुमति समंद, करै कुमति निकंद ॥ सुध० ॥ प्रभुना चरण अरविन्द, वंदे असुर सुरिन्द ॥२॥ सु० ॥ कनकाभ तनु द्युति सोहे, प्रभु सुमंगलानंद ॥ सुध० ॥ करुणोपशम रस भरिया, वंदे नित शिवचंद ॥ सुध० ॥३॥

॥ काव्य ॥

सलिलचंदन० ॐ ह्रीं श्रीमत्सुमति जिनेन्द्राय वसु द्रव्यं० ॥

छट्ठी पद्मप्रभु जिन पूजा ।

॥ दोहा ॥

हिव पद्मम जिनवर तणी, पूजन करो उदार ।
भविचित भक्ति धरी करी, सुख संपति करतार ॥

॥ राग गुंड मिश्रित भीम मल्हार ॥

चाल—मेघ बरसै भरी कुसुम बादल करी,

परमपद पूर्व गिरिराज परि उदय लहि, विजित परचन्द्र दिनकर अनन्ता । चन्द्रप्रभु चन्द्रिका विमल केवल कला, कलित शोभित सदा जिन महन्ता ॥१॥ परम० ॥ कुमतिमत तिमिर भर हरिय पुन भूरि भवि, कुमुद सुख करिय गुणरयण दरिया । गहिर भवसिंधु तारण तरणि गुण, धारि भव तारि जिनराज तरिया ॥ परम पद० ॥२॥ राखिये आज मोहि लाज जिनराज प्रभु, करण सुख चरण जिन शरण परीया । परम शिवचंद्र पदपद्म मकरंद रस, पान नित करण तत्पर भरिया ॥३॥ परम पद० ॥

॥ काव्य ॥

सलि० ॐ ह्रीं श्रीमच्चन्द्रप्रभु जिने० वसु० ॥

नवमी श्रीसुविधि जिन पूजा ।

॥ दोहा ॥

सुविधि २ समरण थकी, कामित फल प्रगटाय ।
अतिगहन संसार वन, बहुल अटन मिट जाय ॥

॥ राग कामोद ॥

चाल—चपक केतकि मालती,

सुविधि चरणकज वंदिये ए ॥ अइयो वं० ॥ नंदिये अति चिरकाल । शिव तरवारि निकंदिये ए, विघन कंद तत्काल ॥१॥ आज जन्म सफलो भयो ॥ हां ए स० ॥ दीठो प्रभु दीदार । तनु मन दृग विकसित भये, जिम कज लखि दिनकार ॥२॥ अमृत जलधर वरसियो ॥ हां ए अइयो व० ॥ भवि उरक्षेत्र मझार । दर्शन सुरतरु ऊगियो, शिव फलनो दातार ॥३॥

॥ काव्य ॥

सलिल० ॐ ह्रीं श्रीमत्सुविधि जिनें० वसु० ॥

दशमी श्रीशीतल जिन पूजा ।

॥ दोहा ॥

मुझ तनु मन शीतल करो, श्रीशीतल जिनराय ।
तुम समरण जलधारसे, अंतर तपत पलाय ॥

॥ राग घाटो ॥

चाल-दादा कुशल सुरिन्द०

मेरे दीनदयाल, तुम भये सकल लोक प्रतिपाल। सुणि शीतल जिनवर महाराज, चरण शरण धर्यों प्रभुनो आज ॥ मेरे दीन० ॥ न नमूं सहु सविकारी देव, करसुं चरण कमलनी सेव ॥ मे० ॥१॥ जैसे सुरमणि करतल पाय, कुण ल्यै काच सकल उलसाय ॥ मे० ॥ तुम सम सुरवर अवर न कोय, हेर २ जग निरख्यो जोय ॥ मे० ॥२॥ प्रभु दर्शन जलधर घनघोर, लखिय नृत्य करै भविजन मोर ॥ मे० ॥ पद शिवचन्द्र विमल भरतार, अरज एह उर धरिये सार ॥ मे० ॥३॥

॥ काव्य ॥

सलिल० ॐ ह्रीं श्रीमच्छीतल जिनेन्द्राय वसु० ॥

इग्यारमी श्रीश्रेयांस जिन पूजा ।

दोहा

श्रीश्रेयांस जिनेन्द्र पद, नद द्युति सलिलाधार ।
जे नेत्रे मज्जन करे, ते शुचि हुई विधुतार ॥

॥ राग ॥

चाल–सोहम सुरपति वृषभ रुप करि न्हवण,०

श्रीश्रेयांस जिनेश्वर जगगुरु, इन्द्रियसदन सभंद हे । जसु वसु विध पूजनसे अरचो, उर धरि परमानन्द हे । ए समकित धर श्रावक करणी, हरिणो भवीमन रग हे । विजय देव जिन प्रतिमा पूजी, जीवाभिगम उवंग हे ॥ श्री० ॥ १ ॥ सुरियाभ प्रभु पूजन करियो, रायपसेणी उपांग हे । ज्ञाता अंगे द्रोपदी श्राविका, पूज्या जिन प्रतिविम्ब हे । जे निन्हव कुमती जिन पूजन उथपै तेह अनंत हे । काल अनंत भमसी भव वनमें, मंदमती भय भ्रान्त हे ॥ श्री० ॥ २ ॥ विष्णु मात तनु जात विष्णु नृप, विमल कुलंवर हंस हे । सकल पुरन्दर अमर असुरगण, शिरोवरि प्रभु अवतंस हे । इम सुरवरनी परे-श्रावक जे, पूजे जिन उछरंग हे । ते शिवचन्द्र परम पद लहिस्ये, निश्चै करि भव भंग हे ॥ ३ ॥ श्री० ॥

॥ काव्य ॥

सलिल० ॐ ह्रीं श्रीश्रेयांस जिनेन्द्राय० ॥

वारसी श्रीवासुपूज्य जिन पूजा ।

॥ दोहा ॥

हिव वारम जिनवरतणी, पूजन करिये सार ।
भाव भक्ति युत भवि सदा, द्रव्य भक्ति चितधार ॥

राग मालवी गौड़ी

चाल—नव वाड़ सेती शील पालौ०,

सकल जगजन करत वंदन, जया नंदन सामि रे ॥ देवा० ॥ दुरित ताप निकंद चंदन, परम शिवपद गामि रे ॥१॥ नृपति वर वसुपुज्य नृप कुल, विपिन नंदन जात रे ॥ देवा० ॥ सुहरि चंदन नंद नंदन, नंद मदकिय घात रे ॥ देवा० ॥ स० ॥ २ ॥ वासुपुज्य जिनेन्द्र पूजो सकल जन महाराज रे ॥ देवा० ॥ करत नुति शिवचन्द्र प्रभु ए, निखिल सुर सिरताज रे ॥ देवा० ॥ ३ ॥ स० ॥

॥ काव्य ॥

सलिल० ॐ ह्रीं श्रीमद्वासुपूज्य जिनेन्द्राय वसु० ।

तेरमी श्रीविमल जिन पूजा ।

## दोहा

विमल विमल प्रभु कर मुझे, मलिन कर्म करो दूर ।
तेरम प्रभु रमिये सदा, मुझ उरमझि गुणपूर ॥

## ढाल

चाल—सिद्धचक्र पद वंदो रे ॥ भ०

विमल चरण कज वंदो रे ॥ भविजन वि० ॥ वंदनसे आनन्दो रे ॥ भवि० वि० ॥ जसु गणधर मुनिवर गण मधुकर, सेवत पद अरविन्दो । श्यामा उदर सुकति मुक्ताफल, कृतवर्मा नृप नंदो रे ॥ भवि० ॥ १ ॥ सहुजग मंडल विमल करणकुं, जिन शासन नभ चंदो । उदय भयो भवि कुमुद विकसवा, वर गुण रयण समंदो रे ॥ भवि० ॥ २ ॥ यदि भव वंध हरण भवि चाहो, प्रभु वंदी चिरनंदो । विमल

चिदानंद घन मय रूपी, नित वंदत शिवचंदो रे ॥ भवि० ॥ ३ ॥

काव्य

सलिल० ॐ ह्रीं० श्री मल्लिमल० जिने० ॥

चौदमी श्रीअनंत पूजा ।

॥ दोहा ॥

हिव चवदम जिन पूजता, हरिये विषय विकार ।
भो भवियण सुणिये सदा, ए प्रभु सरणाधार ॥

ढाल भैरवी

चाल–पंचवर्णी अंगी रची०,

पूज करणी प्रभुनी दुरित निवारी ॥ दुरित० ॥ प्रा० ॥ अनंत तरणी हिम किरण तरुण तर, किरण निकर जीता है भारी । अनंत नाणवर दर्शन तेजे, प्रभु सुयशोदर है अवतारी ॥ पू० ॥ १ ॥ लोकालोक अनंत द्रव्य गुण, पर्याय प्रकट करण हारी । तातें अन्वय युत जिन धरियो, अनंत नाम अति मनुहारी ॥ पू० ॥ २ ॥ सिंह-सेन नृप नंदन वंदन, करते इन्द्रचन्द्र सुखकारी ।

सादि अनंत भंग स्थिति धरियो, पद शिवचन्द्र विजयधारी ॥ पू० ॥ ३ ॥

॥ काव्य ॥

सलिल० ॐ ह्रीं० श्रीमदनंत जिने० वसु० ॥

पंचदशम श्रीधर्म जिन पूजा ।

॥ दोहा ॥

भानुभूप कुल भानुकर, पनरम जिनसुर सार ।
शोभितसद्गुजगविपिनजन, हरखफलदजलधार ॥

॥ ढाल ॥

चाल—धार समीरे जमुना तीरे वसति बने वनमाली रे

धर्म जिनेश्वर धरम धुरंधर, जग बंधव जगवाला ॥मैं वारि०॥ सुव्रता नंदन पाप निकंदन, प्रभु भये दीनदयाला ॥ मैं वारि० धर्म० ॥१॥ प्रभु धीरज गुण निरखि अमरगिरि, लजि लीनो अचला धारा ॥ मैं वा० ॥ जिन गंभीरता चरम सिंधु लखि. किय लोकांत विहारा ॥ मैं धर्म०॥ ॥ २ ॥ ए जिनचंद्र चरण अरचननें, लहि जिन.

पति अवतारा ॥ मैं० ॥ करम वैरि दल करि
भवि लहिस्यो, पद शिवचंद्र उदारा ॥ मैं वारि०
धर्म० ॥ ३ ॥

॥ काव्य ॥

सलिल० ॐ ह्रीं श्रीमद्धर्म जिने० वसु० ॥

सोलहमी श्रीशान्ति जिन पूजा ।

॥ दोहा ॥

अचिरा उदरे अवतरी, शांति करी सुखकार ।
मारि विकार मिटायके, नाम धर्यो शांति सार ॥

॥ राग विभास ॥

चाल—भावधरि धन्य दिन आज सफलो गणुं,

शान्ति जिन चंद्र निज चरण कज शरण गत, तरणि गुणधारि, भववारि तारी । कुमति जन विपिन जनि, कुमति घन वृतिनि तति, छितिनि शितधार तरवार वारी ॥१। शां॥ एक भव पद उभय चक्रधर तीर्थंकर, धारिया वारिया विघनसारा । सकल मद मारिया, विमलगुण

धारिया, सारिया भक्त वंछित अपारा ॥ शां० ॥ २ ॥ हरिण लंछन धरा, वर्ण सुवरण करा, सुरवरा हित धरा गत विकारा । मोहभट धरणिधरगण हरण वज्रधर, कुमुद शिवचन्द्र पद रजनिकारा ॥ ३ ॥ शां० ॥

॥ काव्य ॥

सलिल० ॐ ह्रीं श्रोप० शान्ति जिने० ॥

सतरहमी श्रीकुंथु जिन पूजा ।

॥ दोहा ॥

सतरम जिनवर दीवसम, मझि भवसागर जाण ।
भक्ति युक्ति नितपूजिये, लहिये अमल विनाण ॥

॥ ढाल ॥

चाल—अरिहन्त पद नित ध्याइयें,

कुंथु जिणंद गुण गाइये ॥ वारि० ॥ मन वंछित फल पाइये रे । प्रभु समरण लय लाइये ॥ वारि० ॥ भविभव तजि शिव जाइये रे ॥ कुंथु० ॥१॥ भव जलगत निज आतमा ॥वा०॥ करुणा उर धरि ताइये रे । चरणकरण उप-

योगिता ॥ वा० ॥ ग्रहण करण कुं ध्याइये रे ॥ वा० ॥ कुं० ॥२॥ ए प्रभु दर्शन जीवने ॥वा०॥ अनुभव रसनौ दाइये रे। वर शिवचन्द्र विमल वधे, दिन दिन शोभ सवाइये रे ॥ कुं० ॥३॥
सलिल० चं० ॐ ह्रीं श्री प० कुंथु जिने० वसु० ॥

अठारमी श्रीअरनाथ जिन पूजा।

॥ दोहा ॥

जिन अठारमो ध्याइये, भविजन चित्त मझार।
करण तीन इकक्कर मुदा, प्रतिदिन जय जयकार॥

॥ राग वसन्त ॥

चाल—संग लागोही आवे, कुण खेले तोसुं होरी रे,

निज विमल भक्तिसे, अर जिनसे नित रमिये रे ॥ निज० ॥ निजगुण जिन गुण तुल्य करणकुं, चंचल चित हय दमिये रे ॥ नि० ॥ १ ॥ सुमति युवति संयम उर धरिके, कुमति नारि संग गमिये रे ॥ नि० ॥ अनुभव अमृत पान करणते, विषय विकृति विष वमिये रे ॥ निज० ॥ २ ॥ जिनवर संग रमण दव अनलै,

पंक सघन वन धमिये रे। कहे शिवचन्द्र जिनेन्द्र रमणसे, भवरणमें नहि भमिये रे ॥ नि० ॥३॥

॥ काव्य ॥

सलिल० ॐ ह्रीं श्रीमदष्टादश अर जिने० ॥

उन्नीसमीं श्री मल्लिजिन पूजा ।

॥ दोहा ॥

उगणीसम जिन चरणकज, भमरहोय लयलाय ।
सेवे तसु भवि भमरता, अगणित दुरित विलाय ॥

॥ ढाल ॥

चाल—सम्भव जिन सुखकारी रे वा०

मल्लिजिणंद उपकारी रे ॥ व्हाला मल्लि० ॥ हां रे हो रे वा०. वारी जाऊं वार हजारी रे ॥ व्हा० मल्लि० ॥ कुंभ नरेश्वर गगनांगणमें सहसकिरण अवतारी रे ॥ व्हा० म० ॥ १ ॥ पूर्व भव पद्मित्र नरिन्द्र प्रति, बोधिसिन्धु भवनारी रे व्हा० । वेदत्रयी विरही ननु भार्या, सकल संघ सुखकारी रे ॥ व्हा० मल्लि० ॥ २ ॥ सकल कुशल हरि चंदन नरवर, नंदन वन अनुकारी

रे व्हा० । संघ चतुर्विध भूरि खचरगण, प्रणत चन्द्र अनुहारी रे ॥ व्हा० मल्लि० ॥ ४ ॥

॥ काव्य ॥

सलिलचं० ॐ ह्रीं श्रीमल्लि जिने० ॥

॥ दोहा ॥

वीसवीं श्रीमुनिसुव्रत जिन पूजा ।

पद्मोत्तर वर पद्मनद, गत पर पद्म समान ।
विंशतितम जिन पूजिये, केवल लच्छी निधान ॥

॥ राग गरबो ॥

चाल—सुण चतुर सुजाण, परनारीसुप्रीति कबहु नहीं कीजिये

मुनिसुव्रत जिनेन्द्र सुनिजर धरी मुझपर वर दर्शन दीजिये । प्रभु दरश प्रीति निरुपाधिकता, करिये लहिये शिव साधकता । तब तुरत मिटे शिव बाधकता ॥ १ ॥ मु० ॥ अमृतमें साध्य पणो विलसै, प्रभु दर्शन साधनता उलसै । तद मुझमें साधकता मिलसै ॥२॥मु०॥ भिन्नादि करणता यदि विघटै, एकाधिकरणता यदि सुघटै । तद मुझ शिव साधकता प्रकटै

॥ मु० ॥ ३ ॥ एकाधिकरणता मुझ करियै भिन्नाधिकरणता परिहरियै । शिवचंद्र विमल पद तव वरियै ॥ मु० ॥ ४ ॥

॥ काव्य ॥

सलिलचं०, ॐ ह्रीं श्रीमुनिसुव्रत जिने० वसु० ॥

इक्कीसवीं श्रीनमि जिन पूजा ।

॥ दोहा ॥

अंतर वैरि नमाविया, तव लहियो नमि नाम ।
भविजन ए प्रभु पूजसें, सरीयें वंछित काम ॥

॥ ढाल ॥

चाल–हम आये हैं शरण तिहारे, तुम प्रभु शरणागत तारे,

श्रीनमि जिनवर चरण कमलमें, नयन भमर युग धरिये रे । तिण किय गुण मकरंद पानसे चेतन मद मत करिये रे ॥वारि चेतन०॥ श्री नमि० ॥ १ ॥ एह चरण कज अहनिश विकसै, परकज निसि कुमलावै रे ॥ वा० प० ॥ ए न वलै वलि तुहिन अनलसे, अपर कमल वल जावे रे ॥ वा० प्र० ॥ २ ॥ ए पद कज

गुण मधुरस पीवत, जीव अमरता पावे रे ॥ वारि० ॥ अवर कमल रस लोभो मधुकर, कज-गत गज गिल जावे रे ॥ वा० श्र० ॥ ३ ॥ पर-कज निजगुण लच्छिपात्र है, पदकज संपद देवे रे। तातें पद शिवचंद जिणिंदके, अहनिशि सुरनर सेवे रे ॥ वा० श्री० ॥ ४ ॥

॥ काव्य ॥

सलिल० ॐ ह्रीं श्रीं प० श्रीनमि जिने० वसु०॥

वाईसवीं श्रीनेमि जिन पूजा।

॥ दोहा ॥

बावीसम जिन जगगुरु, ब्रह्मचारी विख्यात।
इण वंदन चन्दन रसे, पाप ताप मिट जात ॥

॥ राग रामगिरी ॥

चाल—गात्र लहै जिन मन रंगसु रे देवा

नेमि जिणंद उर धारिये रे ॥ व्हाला० ॥ विषय कषाय निवारिये रे ॥ व्हा० ॥ वारिये हां रे व्हाला वारिये। ए जिनने न विसारिये रे ॥ १ ॥ जलधर जिम प्रभु गरजता रे ॥व्हा०॥

देशना अमृत वरसता रे ॥ व्हा० ॥ देस० ॥ वरसता हां रे व्हाला वरसता, भविक मोर सुनि उलसता रे ॥ २ ॥ समवसरण गिरि परिवह्या रे ॥ व्हा० ॥ भामंडल चपला वह्यारे ॥ व्हाला चपला वह्या ॥ हां रे च० ॥ सुरनर चातक उमह्या रे ॥ ३ ॥ बोधबीज उपजावियो रे ॥व्हा०॥ भवि उरक्षेत्र वधावियो हां रे ॥ व्हा० धावियो ॥ भविक मुगति फल पावियो रे ॥४॥

॥ काव्य ॥

सलिल चं०ॐ ह्रीं मन्नेमि जिने० वसु० ॥

तेईसवीं श्रीमत्पार्श्व जिन पूजा ।

॥ दोहा ॥

अश्वसेन नंदन सदा, वामोदर खनि हीर ।
लोक शिखर शोभे प्रभु, विजित कर्म वड़वीर ॥

॥ राग कहरवो ॥

चाल—बाजे तेरा बिछुआ बाजे,

पास जिणदा प्रभु मेरे मन वसीया ॥पा०॥ मेरे मन० ॥ गिरिकमलानन कमल विमल

कल, तर मकरंद पान अति रसिया ॥पास जि० ॥ १ ॥ वामानन्दन मोहनि मूरत, सकल लोक जनमन किय वसीया ॥पास जि०॥ परम ज्योति मुख चन्द विलोकित। सुरनर निकर चकोर हरसिया ॥ चकोर ह० ॥ पास जि० ॥ २ ॥ अंजनगिरि तनु दुति जिन जलधर, देशना अमृतधार वरसिया ॥ धार० ॥ पास जि० ॥३॥ पीय करि भवि चिरकाल तिरसिया। मुगति युवति तनु तुरत फरसिया ॥ पास जि० ॥ कुमुद सुपद शिवचन्द्र जिणंदनी। वारीजाउं मन मेरो अति ह उलसिया ॥ पास जि० ॥४॥

॥ काव्य ॥

सलिल० ॐ ह्रीं श्रीमत्पार्श्व जिने० वसु० ॥

चौबीसवीं श्रीमद्वीर जिन पूजा

॥ दोहा ॥

वर इक्ष्वाकु कुल केतु सम, त्रिसलोदर अवतार।
ए प्रभुनी नित कीजिये, विविध भक्ति सुखकार॥

॥ राग धन्याश्री ॥

चाल—तेज तरण मुख राजे

चरम वीर जिनराया ॥ हां रे० ॥ जिनराया। मेरे प्रभु चरम वीर जिनराया। सिद्धारथ कुल मंदिर ध्वज सम, त्रिशला जननी जाया। निरुपम सुन्दर प्रभु दर्शन तें, सकल लोक सुख पाया ॥ मेरे० ॥ १ ॥ वाम चरण अंगुष्ट फरसतें सुरगिरिवर कंपाया। इन्द्रभूति-गणधर मुख मुनिजन, सुरपति वंदत पाया ॥ हां रे मेरे० ॥ २ ॥ वर्तमान शासन सुखदाया, चिदानंद घनकाया। चन्द्र किरण गुण विमल रुचिर धर, शिवचन्द्र गणि गुण गाया ॥ हां मे० प्र० ॥३॥ वरसनंद मुनि नाग धरणि मित, द्वितियाश्विन मनभाया। धवल पक्ष पंचमि तिथि शनियुत, पुरजय नगर सुहाया ॥ मे० ॥ ४ ॥ श्रीजिनहर्ष सूरीश्वर साहिब, वर खरतर गच्छराया। क्षेमकीर्ति साखा भूषण मणि, रूपचन्द्र उवझाया ॥ मे० ॥ ५ ॥ महापूर्वजसु

अरिहंत पद पूजा करो, सेवत सदा सुरेश ॥
अष्ट द्रव्य लेई करी, पूजो अरिहंत देव ।
पूजत अनुभव रस मिले, पावो सुख नितमेव ॥
प्रथम पद ओंकार है, अतिसय जास अनंत ।
तीन लोकना राजवी, सेवे सुर नर संत ॥

॥ ढाल होलीरी ॥

बलिहारी सुखकर जिनवरकी । सब देवन में देव नगीनो, महिमा अधिकी मुनिवरकी ॥ ब० ॥१॥ कोई ध्यावे हरि हर ब्रह्मा, कोई कहि मेरे वाला जी ॥ ब ॥ कोई कहे मेरे चण्डी माता कोई कहै भैरू कालाजी ॥ब०॥२॥ कोई नरसिंघ देव कुं ध्यावे, कोई कहे मेरे ज्वाला जी ॥ ब० ॥ मेरे परसन तुम ही आए, वीतराग गुण वाला जी ॥ब०॥३॥ अवर देव सब काच कथीरा, तुम हो अमोलक हीरा जी ॥ब० राग द्वेष तुम पास नहीं हैं, बाइस परिसह धीरा जी ॥ ब० ॥४॥ तेरी सुरतकी बलिहारी, क्या कहुं अजब अमीरा जी ॥ ब० ॥ कोड

देवता हाजर रहता, अणहुंते वडवीरा जीं ॥व०५॥ जगजीवन जगलोचन कहिये, तुम सम अवर न धीरा जी ॥ व० ॥ तेरे गुणको पार न पायो, सुरनर राय वजीरा जी ॥व०६॥ वारै गुण प्रभु ऊपर सोहे, वृक्ष अशोक उदारा जी ॥व०। तीन छत्र भासंडल पूठै, ध्वजा फुरक रही सारा जी ॥व०॥७॥ पृथ्वी पीठ सिंहासन ऊपर, राजत हो वडवीरा जी ॥ व० ॥ पान फूल करके वहु सोभित, राजत हो गुण पूरा जी ॥ व० ॥ ८ ॥ सहस जोजननो इंद्रध्वजा, प्रभु आगल चालत सारा जी ॥ व० ॥ महा गोप महामाहण कहिये, निर्यामिक सथवारा जी ॥व॥९॥ ऐसे अरिहंत पदकी महिमा, सुणियो तुम सव प्यारा जी ॥ व० ॥ तीनलोकमें इनका झंडा, पूजत है इकतारा जी ॥व०॥१०॥ अष्टद्रव्य से पूजा करतां, सदा हुवे जयकारा जी ॥ व० ॥ धरमविशाल दयाल पसाये, सुमति कहे गुण सारा जी ॥ व० ॥११॥ ॐ ह्रीं पर-

आत्मने पंचपरमेष्टीमहामन्त्रराजाय अरिहंतपदे अष्टद्रव्यं यजामहे स्वाहा ॥

अथ बीजी सिद्धपद पूजा ।

॥ दोहा ॥

दूजी पूजा सिद्धकी, करो भविक गुणवंत ।
धजा चढावो भावसुं, लाल वरण मतिवंत ॥
गुण इकतीस विराजता, तीनलोक सिर छत्र ।
अनंत चतुष्टय धारता, जगजीवन जगमित्र ॥

॥ ढाल ॥

चाल—भवि पनरम पद गुण गाना हो

भवि सिद्धिपदके गुण गाना हो ॥ भ० ॥ पनरे भेदे सिद्ध विराजै, भवि तुम चित्तमें लाना हो ॥भ०॥सि०॥ जिन जिन तीरथ अतीरथ कहीयै, अन्य सलिंग कहाना हो ॥ भ० सि० ॥१॥ स्त्री पुरुषादिक लिंगे जाये कृत्य नपुंसक गाना हो ॥भ० सि० ॥ प्रत्येकबुद्ध ने सहसंबुद्धा, बुद्ध बोधित सुप्रमाना हो ॥भ०सि० ॥२॥ एक अनेक कह्या एक समये, गुरु मुखथी सुद्ध पाना

हो ॥ भ० सि० ॥ अष्ट सिद्धि नवनिधिके दाता तुम हो देव निधाना हो ॥ भ० सि० ॥३॥ सादी अनंत तुम सुखके भोगी, जोगीसर लय लाना हो ॥ भ० सि० ॥ शव्द रूप रस गंध फरसकुँ, जीत भए मुनी भाना हो ॥ भ० सि० ॥४॥ अव्यावाध सुखके तुम रसिये, भव्य सकल सुख दाना हो ॥भ० सि० ॥ घाति अघाति दूर करीने, जोतमें जोत समाना हो ॥भ० सि० ५। पेतालीस लख जोजन शिल्ला, उज्जल वरण कहाना हो ॥भ० सि०॥ ऊपर जोजन भाग चोइसमें, सिद्ध प्रभु ठहराना हो ॥भ० सि० ६॥ तिहां श्रीसिद्ध सदा जयवंता, परम गुरु परधाना हो ॥भ० सि०॥ अनंत गुणाकर ज्ञान दिवाकर इनके गुण नित गाना हो ॥भ० सि० ७॥ लवधि रिद्धि सव सिद्धिके दाता, परम इष्ट सुखदाना हो ॥भ० सि०॥ धरमविशाल दयाल पसाये, सुमति कहे वुधवाना हो ॥भ० सि० ८॥ ॐ ह्रीं परमात्मने सिद्धपदे अष्टद्रव्यं यजामहे स्वाहा।

## तीजी अचार्य पद पूजा।

॥ दोहा ॥

तीजे पदकुं नित नमुं, आचारज गुणवान।
गुण छत्तीस विराजता, जिनवरके परधान॥
प्रतिरूपादिक गुण करी, राजे सूर समान।
जातिवंत कुलवंत हे, नहि विकथा नही मान॥
भव्य सकलकुं तारवा, दे साचो उपदेश।
कुमति सदा दूरे करे, सुमति पाले हमेश।
ऋद्धि सिद्धि कारण पूजिये, पीले रंग प्रधान।
गणधारक गुरु गच्छपति, जुगप्रधान सुजान॥

॥ ढाल ॥

चाल—मल्ली जिनंद सुखकारी रे वाला

आचारज सुखकारी रे, रे, वाला ॥आ०॥
गुण छत्तीस विराजै जेहना, परम परम उपगारी रे।वा०आ०।१। पंचाचार विराजत जगमणि, सहस किरण अवतारी रे ॥वा० आ०॥ प्रतिरूपादिक गुण जसु छाजै, मोह माया परिहारी रे ॥वा० आ० २॥ राग द्वेषकुं दूर निवारे, समता रस

भंडारी रे ॥वा० आ० ॥ क्रोध मान माया नहि जिनके, विकथा दूर निवारी रे ॥ वा० आ० २ ॥ तेज करी सूरज सम सोभित. मिथ्यातमके वारी रे ॥ वा० आ० ॥ क्षमा अधिक जगमें जसु राजै, विषय विकार निवारी रे ॥ वा० आ० ॥ ३ ॥ हृदय गंभीर महायश निरमल, रूपाधिक मनुहारी रे ॥ वा० आ० ॥ देस जात कुल उत्तम जिनके,मोह्या सब नर-नारी रे ॥ वा० आ० ॥ ४ ॥ सुरवर नरवर सेव करत है, जय जय तुम सुखकारी रे ॥ वा० आ० ॥ मीठी अमृत वाणी बोले, सुणतां हरष अपारी रे ॥ वा० आ० ॥ ॥ ६ ॥ पूरव चवद भण्या श्रुतसागर, लब्धि अठाइस धारी रे ॥ वा० आ० ॥ द्रव्यानुजोगी चरणानुजोगी, करणानुजोगके धारी रे ॥ वा० आ० ॥ ७ ॥ गणतानुजोगरू धरमानुजोगी. जाणे आगम सारी रे ॥ वा० आ० ॥ धर्म प्रभावक एह कहीजे, सूरि मंत्रके धारी रे ॥ व० आ० ॥ ८ ॥ गणधारी गछभार धुरंधर, सारण

वारणकारी रे ॥ वा० आ० ॥ ज्ञान उजागर विद्यासागर वारी जाऊं वार हजारी रे ॥ वा० आ० ॥ ६ ॥ धरमविशाल दयाल पसाये, सुमति कहे जयकारी रे ॥ वा० आ० ॥ ऐसे गौतमस्वामी कहिये, पूजो कर इकतारी रे ॥ वा० आ० ॥ १० ॥ ॐ ह्रीं परमात्मने आचार्य-पदे अष्टद्रव्यं यजामहे स्वाहा ॥ ३ ॥

चौथी श्रीउवज्झाय पद पूजा ।

॥ दोहा ॥

श्री उवज्झाया वंदिये, प्रेम धरी मन रंग ।
चोथे पदमें सोभता, पूजो धर उछरंग ॥
नील वरण ध्वज सुन्दरु, धर लावो शुभ थाल ।
अष्ट द्रव्य लेई करी, सेवो दीन दयाल ॥

॥ ढाल ॥

चाल—जिन गुण गाना श्रुत अमृतं,

श्री उवज्झाया भयहरणं, भयहरणं रे देवा भयहरणं ॥ श्री० ॥ परिहर विषय विकार प्रकारं, ए गुरु है असरण सरणं ॥ श्री० ॥ १ ॥

गुण पच्चीस विराजत सुन्दर, देखत सबको मन हरणं ॥ श्री० ॥ तेज पुंज रवि शशि सम दीपत, मिथ्या तम दूरे करणं ॥ श्री० ॥ २ ॥ सूत्र अर्थ दाता जगमांहे, मुनि मानसमें जय करणं ॥ श्री० ॥ सारण वायण चोयण करता, पडिचोयण वलि आचरणं ॥ श्री० ॥ ३ ॥ द्वादश अंग पढ्या श्रुतसागर, सुमतीधर कुमती हरणं ॥श्री०॥ अनिसय विद्या चूरण जोगे, जिन शासन उन्नति करणं ॥ श्री० ॥ ४ ॥ धरम प्रभावक है उपगारी, ऐसे गुरु तारण तरणं ॥ श्री० ॥ तप जप आदिकनी खप करता भव्य सकलकुं निसतरणं ॥ श्री० ॥५॥ नवविध ब्रह्मचर्य्यके धारक, दसविध विनय सदा करणं ॥ श्री० ॥ माया ममता दूर निवारी, द्वादस भेदे तप धरणं ॥ श्री० ॥ ६ ॥ शिष्य वरगकुं ज्ञान दान दै, मूरख थी पंडित करणं ॥श्री०॥ जगजीवनके हो प्रतिपालक, तुम विन अवर न आभरणं ॥ श्री० ॥७॥ विन कारण जगमे उपगारी, धन धनतुमरी

आचरणं ॥ श्री० ॥ पंच परमेष्टी महामंत्रको, इष्ट सदा दिलमें धरणं ॥ श्री० ॥ ८ ॥ धरम-विशाल दयाल पसाये, सुमति करे तुम नित वरणं ॥ श्री० ॥ नवनिध अडसिध मंगलमाला पूजत जगमें जस वरणं ॥ श्री० ॥ ९ ॥ ॐ ह्रीं परमात्मने सकल पाठकराजाय अष्टद्रव्यं यजा० ।

अथ साधुपद पूजा ।

॥ दोहा ॥

पंचम पदमें सोभता, साधु सकल गुणवंत ।
गुण सतवीस विराजता, महिमावंत महंत ॥
स्याम वरण मुनिवर कह्या, तप करवा अति सूर ।
भविक कमल प्रतिबोधता धरता निरमल नूर ॥

॥ ढाल ॥

चाल—सदा सहाई कुसलसू०,

सदा सहाई वीर पटोधर, सुणियो भविक उदार ॥ भलाजो गुरु, सु० ॥ सुधरमस्वामी अंतरजामी, तसु नंदन सुखकार ॥ भ० ॥ जंबू

आदिक गुण के सागर, ते प्रणमुं हितकार ॥ भ० ॥ स० ॥१॥ प्रभवादिक सय पांच उदारा, प्रतिबोध्या सुखकार ॥ भ० ॥ सिज्जंभव आदिक जे सूरी, तेहना शिष्य सुविचार ॥भ० स० ॥२॥ थूलभद्र मोटो ब्रह्मचारी, दुक्कर दुक्करकार ॥भ०॥ सिंह गुफा वासी जै मुनिवर, भाखे दुक्कर कार ॥भ०॥ स० ।३॥ वज्रकुमार वड़े उपगारी, प्रतिबोध्या नर नार ॥भ०॥ श्रीसिद्धसेन दिवाकर स्वामी, राखो जगमें कार ॥ भ० स० ॥ ४ ॥ विक्रम आदिक नृप अठारें, प्रतिबोध्या सुखकार ॥ भ० ॥ एक तीरथकुं परगट करके, गुरु चरणां व्रतधार ॥भ० स० ॥५॥ वलि जिनभद्र खमासण कहिये, चूर्णी कारक जेह ॥भ० स०॥ पन्नवणा वलि सूत्र ना कारक, श्यामाचारज तेह ॥भ० स० ॥६॥ देवर्द्धिगणी ए सबमें मोटा, राख्यो ज्ञानज सार ॥भ०॥ सूत्र ताडपत्रे धर राख्या, जेसलमेर मझार ॥ भ० स० ॥७॥ अभयदेवसूरी उपगारी, नव अंग टीकाकार ॥भ०॥ हेमाचारज है वडभागी

जिण कीनो हेमनो भार ॥ भ० स० ॥ ८ ॥ कुमारपालने जिण प्रतिबोध्यो, साखी धरमनो राख ॥ भ० ॥ श्रीजिनदत्तसुरीसर मोटा, श्रावक किया सवा लाख ॥ भ० स० ॥९॥ रतनप्रभसूरी उपगारी, ओस्यानगर मझार ॥ भ० ॥ जिहांथी जैन धरम विसतरियो, मोटो कियो उपगार ॥ भ० स० ॥९॥ इत्यादिक गुणगणके दरिया, सेवो भविक उदार ॥ भ० ॥ ढंढण आदिक महा तपसूरा, नाम लियां जयकार ॥ भ० स० ॥१०॥ गजसुकमाल महामुनि वंदूं, भाव करी इकतार ॥ भ० ॥ धन धन्ना अरू सालभद्रजी, कीनी करणीसार ॥ भ० स० ॥ ११ ॥ खंधकसूरिना शिष्य पांचसै, सूरवीर व्रतधार ॥ भ० ॥ पंचम पदमें ए मुनि पूजो, सदा हुवे सुखकार ॥ भ० स० ॥ १२ ॥ पंचम आरै छेहडे होसी, दुपसह सूर दयाल ॥ भ० ॥ इत्यादिक ए द्वीप अढोमें बंदूं साधु कृपाल ॥ भ० ॥ स० ॥ १३ ॥ धरम विशाल दयाल पसाये, पूज रची सुखदाय ॥ भ० ॥

सुमति कहै ए पंच परमेष्टी, कामधेनु कहवाय ॥भ० स० ॥ १४ ॥

॥ ढाल दूजी ॥

चाल—पणिहारीकी

सुण प्याराजी, सुणतां आसीस्वाद ॥प्याराजी, धरम सनेही साधुजी ।'सु०॥ करता पर उपगार ॥प्या०॥ लालच लोभ न जेहने, सु०। नही राखे द्वेष लगार ॥ प्या० ॥ ममता माया छोड़ीने, सु० । धारे व्रत सुखकार ॥ प्या० ॥ १ ॥ गाम नगर पुर पाटणे, सु० । करता धरम व्यापार ॥ प्या० ॥ राग द्वेष मुनिराजने, सु० । नहीं कोई विषय विकार ॥प्या० ॥२ ॥ उपगारी सिर सेहरो सु० । कुमति करे परिहार ॥प्या०॥ विन कारण मुनिराजजी, सु० । भव्य जीव हितकार ॥ प्या० ॥ ३ ॥ ज्ञानी ध्यानी सूरमा, सु० । महिमा करत नरेस ॥ प्या० ॥ वाणी अमृत सारसी, सु० । सुणतां हरप हमेस ॥ प्या० ॥ ४ ॥ अनेक जीव प्रतिबूझिया, सु० । धरम तणा

परधान ॥प्या०॥ माया न करे साधुजी, सु० । नहीं विकथा नहीं मान ॥ प्या० ॥ ५ ॥ पंच महाव्रत धारता, सु० । पटकाया प्रतिपाल ॥ प्या० ॥ दोष बयांलीस टालता, । सु० । ऐसे दीन दयाल ॥ प्या० ॥ सुमति धारक पांच छै, सु० । गुपतीना रखवाल ॥ प्या० ॥ ६ ॥ उद्देशक आदे करी सु० । कृतकड़ने वलि दूत ॥ प्या० ॥ सिज्यातर राय पिंडकुं, सु० । नहीं धारे अवधूत ॥ प्या० ॥७॥ वासी विदल ने टालता सु० । न लगावै कोई दोष ॥ सु० प्या० ॥ कुवचन केहनो सांभली, सु० । न धरे मनमें रोष ॥ प्या० ॥ ८ ॥ मधुकरनी परे मालता सु० । ऊंच नीच कुलमांह ॥ प्या० ॥ इर्यासमिति सोधता सु० । लेता धर्म नो लाह ॥ प्या० ॥९॥ जयणा कर कर चालता, लेवे निरस आहार प्या० ॥ लाधे भाडो दै देहने, सु० । अणलाधे तपधार ॥प्या० ॥१०॥ ओसर मोसर देखने, सु० । रस लंपट नहीं होय ॥ प्या० ॥ किरिया करता

साधुजी, सु० । आलस न करे कोय ॥ प्या० ॥ ११ ॥ परिसह जीते आकरा, सु० । करम हुवे सब दूर ॥ प्या० ॥ मुनिवर मधुकर सम कह्या सु० । दिन दिन वधते नूर ॥ प्या० ॥ १२ ॥ जंगम तीरथ सारखा, सु० । धरम तणा आधार ॥ प्या० ॥ एहवा मुनिवर पूजतां, सु० ॥ पावे वंछित सार ॥ प्या० ॥ १३ ॥ धरमविशाल दयालनो, सु० । सुमति कहे करजोड़ ॥ प्या० ॥ एहवा श्रीमुनिराजजी, सु० । मुझ माथेका मोड ॥ प्या० ॥ १४ ॥ ॐ ह्रीं परमात्मने सर्व साधुभ्यो अष्ट द्रव्यं यजामहे स्वाहा ॥

॥ कलश ॥

॥ दोहा ॥

अब है पूजा कलसकी, सुणीयो तुम नरनार ।
सांभलतां सुख पामसो, सफल हुसी अवतार ॥
ऐसी डाभ मोहनी, सभा सहु हरखाय ।
सेवो जगतकी मोहनी, ए जग सार कहाय ॥
मंत्र मांह सिरदार है, पंचपरमेष्टी एह ।

सरवारथ सिद्धी कह्यौ, गणधर गौतम जेह ॥
जेहने एहनी आसता, तेहने एह सहाय ।
भागहीन निरबुद्धिकुं, होत नहीं फल दाय ॥

॥ ढाल प्रश्न तथा उत्तर ॥

चंगीमें चंगी कोन जगतकी मोहनी, चंगीमें चंगी जांन जिणंदपद मोहनी ॥ १ ॥ सुखा जगतमें कोन कहो मन भावना, सुखी वो ही संसार परमपद भावना ॥ २ ॥ सब देवनमें देव बडो कुण जाणना। सब देवनमें देव बडो जिन जाणना ॥ ३ ॥ सबमें मोटो कौन कहो मेरो साजना । सबमें मोटो होय क्षमा गुण साजना ॥ ४ ॥ सबमें मोटो ध्यान कहो कोन साजना। सबमें मोटो ध्यान सुकल तुम जाणना ॥ ५ ॥ धरम बड़ो जग मांहि कहो कुण जाणना । दया धरम जगमांय बडो हे साजना ॥ ६ ॥ सब रसमें रससार कहो कुण साजना । सब रसमें वैराग वड़ो तुम जाणना ॥७॥ सब रमणीमें सार कहो कुण साजना । शिव रमणी है सार सुनो मेरे

साजना ॥ ८ ॥ दान वडो कुण होय कहो मेरे साजना, अभयदान सिरदार सुनो मेरे साजना ॥ ९ ॥ शिवरमणीको नाथ कहो कुंण साजना, शिव रमणीको नाथ सरव सिद्ध जाणना ॥१०॥ धरममें मोटो कौण कहो मेरे साजना, धरम मांह सुभ भाव सुणो मेरे साजना ॥११॥ दाता कहिये कोन कहो मन भावना, गुरु वड़े दातार धरम धन पावना ॥ १२ ॥ मीठो जगमें कोन कहो मन भावना, मीठी जिनकी वाण धरो चित चाहना ॥ १३ ॥ मीठो दाख खजूरके मीठी चाहनी, जिणसे अधिकी होय वाणी जिनरायनी ॥ १४ ॥ सब व्रतमें कुण सार कहो मेरे साजना, सब व्रतमें व्रत सार चोथो व्रत जाणना ॥ १५ ॥ खरतर गच्छपति चंद सूरीश्वर सोहता, सकल विमल गुण गेह भविक मन मोहता ॥ १६ ॥ प्रीतसागर गणि सीस सकल गुण राजता, अमृतधर्म उदार वाचक छाजता ॥ १७ ॥ पाठकमें परधान क्षमा गुण सारता । तसु सुत धरम

विशाल सुनिव्रत धारता ॥१८॥ सुमति कहे गुण सार भविक मन सोहता। बीकानेर मझार सकल मन सोहता ॥१९॥ संघ सकल सुखदाय सेवो प्रभु भावसुं। पूज रची चित लाय अधिक चित चावसुं ॥ २० ॥ संवत सय उगणीसके तेपन जाणीये, माहा सुद चवदस वार मंगल मन आणिये ॥ २१ ॥ भणतां गुणतां एह सदा सुख पामसे, घरघर मंगल माल हुवे जिन नामसे ॥२२॥ इति पंचपरमेष्टी पूजा संपूर्णम् ॥

मुनि चतुरसागर कृत

# श्री शासनपति पूजा

## प्रथम जल पूजा

सरस्वती जगदीश्वरी, श्रुत देवी सुखदाय ।
जिन मुख उद्भव भारती, नमो शारदा माय ॥१॥
वर्धमान जिनवर नमूं, जिन शासन सरदार ।
विघ्न हरण मंगल करण, नमूं मंत्र नवकार ॥२॥
तू दायक सोवन गुरू, वाकूं करू प्रणाम ।
दीवाली पूजन रचूं, वीर जिनेश्वर नाम ॥३॥
पूजा शिव सुखदायिनी, कहसूं सूत्र प्रमाण ।
शासनपति महावीर के, पूजो छह कल्याण ॥४॥

॥ सोरठा ॥

जल चन्दन वरफूल, धूप दीप अक्षत महा ।
नैवेद्य फल पटकूल, ध्वजा अर्घ आरात्रिका ॥५॥

॥ दोहा ॥

उत्तम जल कलशा भरी, पूजो त्रिशलानंद ।
निर्मल होवे आतमा, दिन दिन होत आनंद ॥६॥

## ॥ कव्वाली ॥

( राम कहने का मजा जिसकी जबां पर आ गया )

आज मैं आया शरण में, नाथ करुणा कीजिये ।
कठिन कर्मों में पड़े को, लाज अब रख लीजिये ॥
जातिकी एक ब्राह्मणी थी, देवानंदा नाम था ।
ऋषभदत्तकी वो वधू थी, विप्रकुल उजला दिया॥७॥
शुक्ल छट्ठ आसाढ़ की, रात्रि पटल से छा रही ।
देवानंदा ब्राह्मणी ने, अल्प निद्रा ले लई ॥८॥
माता बनाई आपने, उसके उदर अवतार ले ।
दिवस व्यासी रहे उनके, मनोरथ सब फल चले॥९॥
इन्द्र के आदेश से, हरनेगमेषी आप रे ।
उस ब्राह्मणीकी कोखसे, सिद्धार्थके घरमें धरे॥१०॥
शास्त्र इसको गर्भहर, कल्याण कह अपना लिया ।
आपने उस ब्राह्मणीका, नाम अजरामर किया॥११॥

चाल—किससे करिये प्यार यार खुदगरज जमाना है ।

महावीर जिनचंद नंद सिद्धारथ राजा के ।
प्राणत स्वर्ग लोक से आए, क्षत्रीकुंड नगर मन भाए । त्रिशला उदर अवतार लियो,

नंदन महाराजा के ॥१२॥ आश्विन वदि तेरस दिन आए, माता उदर गर्भ कहलाए। धनद देव भंडार भरे, ततक्षण महाराजा के ॥१३॥ स्वपन चतुर्दश मात निहारी, सचराचर सब भए सुखारी। घर घर मंगलमाल होत, दिन दिन महाराजा के ॥१४॥ चैत्र सुदी तेरस दिन आया, तीन लोक में आनंद छाया। जन्म लीन महाराज घरे, सिद्धारथ राजा के ॥१५॥ सकल भुवन में कर उजियारे, दास चतुर के कारज सारे। करे जन्म अभिषेक सुरासुर, पति महाराजा के ॥१६॥

( चाल इन्द्रसभा )

पाप कर्म सवि धोवन कारण, शुद्ध चेतन परकास। जल पूजन कर शासनपति की निर्मल आतम भास ॥१७॥

( रागिनी भैरवी त्रिताल )

प्रभुजी को सुरपति स्नात्र करावे, सुर नर सवि सुख पावे ॥ उत्तम कलश सुवर्ण रजत के,

नीर सुगंध भरावे। क्षीरोदक गंगोदक आने, सर्वौषधि जल लावे ॥१८॥ तीर्थोदक वर पद्मद्रोहक जल अभिषेक करावे। कल्याणक अभिषेक करे जो, दास चतुरगुण गावे ॥ १६ ॥

॥ श्लोक ॥

वीरः सर्व सुरा सुरेन्द्र महितो, वीरंबुधाः संश्रिताः। वीरेणाभिहतः स्वकर्म निचयो वीराय नित्यं नमः ॥ वीरात्तीर्थमिदं प्रवृत्तमतुलं वीरस्य घोरं तपः। वीरे श्री धृति कीर्ति कान्ति निचयः श्री वीरभद्रंदिशाः ॥२०॥

ॐ ह्रीं परमपरमात्मने अनन्तानन्तज्ञान शक्तये जन्म जरा मृत्यु निवारणाय श्रीमन्महावीर जिनेन्द्राय जलं यजामहे स्वाहा।

---

द्वितीय चन्दन पूजा

॥ दोहा ॥

केशर चन्दन मृगमदा, अंबर और बरास।
लेई पूजी सिद्धार्थ सूं, महावीर हरि रास ॥

( कितनीक दूर तेरी काशी रे पाडे )

शासनपति महावीर रसीले, शासनपति महावीर रसीले। छप्पन दिक्कुमारी गुण गावे, आवे जिनवर तीर रसीले। चौसठ सुरपति पांडुक वन में, पूजे जिनवर वीर रसीले॥ २॥ ताल मृदंग दुंदुभि वाजे, सरनाई गंभीर रसीले। ताथेई तान करतसूं वनिता, तोर करे प्रभु तीर रसीले॥३॥ देव सकल सुरनाथ हुकुम से, लावे तीरथ नीर रसीले। घसि चन्दन घनसार विलेपन, लावे सुरवर धीर रसीले॥४॥ शक्र इन्द्र पड़ गये संशय मे, देखा बाल शरीर रसीले। संशय मोचन चरण परस से, मेरु चलायो धीर रसीले॥५॥ थरर कांप गये सुरपति सुर देखि अतुल बलवीर रसीले। दास चतुर अब प्रभुकूं पूजे, कुंकुम चंदन सीर रसीले॥६॥

( चाल इन्द्रसभा )

शुद्धातम चंदन करि घिसिये, ज्ञानादिक गुण साथ। सौरभ प्रगटे सकल लोक के, होय निरंजन नाथ॥ ७॥

( रागिनी त्रिताल )

भक्ति वाले! शासन नायक, सेव अब पूज निरंजन देव। केशर चंदन मृगमद भेली, और बरास मिलेव। क्रमजानूं कर कंधशीसभाल गल, नव अंग पूजन भेव ॥८॥ मेरो साहिब प्राण पियारो, जो है देवाधिदेव। याके अंग परस सुख उपजे, वो मुख कहि न सकेव ॥९॥ प्रभु गतरागी अद्भुत रागी, यह आश्चर्य कहेव। हे अनियारे अखियन वारे, दास चतुर सुखदेव ॥ १० ॥

॥ श्लोक ॥

वीरः सर्व० ॐ ह्रीं परस परमात्मने अनन्तानन्त ज्ञान शक्तये जन्म-जरा-मृत्यु निवारणाय श्रीमन्महावीर जिनेन्द्राय चंदनं यजामहे स्वाहा।

तृतीय पुष्प पूजा

॥ दोहा ॥

अपतित भूमि सुगन्ध शुभ, धौत प्रमार्जित फूल।
पंच वरण भाजन भरी; पूजन समकित मूल ॥

( दिलदार यार गबरू राखू घूंघट का पट में )

सुनिये विनय हमारी; महावीर नाम वारे ।
हम वाल मित्र आये; आज्ञा पिता की पाए ।
खेलन कूं जीव जाहे; महावीर नाम वारे ॥१॥
आछी असोक वारी; उसमें खिली है क्यारी ।
फूलन वहार न्यारी; महावीर नाम वारे ॥२॥
चाले सखा बुलाए; वनवाटिका में आये ।
फूलन के हार पाए; महावीर नाम वारे ॥३॥
अज्ञान का पठाया, सुर एक मूर्ख आया ।
करि नाग रूप धाया; महावीर नाम वाले ॥४॥
आके सखा पुकारा; आता है नाग कारा ।
सुनके उछार डारा; महावीर नाम वारे ॥५॥
पुनि कीन दुष्ट माया; प्रभु ने उसे दवाया ।
अव दास शिर नमाया; महावीर नाम वारे ॥६॥

( इन्द्र सभा )

हृदय कमल स्थित परमेश्वर; चिदानंद भगवान ।
वाके गुण कुसुमावली करके; पूज सकल सुख दान ॥७॥

( राग मालवी गौडी )

पूज हो कल्याण प्रभु का; सकल सुर सुख दाय ये देवा। पंच सायक दुःख दायक; नाश तसु हो जाय ये देवा; नाश० ।८। मालती मचकुंद दमणो; केतकी सरसाय ये देवा; केतकी० । पडल चंपक मोगरा सिती; बोलश्री वरलाय ये देवा; बोल० ।६। पांच वरण प्रमोददायक; कुसुम घन वरसाय ये देवा; कुसुम० । भक्ति भाव प्रमोद करिके; सरस दाम बनाय ये देवा; सरस० ।१०। नाम मेरो प्राण जीवन; देख मन हुलसाय ये देवा; देख० । चतुरसागर दास ने अब; लियो हृदय लगाय ये देवा; लियो० ॥११॥

॥ श्लोक ॥

वीरः सर्व० ॐ ह्रीं परम परमात्मने अनन्तानन्त ज्ञानशक्तये जन्मजरामृत्यु निवारणाय श्रीमन् महावीर जिनेन्द्राय पुष्पं यजामहे स्वाहा।

चतुर्थ धूप पूजा

॥ दोहा ॥

शुद्धौषध चूरन करी; द्रव्य सुगन्ध मिलाय।
प्रभु सन्मुख करिये हवन; कर्म समिध जल जाय।

( उद्धवजी कब दर्शन देंगे बंशी को बजाने वाले )

साइयां अब कब मिलना होगा; कहे नंदीवर्धन भाई ॥ तुम संयम मारग में जाते; हम ऊपर दया न लाते। अब काह करें हम नाथजी; ना रहे पिता अरु माई ॥२॥ मिगसर वदी दशमी आई; इन्द्रादिक इन्हें वधाई। अब संयम लेते सांइयां सब जीव को सुखदाई ॥३॥ यह संयम मारग वंका; नहीं इसमें कुछ भी शंका। यह नही सोवनी लंका; कई कष्ट परे दुखदाई ॥४॥ संसार सकल दुख खानी; कई मरे जा रहे प्राणी। यह सांची विधि तुम जानी; इस कारण चले दूराई ॥५॥ प्रभु संयम लेकर भारी, सबि कर्म समिध कूं जारी। कहे दास चतुर वलिहारी; कर जोरि वीर जिनराई॥६॥

॥ इन्द्र सभा ॥

अष्ट कर्म वनदाह करन घन, है तप अग्नि समान। पिंड पात्र करि धूप करे सो; पावे निर्मल ज्ञान ॥ ७ ॥

( रागनी एमन कल्याण; धीमे त्रिताले की ठुमरी )

तू ईश्वर प्राणपति मेरा; और न कोई सहायक मेरा। तू ही जगतारक दुःख निवारक; असरन जनको सरन है तेरा ॥ कृष्णागुरु अरु मृगमद अंबर; लेई घनसार लोवान सुगहेरा ॥८॥ धूप करों प्रभु सन्मुख तोरे; सरस सुगंध अति सुख देरा। दास चतुर कूं पार उतारो; मैं हूं प्रभु शरणागत तेरा ॥ ६ ॥

॥ श्लोक ॥

वीरः सर्व० ॐ ह्रीं परम परमात्मने अनन्तानन्त ज्ञान शक्तये जन्मजरामृत्यु निवारणाय श्री मन्महावीर जिनेन्द्राय धूपं यजामहे स्वाहा।

पंचम दीप पूजा

॥ दोहा ॥

शुद्ध हवी शुभ पात्र में, शुद्ध वर्तिका जोय।
करि दीपक पूजे प्रभू, मोह तिमिर क्षय होय ॥

( रागनी मांड )

महावीर प्रभू ने तप संयम दीपाया हैजी।

वाह वाह वाह जी हो हो हो हो महावीर प्रभु ने ॥ चंडकौशिक फणी आयके, दियो आपके डंक । महाराज उसको अष्टम स्वर्ग पठाया है जी वाह ॥२॥ शूल हस्त धर है दैत्य ने, दिये कष्ट अति घोर । बलिहारी उसको सिद्धारथ समझाया है जी वाह ॥३॥ संगम सुर एक नीच ने दिये घोर उपसर्ग । सुरराज उसको मुग्दर मार भगाया है जी वाह ॥४॥ कानो में कील दई, गवली नीच अजान । जिनराज उस पर शान्त भाव दरसाया है जी वाह ॥५॥ तप दीपक दीपाय के, मोह तिमिर क्षय कीन । महावोर प्रभु के दास चतुर, गुण गाया है जी वाह ॥ ६ ॥

( इन्द्र सभा )

चेतन पात्र सुकर्म वर्तिका, दुखद कर्म हवि होय । ज्ञान ज्योति प्रगटे तनु भीतर, तम अज्ञान को खोय ॥७॥

( रागनी भैरवी )

प्राण मेरे ल्यो सुप्रदीपक आज, साहेब गरीब

निवाज ॥ तू परमेश्वर जगदीश्वर, तू ही सुधारन काज । तेरी अखियन पर मैं वारो, जाऊं हूं महाराज ॥८॥ तुमसे मेरा प्रेम देख के, होय कर्म को लाज । अब जो साहेब प्रेम मिटा दो, तो मुझ होय अकाज ॥९॥ दीख पड्यो अब रूप तुम्हारो, इस दीपक के साज । दास चतुर के वांछित फल गए, रंक निपायो राज ॥१०॥

॥ श्लोक ॥

वीरः सर्व० ॐ ह्रीं परमपरमात्मने अनन्तानन्त-ज्ञान शक्तये जन्म जरा मृत्यु निवारणाय श्रीमन्महावीर जिनेन्द्राय दीपं यजामहेस्वाहा ।

पष्ट अक्षत पूजा

॥ दोहा ॥

पंच वर्ण अक्षत सरस, भरि कंचन के थाल ।
अक्षत प्रभु गुण गायके, पूजो दीन दयाल ॥१॥

( कृष्ण घर नंद के आये, सितारा हो तो ऐसा हो )

वीर सिद्धार्थ के नंदन, जिनेश्वर हो तो ऐसा हो ॥ शुदी बैसाख को दशमी, मिला है ज्ञान

जिनवर को । कटे है फंद कर्मों के, महावीर हो तो ऐसे हों ॥२॥ मिला एक आय अभिमानी, इन्द्रभूति ब्राह्मण था । बनाया शिष्य अरु गणधर गणेश्वर हो तो ऐसे हो ॥३॥ दधिवाहन नरेश्वर की, धीया चंदन सुबाला थी । किया परवर्तिनी उसको, दयावर हों तो ऐसे हों ॥५॥ मंखली पुत्र क्रोधी ने, जलाये दोय मुनीवर को । किया नहीं क्रोध कुछ उस पर, क्षमाधर हों तो ऐसे हों ॥५॥ जमाली दुष्ट निन्हव को, दिया सुर-लोक रहने को । चतुरसागर मुनी जन के, महेश्वर हों तो ऐसे हों ॥ ६ ॥

( इन्द्र सभा )

अक्षत द्रव्य मोक्ष सुख अक्षत, अक्षत केवलज्ञान । अक्षत तत्व योनि पुनि अक्षत, पांचो अक्षत जान ॥ ७ ॥

( रागनी आशावरी )

नाथ तेरे अक्षत सुख से यारी, मैंने कर लई है सुखकारी ॥ तेरे घर में भूख न प्यासा,

जन्म नहिं नहिं मारी । रोग न शोक न वृद्ध न बाल न, ये सब अचरजकारी ॥८॥ स्वामी शिव वनिता को रसियो, जाने सब संसारी । क्षण भर अक्षत सुख नहिं छोड़े, लोक कहे ब्रह्मचारी ॥९॥ तू नहीं हमरी ओर निहारे; हमने काह विगारी । तेरे हैं कारण पियारे; हम तरसत हैं भारी ॥१०॥ तेरे कारण वन वन भटकी; खाक बदन में डारी । दास चतुर को ओर न देखे अब क्या मरजी तिहारी ॥११॥

॥ श्लोक ॥

वीरः सर्व० ॐ ह्रीं परमपरमात्मने अनन्तानन्त ज्ञान शक्तये जन्म जरा मृत्यु निवारणाय श्री मन्महावीर जिनेन्द्राय अक्षतं यजामहेस्वाहा ।

सप्तम नैवेद्य पूजा

॥ दोहा ॥

सरस शची पक्वान्न ले, भरि नैवेद्य के थाल ।
शासनपति महावीर के, आगे धरों रसाल ॥१॥

( तर्ज वनजारे की )

महावीर जिनेश्वर ज्ञानी, सुखदायक बोले वानी ॥ करि समवशरण सुरराजा, गढ़ कांगुर ओ दरवाजा। विचरल पीठिका जानी; महा०॥२॥ असोक वृक्ष की छाया, शिर चामर छत्र धराया। सुर दुंदुंभिनाद बखानी ; महा० ॥३॥ तहां बैठि परपदा बॉरा, भामंडल का उजियारा। सभी देखत जिनवर कानी ; महा० ॥४॥ पशु पक्षी सुर नर सारे, भिन भिन देसावर वारे। सभि समझ परे जिनवानी ; महा०॥५॥ वाणी अमृतरस बरसे, सुनि सकल परपदा हरसे। कहे दास चतुर सुख खानी ; महा० ॥६॥

( इन्द्र सभा )

पांच सुमति पंचेद्रियनिग्रह, सोहि सरस पक्वान्न।
रस अनंत युत मिष्ट पदारथ, ले पूजों भगवान ॥७॥

( रागनी कांगड़ा प्रभाती )

मेरे प्रभु को मीठो दर्शन; कहो किसको नहीं भावें जी ॥ कामी क्रोधी कपटी धुतारे, उनको नहीं सुहावेंजी। द्वेषी अज्ञ पापीजन प्रभुकूं; देखि देखि जल जावेंजी ॥८॥ सज्जन मित्र भले मन वारे; इसके ही गुण गावेंजी। दुष्ट कर्म को मारण हारे; वे इसके ढिग आवें जी ॥९॥ गुड़ भी मीठो शाकर मीठी; मीठी चकिया मावें जी। अन्न भी मीठो अमृत मीठो; नहीं दर्शन के दावेंजी ॥१०॥ भरि नैवेद्य थाल कंचन के; प्रभु के सम्मुख ठावें जी। दास चतुर अब मीठो दर्शन; जन्म जन्म विच पावेंजी ॥११॥

॥ श्लोक ॥

वीरः सर्व० ॐ ह्रीं परम परमात्मने अनन्तानन्त ज्ञानशक्तये जन्म - जरा - मृत्यु निवारणाय श्रीमन्महावीर जिनेन्द्राय नैवेद्यं यजामहे स्वाहा।

## अष्टम फल पूजा

॥ दोहा ॥

फल पूजन महाराज की, करे भविक धरि प्रेम।
विन प्रयास पावे सही, शिवफल निश्चय नेम।१।

चाल—तुम विन दीनानाथ दयानिधि कौन खबर ले मेरी रे।

शासनपति महावीर जिनेश्वर; अविचल शिवसुख पायो रे। पावापुरि में करि चउमासो; सांचो धर्म दिपायो रे। हस्तिपाल राजा प्रभु पूजे; तन मन धन हुलसायो रे ॥२॥ कइयक श्रावक कइयक राजा, कइयक मुनि मन भायो रे। कइयक देव अमरपति कइयक, प्रभु चरणन चित्त लायो रे ॥३॥ पुण्यपाल राजा करजोरी; प्रभु चरणा शिर नायो रे। पूछो इस कलियुग की रचना; जिनवर भेद बतायो रे। ॥४॥ गुरू गौतम कूं आज्ञा दीनी; देवदत्त घर जावो रे। नास्तिक मत का पूरा पंडित; उस कूं तुम समझावो रे ॥५॥ सोहम गणधर को समझा के, सूत्र विपाक सुनायो रे। कृपा धर्म को उत्तर सास्तर; दास चतुर सुन पायो रे ॥६॥

॥ रागनी पीलू धन्याश्री ॥

फल पूजन फलदायक प्रभु की; करत सुजन भव पार लगेगा। शुद्ध अभक्षित सटित गलित नहिं; पतित न भूमि सुधोत कहेगा। श्रीफल पुंगी वदाम छुहारे; द्राक्षादिक फल भेद कहेगा ॥७॥ पात्र रजत भरि मधुर फलनि से; प्रभु के सम्मुख लाय ठवेगा। मुख से करि जिनवर गुण गायन; ताल मृदंग धुनि युत रहेगा ॥८॥ प्रेम सुलाय नयन जल भरि करि; अशुभ करम क्षण मांहि दहेगा। हम प्रभु को इन फलसे पूजें; प्रभु शिवफल हमहो कूं चहेगा ॥९॥ दास चतुरको फिर का चहिये; तीन भुवन जय जय लहेगा। फल पूजन फलदायक प्रभु की; करत सुजन भवपार लहेगा ॥१०॥

॥ श्लोक ॥

वीरः सर्व० ॐ ह्रीं परम परमात्मने अनन्तानन्त ज्ञान शक्तये जन्मजरा मृत्यु निवारणाय श्री मन्महावीर जिनेन्द्राय फलं यजामहे स्वाहा।

नवम वस्त्र पूजा

॥ दोहा ॥

देव दिव्य युग वस्त्र से; पूजो दीन दयाल।
विना वस्त्र निर्वाह नहीं; इस पंचम कलिकाल ॥

( इन्द्र सभा )

द्वादश अंग सुतन्तु सूत्र सम; गणधर वुनक समान। देवदुष्य श्रुत निर्मल प्रगट्यो; सो पटधार सुजान ॥२॥

चाल—हम दया का डंका वजाय जायेंगे

प्रभु अरजी हमारी अवश्य सुनो। दुष्ट अधर्मी लोक जगत में, पाखंड पूजन होसि घनो ॥३॥ तीन वरण के नर पाखंडो, होवेगे सभि आप जनो। शुद्ध सनातन जैन धर्मको कर देवगे वे कनो कनों ॥ ४ ॥ थोडा आयुष्य और वढ़ा लो, इन दुष्टन के मान हनो। शासन नायक वीर जिनेश्वर, वोले सुर नर सभी सुनो ॥५॥ भावी भाव कूं कोई न टारे, सत्य मंत्र तुम यही भनो। दास चतुर की अर्जी न गुजरी, हो गयो सुरपति ऊनमनो ॥६॥

॥ राग श्री ॥

पट युगल वसन में बलिहारी, बलिहारी मैं तेरी बलिहारी। सुन्दर वेल लगी है तो में, फूलन की छबि है न्यारी। झीनी झीनी पतियां झलके, नीको लागत है क्यारी ॥७॥ भार अल्प और मूल्य घनो है, मोतियन को झालर सारी। जिन गुणी जन ने तुझे बनाया, उसकी पन में हूं वारी ॥ ८ ॥ अब मैं भेंट करूँ हूं तेरी, इन साहिव के सुखकारी। दास चतुर के नाथ पियारो, जो है निरंजन अविकारी ॥ ९ ॥

## श्लोक

वीरः सर्व० ॐ ह्रीं परमपरमात्मने अनन्तानन्त ज्ञानशक्तये जन्मजरामृत्यु निवारणाय श्रीमन्महावीर जिनेन्द्राय वस्त्रं यजामहे स्वाहा।

### दशम ध्वज पूजा

## दोहा

दंड मनोहर लायके, सुन्दर ध्वजा बनाय।<br>
करो चैत्य महावीर के, उत्सव ध्वजा चढ़ाय ॥

( राजुल पुकारे नेम पिया )

गौतम पुकारे प्राणनाथ क्या दगा किया। मुझे छोड़ के अकेले आप, मोक्ष चल दिया ॥ गर आपकी न राय थी, मोक्ष ले चलें। तो अंत का मिलाप मुझसे क्यों हटा लिया ॥२॥ हर वखत आप मुझको, गौतम कह बोलावते। एक आज का ही दिन हुवा, बिलकुल भुला दिया ॥३॥ जो होती बात कुछ भी, फौरन पूछ आपसे। करता दलील आपसे, उस दम बता दिया ॥४॥ कहां जाय के विचार अब किसको सुनाऊँगा। आज इस दुविधा में मेरा दिल दुखा दिया ॥५॥ सूरत पियारी आपको, कब देख पाऊंगा। यह दास की पुकार जो थी, सब सुना दिया ॥६॥

॥ कोयल कुहुक रही मधुवन में ॥

मैं बलिहारी पावापूरि की, पावापूरि के, जल मंदिर को मैं बलिहारी०। कार्तिक वदी अमावश राते, भीड़ मची इन्द्र सुरवर की ॥७॥

शासननायक मोक्ष सिधारे, आज्ञा ले सुरवर इन्दुर की ॥८॥ चंदन चय बिच दाह करि के, रत्न पीठिका कर जिनवर की ॥६॥ चरण पीठि का स्थापन करि के, पूजा करत सकल ईश्वर की ॥१०॥ नंदीवर्धन आदिक राजा, कीन्हीं यात्रा पावापूरि की ॥११॥ ध्वज पूजन जिनवर की करके, आसा पूरण दास चतुर की ॥१२॥

वीरः सर्व० ॐ ह्रीं परम परमात्मने अनन्तानन्तज्ञानशक्तये जन्म-जरामृत्युनिवारणाय श्रीमन्महावीर जिनेन्द्राय ध्वजां यजामहे स्वाहा।

एकादश अर्घ पूजा

॥ दोहा ॥

आठों कर्म खपाय के; मोक्ष गये महाराज।
पूजों अर्घ चढ़ाय के, दीवाली दिन आज ॥१॥

राग मांड ( जरा टुक जोवो तो सही )

नाथ मोहि तारो तो सही, मैं कहो दोहि कर जोरी॥ मैं अज्ञानी कछु ना समझूं सांचो मूढ़ भई। इन कर्मनि में मेरो रहवो, आछो है

नहीं ॥२॥ भूल पर्यो में नाथ तुम्हारो, भटक्यो चार गई। दीनवन्धु अब राह बताओ, दीना-नाथ दई ॥३॥ पापी लंपट और धुतारे, मेरे साथ रहो। मोरे मन को वे भरमावें, संपति लूट लई ॥४॥ जो अब अरजी नहीं सुनोगे, तो मैं आज कही। दास चतुर अब इन दुष्टन से, बचने को नहीं ॥५॥

॥ जोगिया आसावरी ॥

नाथ तेरे चरण कमल पर वारी, तेरी यात्रा करे नर नारी ॥ खरतर गण नभ मंडल सूरज, आचारज पदधारी। जिन कृपाचन्द्र सूरीश्वर राजे, महिमा अजव अपारी ॥६॥ जय सुख राज विवेक मुनीवर, कीना वलि सुखकारी। संयम तप कृपा गुण वाले, दीप रहो उजियारी ॥७॥ पर गन गत जो मिथ्यावादी, कर्दम सम गुण-धारी। सूख गए नय मारग खेती, वा अब पक गई सारी ॥८॥ चार वीस शत वर्ष पचासे, गांव तलने मझारी। कार्तिक वदी चउदस शनिवारे

दीवाली दिन जुहारी ॥ ६ ॥ दास चतुरसागर अनुयोगी, कीन्हीं पूजा तैयारी। भूल परी जो इस पूजन में, माफ करो अधिकारी ॥१०॥

वीरः सर्व० ॐ ह्रीं परम परमात्मने अनन्तानन्तज्ञानशक्तये जन्म जरामृत्युनिवारणाय श्रीमन्महावीर जिनेन्द्राय अर्घं यजामहे स्वाहा।

॥ शासन पति आरती ॥

हां करो आरती प्रभु की रस में ॥ हां करो ॥ वीस स्थानक तप कर तीजे भव, हुए तीरथपति सुसमें ॥ १ ॥ स्वप्न चतुर्दस मात निहारे, देव देवेन्द्र हुल्लस में। जिन अभिमुख हुय शक्रस्तव करि, सुरवर सबहि हरष में ॥२॥ इन्द्र हुकुम से धनद देवता, भरत खजाने ठस में। तीन भुवन में हरष भयो है, रोम रोम नस नसमें ॥३॥ सरव कल्याणक आरती करके, किये कर्म कूं नष्ट में। दास चतुर के वंछित फल गये, अब नहीं संशय इसमें ॥४॥

---

महो० विनयसागर कृत

# महावीर-षट्-कल्याणक-पूजा

## प्रथम च्यवन कल्याणक पूजा

### दोहा

सिद्ध-बुद्ध शिवकर विभो; सर्व हितावह देव ।
श्रमण तीर्थपति हे प्रभो, महावीर जिन देव ॥
वर्धमान जितरिपु नमुं, वर्धमान गण देव ।
सुमतिसिन्धु गुरु गणि-मणि, करों प्रणति सह सेव
श्रुत देवी प्रणमूँ सदा, वीणा धारिणी देवि ।
षट् कल्याणक पूजना, वर्णन करूँ चित सेवि ॥

( राग-सिद्धचक्र पद वन्दो )

कल्याणक गुणधारी वन्दों महावीर अवतारी । वार वार बलिहारी वन्दों महावीर अवतारी ॥टेर॥ पहिले भव नयसार विवेकी, साधु सेवा भावे । समकित गुण पावें भव गिनती; तब ही से प्रभु पावें ॥वन्दों० १॥ मरिचि भव में चक्री वन्दन, वाणी सुने अभिमाने । नीच

गोत्र करमदल बांधे, वीर भवे क्षय ठाने ॥ ॥वन्दों० २॥ नंदन भव में मासखमण से, लाख वरस तप योगी । वीस स्थानक आराधन से, तीर्थंकर पद भोगी ॥ वन्दों० ३॥ प्राणत देव-लोक से च्यवकर, सत्तावीसम भव में। प्रभु पधारे शासन स्वामी, कल्याणक जीवन में ॥वन्दों०४॥ ब्राह्मणकुंड ऋषभदत्त ब्राह्मण, देवी देवानंदा । चौद सुपन देखे तब तन-मन में होवे पर-मानंदा ॥वन्दों० ५॥ जागृत हर्षित देवानंदा, प्रियतम पास पधारी । स्वामी ! सुपने देखे मैंने, क्या फल हो हितकारी ? ॥ वन्दों० ६ ॥ वेद पुराण ब्राह्मण परिव्राजक, मत शासन विज्ञानी। होगा पुत्र मनोहर तेरे, जग जीवन कल्याणी॥ वन्दों० ७॥ श्रवण मनन कर मन हर्षानी, देवा-नन्द सयानी । च्यवन कल्याणक प्रभु की पूजा, करते विनय विधानी ॥वन्दों० ८॥

॥ श्लोक ॥

सार्वीयमीश्वरमनन्तहितावहं श्री–सिद्धार्थ-

वंशगगनाङ्गणपूर्णचन्द्रम्। सर्वज्ञ–देव–त्रिशला-त्मज—–वर्धमानं सद्द्रव्यभावविधिना सततं यजेऽहम्। ॐ ह्री परमात्मने अनन्तानन्तज्ञानशक्तये जन्म-जरामृत्युनिवारणाय श्री मज्जिनेन्द्राय महावीरपट्कल्याणकपूजायां प्रथम च्यवनकल्याणके अष्टद्रव्यं निर्वपामिते स्वाहा।

द्वितीय गर्भापहार कल्याणक पूजा

॥ दोहा ॥

देवानन्दा कुक्षि में, देख विभु को इन्द्र।
मन मे सशय होत है, राहु देखि जिम चंद्र।१।
नीच गोत्र विपाक से, यह आश्चर्य अयोग।
ममाचार है, क्यों न करूँ ? प्राप्त पुण्य संयोग॥

( लय–जादूगर सैयाँ छोड मेरी बइया )

इन्द्र आज्ञा से, मृगनैगमेपी, आकर मर्त्य-लोक गर्भसंहरण किया। देवाका रत्न त्रिशला कुक्षि में, त्रिशला का देवा कुक्षि गर्भसंक्रमण किया। आश्विन कृष्णा त्रयोदशी, मध्य रात्रि

के मांहि। दिवस तिरासीवें आये विभुवर, त्रिशला कुक्षि मांहि ॥ यह आश्चर्य महान् ।गर्भ० १॥ चउदह सुपने देखे माता, जीताचार हुआ है। इसीलिये यह द्वितीय कल्याणक, मंगलकारी कहा है ॥ अपहरण है मंगलधाम ॥गर्भ०॥ २॥ कतिपय विज्ञ गर्भहरण को, कहते अमंगलरूप हैं। वे विज्ञ नहीं पर विज्ञंमन्य हैं, शास्त्रदृष्टि से दूर हैं ॥ संकीर्ण वृत्ति गंभीर ॥गर्भ०३। आचार, स्थान, समवाय, कल्प–आदि सूत्र दर्शाते। गणधर, श्रुतधर, पूर्वाचार्य, कल्याण रूप बतलाते ॥ मंगलकारी महान् ॥गर्भ० ४॥

॥ दोहा ॥

ज्योतिषी गण दैवज्ञ गणो, भूपति लीन्ह बुलाय।
स्वप्न गुणन फल पुत्र सुनि, हर्षन हृदय समाय।१।
सिद्धि अभिवृद्धि सकल, नित नव प्रकटे जोत।
त्रिशला श्री सिद्धार्थके, सफल मनोरथ होत।२।
अष्ट सिद्धि नवनिधि सब, प्रकटे क्षण-क्षण माहिं।
पुण्य नगर महाराजगृह, आनन्द नहीं समाहिं।३।

पूर्ण मनोरथ जब हुए, तवहि विचारे भूप।
वर्धमान प्रिय राखि हौं, तथा नाम गुण रूप।४।

( गजल–उठ जाग मुसाफिर भोर भयो )

प्रभु देखि उदर दुख जननी के, झट निश्चलता अपनाते हैं। माँ को आशंका होती है, संशय चिहुं दिशि मँडराते हैं ॥१॥ क्या देव हुए प्रतिकूल मेरे, क्यों झंझावात वहाते हैं। मेरो शान्ति की दुनिया में, विक्षोभ-अग्नि सु-लगाते है ॥२॥ क्या पूर्व-जन्म के कृत कर्म से, प्रतिकार खड़ा वदला लेने। हे देव ! आज क्यों रूठ गये, संसार लगा है दुख देने ॥३॥ देवों ने छीना क्यों मुझसे, अपहरण हुआ सब कुछ मेरा। पलटी प्रभुता इक पल-छिन में, झट चंचल रूप बनाते हैं ॥४॥ जननी की आकुलता विलोकि, प्रभु चेतन-गति दर्शाते हैं। ममता-मयि की ममता लखकर, कर्त्तव्यरूढ़ हो जाते हैं ॥५॥ प्रण किया प्रभु ने है जब तक, पितु मातु हमारे दुनिया में। दीक्षा नहीं ग्रहण करूँ

तब तक, दृढ़ टेक रेख बन जाते हैं ॥६॥ माता मन हर्षित प्रेम पुलक, सुख रोम-रोम छा जाता है। आनन्द रूप प्रभु का प्रतिदिन, प्रति पल आनन्द बढ़ाता है ॥७॥

॥ श्लोक ॥

सार्वीयमीश्वर–मनन्त–हितावहं श्री—सिद्धार्थवंश गगनांगण पूर्णचन्द्रम् । सर्वज्ञदेव त्रिशलात्मज—वर्धमानं सद्‌द्रव्य–भावविधिना सततं यजेऽहम् । ॐ ह्रीं परमात्मने अनन्तानन्त ज्ञानशक्तये जन्मजरामृत्युनिवारणाय श्रीमज्जिनेन्द्राय महावीरषट्कल्याणकपूजायां द्वितीय-गर्भापहार-कल्याणके अष्टद्रव्यं निर्वपामिते स्वाहा ।

तृतीय जन्म कल्याणक पूजा

॥ दोहा ॥

चैत्र शुक्ल तेरस तिथि, मधु ऋतु आधी रात।
नवें मास जिन अवतरे, शुभ दिन साढ़े सात ।१।

हस्तोत्तर नक्षत्र था, नव वसन्त लहरात।
जग विभोर था प्रेम में, प्रभुता प्रभु विकसात।२।

( लय—मधुर-मधुर बाजे धुनि )

नगर-नगर, डगर-डगर, बाजती वधाइयाँ। देव देवलोक छोड़ि, देवरानि धाइयाँ ॥नगर० १॥ आज क्षत्रि कुण्ड ग्राम, पुण्य धाम पाइयाँ। दिग्कुमारि देवियों ने, सूतिक्रम रचाइयाँ ॥ नगर० २ ॥ देवराज अहो भाग्य, मेरु शैल आइयाँ। ले गये प्रभु उठाय, महोत्सव मनाइयाँ ॥ नगर० ३ ॥ सुनत ही वधाई वेगि, नृप उछाह पाइयाँ। धन्य-धन्य भाग्य मेरे, ऐसो सुत जाइयाँ ॥ नगर० ॥ कौस्तुभ, वैडूर्य पीत, नील मणि लुटाइयाँ। स्वर्ण-रजत कौन कहे, इच्छा भर पाइयाँ ॥ नगर० ५ ॥ दिवस दसों दिशि आज, आनन्द वधाइयाँ। मंत्र मुग्ध जननि-जनक, स्वर्गिक छवि छाइयाँ ॥ नगर० ६ ॥ ज्ञात जन बुलाय लीन्ह, पट् रस जिमाइयाँ। वर्धमान नाम राखि, हृदय से लगाइयाँ ॥नगर०७॥

॥ दोहा ॥

चन्द्र कला सों अहर्निश, वर्धित श्री वर्धमान।
आमलिकी क्रीड़ा करत, शीश मुष्टि दे तान ।१।
छली देव को छल किया, जाने जब भगवान।
महावीर तव नाम कहि, पायो समकित दान ।२।

( लय—ओ पंछी बावरिया )

नन्दीवर्धन वन्धु, वहिन श्री सुदर्शना। तरुणकेलि रसवेलि, एक संग खेलना ॥ समरवीर की पुत्री यशोदा, कुँवर प्राप्त कर हुई प्रमोदा। जीवन अर्पण करके, करे तव सेवना ॥ नं० १ ॥ सुख के दिन बीते मंगलमय, प्रेम प्रवाह थाह नहीं निश्चय। जनमी शक्ति अनूप—रूप प्रियदर्शना ॥ नं० २ ॥ मात-पिता स्वर्गस्थ हुए जब, पूर्ण प्रतिज्ञा जान प्रभू तव। आये बन्धु के पास, करें यह याचना ॥ नं० ३ ॥ भाई अब आज्ञा दो मुझ को, धारण करलूँ संयम व्रत को। विश्व तारक बन जाऊँ—यही मम भावना ॥ नं० ४ ॥ ज्येष्ठ बन्धु द्रवीभूत हो

बोले, पलक मूँद् मनके दृग खोले। भैया त्याग न जाओ—रहो मम कामना ॥ नं० ५ ॥ भूला नहीं दुख मात-पिताका, तोड़ रहे क्यों मुझ से नाता। जख्म नये पर नये—नमक नहीं डारना ॥ नं० ६ ॥ करो निवास वर्ष दो प्रियवर, अनुमति दो तुम हर्षित होकर। दया की भीख मैं चाहूं—बन्धुवर याचना ॥ नं० ७ ॥ वर्धन की ममता को निरखकर, अनुमति दी अपना प्रण खोकर। स्नेह निभाऊँ तुम्हारा—वर्ष दो चाहना ॥ नं० ८ ॥ दर्शन, ज्ञान, चरित की धारा, बहे त्रिपथगामिनि अविकारा। गृह में भी रहे तपस्वी—यह कैसी साधना ॥ नं० ९ ॥

॥ श्लोक ॥

सार्वीय-मीश्वर-मनन्त-हितावहं श्री—सिद्धार्थवंशगगनांगणपूर्णचन्द्रम्। सर्वज्ञ-देव-त्रिशलात्मज-वर्धमानं सद्द्रव्यभावविधिना सततं यजेऽहम्। ॐ ह्रीं परमात्मने अनन्तानन्त ज्ञानशक्तये जन्मजरामृत्युनिवारणाय श्री महा-

नेन्द्राय महावीरषट्कल्याणकपूजायां तृतीय जन्म कल्याणके अष्टद्रव्यं निर्वपामिते स्वाहा।

## चतुर्थ दीक्षा कल्याणक पूजा

॥ दोहा ॥

अनायास प्रकटे पुनि, श्री लोकान्तिक देव।
प्रभु से बोले विनत हो, सहज कृपालु सदैव ॥१॥
एक वर्ष अब बीत चुका, प्रभु कीजे तत्काल।
धर्म-चक्र प्रवर्तना, मिटे जगत जंजाल ॥२॥
नीति निभाने के लिये, पहुंच यशोदा पास।
कहा वीर ने हे प्रिये, विदा करो सोल्लास ॥३॥
प्रिय मुख से यह बात सुन, बोली वह मम प्राण!।
जाओ! जाओ!! प्रेम से, करो विश्व कल्याण ।४।

( लय—सुनो सुनो हे दुनिया वालो )

चले प्रभु धन धाम छोड़कर, संयम-व्रत के हो अनुरागी। वर्षी दान देकर के विभुवर, आज बने हैं स्वयं विरागी ॥ इन्द्र-इन्द्राणि नगर नर नारी, उत्सब खूब मनाते हैं। पूजन-अर्चन

करके प्रभु का, प्रेम-पुष्प वरसाते हैं ॥ चन्द्र-प्रभा शिविका में वैठकर, ज्ञात खण्ड मे आते हैं। अशोक तरु तर त्यागे सब कुछ, शिव स्वरूप वन जाते हैं ॥ मिगसर शुदी दसमी को प्रभुवर, संयम-पथ अपनाते हैं। अपनाकर वन पूर्ण यमी वे, मनपर्यव वर पाते हैं ॥ च० १॥ भूपति वर्धन की अनुमति से, वीर वहांसे निकल पड़े। सन्ध्या समय वृक्ष के नीचे, ध्यानावस्थित रहे खड़े ॥ उसी समय ग्वाला इक आकर, वैल सौंपकर उन्हे चला। जव लौटा तव वैल नही थे, क्रोध अग्नि में भुना जला ॥ रस्सी लेकर चला मारने, इन्द्र ने आकर रोक लिया। शिक्षा उसको देकर उसने, वीतराग से अर्ज किया ॥ विभो। आपके हर संकट में, आज्ञा हो तो साथ रहूं। अंगीकार न किया वीर ने, कहा स्वयं निज वाँह गहूं ॥ चले० २ ॥ मोराक सन्निवेशाश्रम में विभु, दूइज्जन्त के पास गये। सुहृद्-पुत्र को भेंटा ऋषि ने, वीर प्रेम

में मग्न भये ॥ पन्द्रह दिवस बिताकर विभु वर, अस्थिग्राम में आते हैं। शूलपाणि सुर के मन्दिर में, भी इक रात बिताते हैं ॥ उसी रात में शूलपाणि सुर, ऊधम बहुत मचाता है। आखिर थम कर हार-हार कर, क्षमा माँगकर जाता है ॥ चले० ३ ॥

॥ दोहा ॥

सोमभट्ट पितु-मीत जब, पहुंचा दीन शरीर।
माँगा तब प्रभु ने दिया, देवदुष्य निज चीर।१।
चंडकोशिया साँप ने, डसा वीर-पद एक।
शिक्षा पाई, तन तजा, यों गति पाइ नेक ॥२॥

( लय—अम्बिका विरुद बखाने : मात्रा—७ )

महिमा को न पिछाने, प्रभु तव महिमा को न पिछाने। गोशालक था महा पातकी, अवरणवादी तुम्हारा। तेजोलेश्या से जलते बचाया, पर दुर्जन कब माने ॥ प्रभु० १ ॥
संगम देव महा अपकारी, नीच उपद्रवकारी।

इक यामिनी में वीस उपद्रव, अतिहु भयंकर कीने ॥प्रभु० २॥ स्थान-स्थान पर अपमानित कर, तस्कर दोप लगाये। अशन पान से वंचित करके, छः महीने दुख दीने ॥प्रभु० ३॥ आखिर में हत हार मान कर, चरणन गिरा तुम्हारे। ऐसे निर्दय पापी प्रलोभी, क्षमा प्रदान की तुमने ॥प्रभु० ४॥ वैशाली लोहकार शाला में, रहे अटल प्रभु ध्याने। लोहकार ने अशुभ मानकर, लौह घन बरसाने ॥प्रभु० ५॥ एक गोपालक महा कृतघ्नी, वैर पूर्व भव ठाने। श्रवण-रन्ध्रों में कील ठोंक कर, अति पीड़ा पहुँचाने ॥ प्रभु० ६ ॥ खरक वैद्य ने कील काढ़ कर, स्वस्थ किया क्षण मांहि। व्यंतरी इक कटपूतना नामा, शीतोपसर्ग कीने ॥प्रभु० ७॥ अपकारी पर भी उपकारी, चेतोदार मनस्वी। समकित स्वर्ग मुक्ति के दाता, गौरव कौन वखाने ॥ प्र०८ ॥

॥ दोहा ॥

कर्म निर्जरा के लिये, विचरे म्लेच्छ प्रदेश ।
महा भयंकर कष्ट सहि, दहे कर्म अनिमेष ॥१॥
श्रमण तपस्वी ने किया, उग्र अभिग्रह एक ।
पूर्ण न हो तब तक सदा; निराहार रहुं टेक ॥२॥

( लय—गजल : झिंझोटी )

अति सुकुमारी राजकुमारी, कारागार निवासी हो ॥ टेर० ॥ सिर मुण्डित पग में हो वेड़ी, दिवस तीन उपवासी हो । रुदन करत हो ठाढ़ि देहली, दान बाकुला राशी हो ॥अति० १॥ बीते पाँच मास दिन पच्चिस, कौशाम्बी प्रभु आते हैं । धनश्रेष्ठी के ठौर दधि सुता, चन्दनबाला पाते हैं ॥अति० २॥ हुई प्रतिज्ञा पूर्ण वीर की, देव पुष्प बरसाते हैं । पञ्चादिव्य कर धूमधाम से, महिमा अधिक बढ़ाते हैं ॥अति० ३॥ दो छमासी, अरु नौ चौमासी, दो त्रिमासि, दो अढ़ि मासी । छै दो मासी, डेढ़ मासी दो, पक्ष बहत्तर तप

राशी ॥अति० ४॥ साढ़े वारह वरस पक्ष भर, छद्मस्थ काल विताते है। उग्र तपस्वी तप वल द्वारा, कर्म नाश कर पाते हैं ॥अति० ५॥

॥ श्लोक ॥

सार्वीयमीश्वर-मनन्त-हितावहं श्री-सिद्धार्थवंश-गगनाङ्गण-पूर्णचन्द्रम्। सर्वज्ञदेव-त्रिशलात्मज-वर्धमानं, सद्द्रव्य-भावविधिना सततं यजेऽहम्। ॐ ह्रीं परमात्मने अनन्तानन्त-ज्ञानशक्तये जन्म जरामृत्युनिवारणाय श्रीम-ज्जिनेन्द्राय महावीरपट्कल्याणकपूजायां चतुर्थ-दीक्षाकल्याणके अष्टद्रव्यं निवपामिते स्वाहा।

पचम केवल-ज्ञान कल्याणक पूजा

॥ दोहा ॥

नदी तीर ऋजुवालुका, शाल तरुतर आन।
शुदि दसमी वेसाख मह, पायो केवलज्ञान ॥१॥
घन घाती चौकर्म का, क्षय कर हे सरताज।
सर्वदर्शी सर्वज्ञ तुम, आज वने जिनराज ॥२॥

नेन्द्राय महावीरषट्कल्याणकपूजायां पंचमकेवल-ज्ञान-कल्याणके अष्टद्रव्यं निर्वपामिते स्वाहा ।

### षष्ठ निर्वाण कल्याणक पूजा

### दोहा

तीस वर्ष गृहवास के, संयम बैंतालीस ।
पूर्ण आयु प्रभु पार करि, मुक्ति लहे जगदीश ।१।
अस्थिग्राम इक जानिये, चम्पानगरी तीन ।
वैशाली वाणिज्य में, बार चउमासी कीन ॥२॥
चउदह नालन्दा किये, छः मिथिला में जान ।
द्वय चउमासी भद्रिका, आलम्भिका इक मान ।३।
श्रीवस्ती अरु म्लेच्छ भूमि;इक-इक चउमासीठाय
मध्यम पापा अन्त में, आये श्री जिनराय ॥४॥

( लय—झट जावो चन्दन हार लावो···· )

जिन स्वामी, महावीर नामी, परम पद पाते हैं ।
करि कर्मों का अंत, चले मुक्ति के पंथ, मन भाते हैं

( साखी )

निर्वाण-समय जिन जानकर, अखण्ड

देशना देत। गौतम को करके पृथक, देखो सिद्धि-वधू वर लेत रे—अमर वन जाते हैं ॥ जिन० १ ॥ कार्तिक कृष्ण अमावस स्वाति नखत में प्राण। देह त्याग त्यागी चले कर विश्व-जीवन कल्याण रे—अक्षय कहलाते हैं ॥ जिन० २ ॥ अचल अरुज, अविनश्वर; ज्योति स्वरूप अनन्त। अनन्तज्ञानी दर्शनी; मङ्गल रूप सुसन्त रे—मुक्ति पद पाते हे ॥ जिन० ३ ॥ देख छठे कल्याण को; दुखी हुए सब देव। कौन हरे तम-पुंज अब; कहन लगे तब देव रे—अश्रु बरसाते हैं ॥ जिन० ४ ॥ सुनकर मुख से देव के, महावीर—निर्वाण। दुखित हुए गौतम तभी, कर वीर प्रभु का ध्यान रे—मन में बसाते हैं ॥ जिन० ५ ॥ तज संकल्प-विकल्प सब, गुण-श्रेणी चढ़ि जायँ। कर्मों को निर्मूल कर, केवल्य ज्ञान को पायँ रे—देव हर्षाते हैं ॥ जिन० ६ ॥

॥ श्लोक ॥

सार्वीय-मीश्वर-मनन्त-हितावहं श्री—सिद्धार्थवंशगगनाङ्गणपूर्णचन्द्रम् । सर्वज्ञ–देव–त्रिशलात्मज—वर्धमानं, सद्द्रव्यभावविधिना सततं यजेऽहम् । ॐ ह्रीं परमात्मने अनन्तानन्त-ज्ञानशक्तये जन्म-जरामृत्युनिवारणाय श्री मज्जिनेन्द्राय महावीरषट्कल्याणकपूजायां षष्ठ-निर्वाण कल्याणके अष्टद्रव्यं निर्वपामिते स्वाहा ।

॥ कलश ॥

( लय—सरोता कहां भूल आये···· )

महावीर जिनवर की पूजा है सुखकारी । दर्शन की बलिहारी ॥ टेर ॥ वीर विभु के षट्कल्याणक, शास्त्र सिद्ध हैं भाई । परम पवित्र परम फलदायक, जगके मङ्गलकारी ॥ पूजा० १ ॥ शासन के महास्तम्भ गणों में, खरतरगच्छ आचारी । सुखसागर भगवानसागरजी, हुए परम उपकारी ॥ पूजा० २ ॥ सुमतिसिन्धु सम दादा गुरुवर, महोपाध्याय पद-

धारी। तासु पट्टधर विशद यशस्वी शास्त्र धुरन्धर भारी ॥ पूजा० ३ ॥ 'कल्याणक' 'पर्युषण' 'साध्वी' व्याख्यान निर्णयकारी। सूरिवर श्री जिनमणिसागर, गण के परमाधारी ॥पूजा०४॥ तत्पदरेणु महोपाध्याय, साहित्याचार्य कहाये। श्यामासूनु विनयोदधि ने, पूजा रची मनुहारी ॥ पूजा० ५ ॥ हिन्द संवत्सर आठ, इन्दु दिन, पन्द्रह अगस्त मँझारी। दो हजार द्वादस भादो की, कृष्ण त्रयोदशी सारी ॥ पूजा० ६ ॥ महासमुन्द नगर अति सुन्दर, जहँ श्री शान्ति विराजै। संघ चतुर्विध शासन सेवी, वर्ते जय जयकारी ॥ पूजा० ७ ॥

* आरती *

ॐ जय महावीर विभो।

शरणागत के रक्षक, तारक भव सिन्धो ॥ १ ॥ पावापुरी है तीर्थधाम प्रभु, जैसलमेर मंडन। कन्नाणा साँचोर नाँदिया, उपकेशपुर भूषण॥ ॐ० २ ॥ च्युति गर्भ हरण जन्म अरु

दीक्षा, केवल निर्वाणी। षट्कल्याणक वीर तुम्हारे, यह आगम वाणी ॥ॐ० ३ ॥ श्री श्री-मेघराजजी, महासमुन्दर वासी। प्रेरक हैं प्रिय इस आरती के, हे घट-घट वासी ॥ ॐ० ४ ॥ आरती जो यह गावें भवि जन, वंछित फल पावें। स्वर्ग मोक्ष फल पाकर के वे, धन-धन हो जावें ॥ ॐ० ५ ॥

---



युगप्रधान दादागुरुदेव श्री जिनदत्त सूरिजी, बावनवीर एवं चौंसठ योगिनियाँ

❀ ॐ ❀

# दादा गुरुदेव की पूजा

(पहले स्थापना करके नीचे लिखा आह्वान् का श्लोक पढे )

काव्य

सकलगुणगरीष्ठान्सत्तपोभिर्वरिष्ठान् ॥
शम दमयमयुष्टांचारूचारित्रनिष्टान् ॥
निखिल जगत पीठे दर्शितात्म प्रभावान् ॥
मुनिपकुशल* सूरीन्स्थापयाम्यत्रपीठे ॥ १ ॥

ॐ ह्रीं श्रीं श्रीजिनदत्त श्रीमणिधर जिनचन्द्र श्री जिनकुशल श्री जिनचन्द्रसूरि गुरो अत्रावतरावतर स्वाहाः ॥ ॐ ह्रीं श्रीं श्री जिनदत्त श्री श्री मणिधर जिनचन्द्र श्री जिन कुशल श्री जिनचन्द्रसूरिः अत्र तिष्ठः ठः ठः ठः स्वाहा ॥ इति प्रतिष्ठापनं ॥२॥

ॐ ह्रीं श्रीं जिनदत्त श्री मणिधर जिनचन्द्र श्री जिनकुशल श्री जिनचन्द्रसूरि गुरो अत्र मम सन्निहितो भववषट् ( इति संनिधि करणं ) ॥३॥

---

* दत्त

कमलनी बलिहारी, गु० ॥ १ ॥ *संवत इग्यारे बार शशि, बत्तीसे जनम्या शुभ दिवसो। श्रावक कुल हुम्बड ने हुलसी, गु० ॥ २ ॥ जसु वाछगसा पितु नाम भणे, बाहडदे माता हर्ष घणे। इकतालीसे दीक्षा पभणे, गु० ॥ ३ ॥ गुणहत्तरे वल्लभ पाटधरी, गुरु माया बीजनो जाप करी। गुरु जग में प्रगट्या तरण तरी, गु० ॥ ४ ॥ मणिधारी जिनचन्द उपगारी, जिनदत्त सुरिंद के पटधारी। भये दादा दूजा सुखकारी, गु० ॥ ५ ॥ राशल पितु देल्हणदे माता, श्रीमाल गोत्र बोधन शाता। दिल्लीपति शाह सुगुण गाता, गु० ॥ ६ ॥ जसु चौथे पाट उद्योतकरी, जिनकुशलसुरिंद अति हर्ष भरी। ×तेरे सैंतीसे जनम धरी, गु० ॥ ७ ॥ जसु जिल्ला जनक जगत्र जियो, वर जैतश्री शुभ स्वप्न लियो। छाजेहड गोत्र उद्धार कियो, गु० ॥ ८ ॥ yधन सैंतालीसे दीक्षा धरी; जिनचन्द

* ११३२ चंद्रवार × ११३७ y १३४७

सुरीश्वर पाट वरी। गुणहतरे सूरि मन्त्र जापकरी गु० ॥ ९ ॥ सेवा में बावन वीर खरा, जोगनियाँ चौसठ हुक्म धरा। गुरु जग में कई उपकार करा, गु० ॥ १० ॥ माणिकसूरीश्वर पद छाजै, जिनचन्द्रसूरि जग मे गाजे। भये दादा चौथा सुखकाजे, गु० ॥ ११ ॥ जिन चाँद उगायो उजियालो, अम्मावस की पूनम चालो। सब श्रावक मिल पूजन चालो; गु० ॥ १२ ॥ जिन अकबर कों परचा दीना, काजी की टोपी वस कीना। बकरी का भेद कहा तीना, गु० ॥ १३ ॥ गधोदकसुरभि कलश भरी, प्रक्षालन सद्गुरु चरण परी, या पूजन कवि 'ऋद्धिसार' करी, गु० ॥ १४ ॥

॥ श्लोक ॥

सुरनदीजलनिर्मल धारकैः ॥ प्रबलदुष्कृतदाघनिवारकैः ॥ सकल मङ्गलवांच्छितदायक ॥ कुशलसूरिगुरोश्चरणोयजे ॥ १ ॥

ॐ ह्रीं श्रीं परमपुरुषाय। परमगुरुदेवाय। भगवतेश्री जिनशासनोद्दीपकाय। श्रीजिनदत्त-सूरीश्वराय। मणिमण्डित भालस्थल श्री जिन-चन्द्रसूरीश्वराय। श्री जिनकुशल सूरीश्वराय। अकबर असुरत्राणप्रतिबोधकाय श्री जिनचन्द्र-सूरीश्वराय। जलं निर्वपामिते स्वाहा ॥

२—अथ केशर चन्दन पूजा

॥ दोहा ॥

केशर चन्दन मृगमदा, कर घनसार मिलाप।
परचा जिनदत्तसूरि का, पूज्यां छूटे पाप ॥१॥

( चाल बीन बाजे की )

दीन के दयाल राज सार सार तूं ॥ टेर ॥
आये भरुअच्छनग्र धाम धूम धूं। बाजते निशान ठौर, हर्ष रंग हूं ॥ १ ॥ मुसलमान मुगलपूत, फौज मौज मूं। फौत मौत हो गया, हाय कार सूं ॥ २ ॥ सघ्न विघ्न देख आप, हुक्म दीन यूं। लाओ मेरे पास आस जीव दान दूँ ॥३॥ मृतक पूत मंत्र से उठाय दीन तूं। देख के अचंभ रंग

दास खास कूँ ॥४॥ करत सेव भाव पूर, तुरक राज जूं । छोड़ के अभक्ष खाण, हाजरी भरूं ।५। वीज खीज के पड़ी, प्रतिक्रमण के मूं । हाथ से उठाय पात्र ढांक दीन छूं ॥ ६ ॥ दामनी अमोल बोल, सिद्ध राज तूं । देऊँ वरदान छोड़, वन्द कीन क्यूं ॥७॥ दत्त नाम जपत जाप, करत नाहिं चूं। फेर में पड़ूंगी नांहि छोड़दीन फूं ।८। करोगे निहाल आप, पात्र पलक नूं । राम ऋद्धि-सार दास, चरण छाँह लूं ॥ ९ ॥

॥ श्लोक ॥

मलयचन्दनकेशरवारिणाः निखिलजाड्य रुजातपहारिणा ॥ सकलमङ्गलवाँच्छितदायकं । कुशलसूरिगुरोश्चरणोयजे ॥१॥

ॐ ह्रीं श्रीं परमपुरुषाय । परमगुरुदेवाय । भगवतेश्री जिनशासनोद्दीपकाय । श्रीजिनदत्त-सूरीश्वराय । मणिमण्डित भालस्थल श्री जिन-चन्द्रसूरीश्वराय । श्री जिनकुशल सूरीश्वराय ।

अकबर असुरत्राणप्रतिबोधकाय श्री जिनचन्द्र-सूरीश्वराय । केशरचन्दनंनिर्विपामिते स्वाहा ।२।

३–अथ पुष्प पूजा

॥ दोहा ॥

चंपा चमेली मालती, मरुआ और मचकुन्द ।
जो चाढ़े गुरुचरण पर, तिन घर होय आनन्द ।१।

राग माड

( चाल–नींद तो गई रे बादीला म्हारी )

गुरु परतिक सुरतरु रूप सुगुरुसम दूजो तो नहीं । दूजो तो नहीं, म्हारा चेतन दूजो तो नहीं । गुरुपरतिखसुरतरुरूप, सुगुरुनं पूजो तो सही ॥टेर॥ चित्तौड़ नगरी वज्र खम्भ में, विद्या पोथी रही । मन्त्र यन्त्र विद्यासे पूरी, गुरुनिज हाथ ग्रही ॥ १ ॥ पुर उज्जयनी महाकालके, मन्दिर थम्भ कही । सिद्धसेन दिनकर की पोथी, विद्या सर्व लही ॥ २ ॥ उज्जयनी व्याख्यान बीच में श्राविका रूप ग्रही । जोगनियाँ छलने कूं आई, सबकूं कोल दई ॥ ३ ॥ दीन

होय जोगनियाँ चौसठ गुरु की दास भई। सात दिया वरदान हरष से, पसर्या सुयश मही ॥ ४ ॥ पुष्प-माल गुरु गुण की गूंथी, चाढ़ो चित्त चही। कहे 'राम ऋद्धिसार' सुयश की, बूंटी आप दई ॥ ५ ॥

॥ श्लोक ॥

कमल चम्पक केतकी पुष्पकैं ॥ परिमला-हृतषट्पदवृन्दकैं ॥ सकलमंगलवांछितदायकं ॥ कुशलसूरिगुरोश्चरणौयजे ॥ १ ॥ ॐ ह्रीं श्री परमपुरुषायपरमगुरुदेवाय भगवते श्रीजिनशासनोद्दीपकाय श्रीजिनदत्तसूरीश्वराय मणिमण्डित भालस्थल श्रीजिनचन्द्रसूरीश्वराय श्रीजिनकुशल सूरीश्वराय अकबर असुर त्राणप्रतिबोधकाय श्री जिनचन्द्रसूरीश्वराय पुष्पंनिर्विपामिते स्वाहा ॥३॥

४-अथ धूप पूजा

धूप पूज कर सुगुरु की, पसरे परिमल पूर।
यश सुगन्ध जग में बढ़े, चढै सवाया नूर ॥१॥

## राग सोरठा

( चाल—कुवजाने जादू डारा )

अम्बिका विरुद् बखाने, गुरुतेरो अम्बिका विरुद् बखाने। तुम युगप्रधान नहीं छाने, गुरु तेरो ॥ टेक० ॥ गढ़ गिरनारपे अम्बड श्रावक, ऐसो नियम चित्त ठाने। युगप्रधान इस युग में कोई, देखूं जन्म प्रमाने ॥ गु० १ ॥ कर उपवास तीन दिन बीते, प्रगटी अम्बा ज्ञाने। प्रगट होय कर में लिख दीना, सुवरण अक्षर दाने ॥ २ ॥ या गुण संयुत अक्षर बाँचे, ताकूँ युगवर जाने। अम्बड मुलक मुलक में फिरता, सूरि सकल पतियाने ॥ ३ ॥ आया पास तुम्हारे सद्गुरु, कर पसार दिखलाने। वासक्षेप कर ऊपर डाला, चेला बाँच सुनाने ॥ ४ ॥ सर्व देव हैं दास जिन्होंके, मरुधर कल्प प्रमाने। युगप्रधान जिनदत्तसूरीश्वर, अम्बड शीश भुकाने ॥ ५ ॥ उद्योतनसूरीने निज हाथ, चौरासी गच्छ ठानें। वह सब

तुमरी सेवा सारें, आन तुम्हारी मानै ॥ ६ ॥ भद्रबाहु स्वामी तुम कीर्तन, कीनी ग्रंथ प्रमाने। युगप्रधान प्रकीर्ण गंडिका, गणधर-पद-वृत्ति म्याने ॥ ७ ॥ जो जन तुमको भक्ति से पूजें, हों उनके मन माने। कहे 'राम ऋद्धिसार' गुरु की, पूजा धूप कराने ॥ ८ ॥

॥ श्लोक ॥

अगरचन्दन धूपदशांगजै ॥ प्रशरिताखिल-दिक्षुसुधूम्रकै ॥ सकलमंगलवाँच्छित दायकं ॥ कुशलसूरिगुरोश्चरणौयजे ॥ १ ॥

ॐ ह्रीं श्रीं परमपुरुषाय परमगुरुदेवाय भगवतेश्री जिनशासनोद्दीपकाय श्रीजिनदत्त-सूरीश्वराय मणिमण्डितभालस्थल श्री जिन-चन्द्रसूरीश्वराय श्री जिनकुशलसूरीश्वराय अ-कबर असुर त्राणप्रतिबोधकाय श्री जिनचन्द्र-सूरीश्वराय धूपंनिर्वपामिते स्वाहा ॥४॥

## ५—अथ दीप पूजा

### दोहा

दीप पूजकर सुगुण नर, नित २ मंगल होत।
उजियालो जग में जुगत, रहे अखंडित जोत ।१।

( राग—कालिंगड़ा )

पूजन कीजोजी नर नारी, गुरु महाराज का हो ॥ टेर ॥ सिंधु देश में पंच नदी पर, साधे पाँचो पीर। लोई ऊपर पुरुष तिराये, ऐसे गुरु सधीर ॥ १ ॥ प्रकट होय कर पांच पीर ने, सात दिये वरदान। सिंधु देश में खरतर श्रावक, होवेगा धनवान ॥ २ ॥ सिंधु देश मुलतान नगर में, बड़ा महोत्सव देख। अम्बड और गच्छ का श्रावक, गुरु से कीना द्वेष ॥३॥ अणहिलपुर पत्तन में आओ, तो मैं जानूं सच्चा। धर्म ध्वजा फहराते आवें, देख लीजियो बच्चा ॥ ४ ॥ पत्तन बीच पधारे दादा, डंका धर्म बजाया। निर्धन अम्बड़ सन्मुख आया, अहं-कार फल पाया ॥ ५ ॥ मन में कपट किया

अंबड़ ने, खरतर महिमाधारी । जहर दिया उन अशन पान में, गुरु विधि जानी सारी ॥ ६ ॥ भणसाली मुखबर श्रावक से, निर्विप मुंद्री मंगाई । जहर उतारा तब लोगों मे, अम्बड़ निन्दा पाई ॥ ७ ॥ मरकर व्यंतर हुआ वो अम्बड़, रजोहरण हर लीना । भनशाली व्यंतर वचनों से, गोत्र उतारा कीना ॥ ८ ॥ सज्ज होय गुरु ओघा लेकर, गोत्र बचाया सारा । 'ऋद्धिसार' महिमा सद्गुरु की, दीपक का उजियारा ॥ ९ ॥

॥ श्लोक ॥

अतिसुदीप्तमयैखलुदीपकैः ॥ विमलकंचन भाजनसंस्थितै ॥ सकलमङ्गलवॉच्छितदायकं ॥ कुशलसूरिगुरोश्चरणौयजे ॥ १ ॥ ॐ ह्रीं श्री परमपुरुषाय । परमगुरुदेवाय । भगवतेश्री जिनशासनोद्दीपकाय । श्रीजिनदत्तसूरीश्वराय मणिमण्डितभालस्थल श्री जिनचन्द्रसूरीश्वराय श्री जिनकुशलसूरीश्वराय । अकबर असुर त्रा-

णप्रतिबोधकाय श्रीजिनचन्द्रसूरीश्वराय दीपंनिर्विपामिते स्वाहा ॥ ५ ॥

६---अथ अक्षत पूजा

॥ दोहा ॥

अक्षत पूजा गुरुतणीं, करो महाशय रङ्ग।
क्षति न होवे अंग में, पाओ सुक्ख अभंग ॥

(राग–आसावरी )

रतन अमोलक पायो; सुगुरु सम रतन०। गुरु संकट सब ही मिटायो ॥ टेर ॥ विक्रमपुर नगरी लोकन को, हैजा रोग सतायो । बहुत उपाय किया शांति का, जरा फरक नहिं आयो ॥ १ ॥ योगो जंगम ब्रह्म सन्यासी, देवी देव मनायो । फरक नहीं किनही ने कीना, हाहाकार मचायो ॥ २ ॥ रतन चिंतामणि सारिखो साहिब, विक्रमपुर में आयो । जैन संघ का कष्ट दूर कर, जय जयकार करायो ॥ ३ ॥ महिमा सुन माहेश्वर ब्राह्मण, सब ही शीस नमायो । जीवितदान करो महाराजा,

गुरु तव यों फरमायो ॥ ४ ॥ जो तुम समकित व्रत को धारो, अबही करदूं उपायो। तहत्त वचन कर रोग मिटायो, आनन्द हर्ष वधायो ॥ ५ ॥ जो कोई श्रावकव्रत को न धार्यो; पुत्री पुत्र चढ़ायो। साधु पाँचसौ दीक्षित कीना, साधवियाँ समुदायो ॥ ६ ॥ मंत्र कला गुरुअतिशय धारी, एसो धर्म्म दिपायो। 'ऋद्धिसार' पर कृपा कीनी, सांचो पथ बतलायो ॥ ७ ॥

॥ श्लोक ॥

सरल तंदुलकैरति निर्मलै। प्रवरमौक्तिक पुञ्जवदुज्ज्वलैः ॥ सकलमङ्गलवाँच्छितदायकं। कुशलसूरिगुरोश्चरणौयजेः ॥१॥ ॐ ह्रीं श्रीं परमपुरुषाय। परमगुरुदेवाय। भगवतेश्री जिनशासनोद्दीपकाय। श्री जिनदत्तसूरीश्वराय। मणिमण्डितभालस्थल श्री जिनचन्द्रसूरीश्वराय। श्री जिनकुशलसूरीश्वराय। अकवर असुर त्राणप्रतिबोधकाय श्रीजिनचन्द्रसूरीश्वराय अक्षतं निर्विपामिते स्वाहा ॥६॥

## राग–ठुमरी

( चाल–रथ चढ़ यदुनन्दन आवत हैं )

चलो संघ सब पूजन को, गुरूसमर्या सन्मुख आवत हैं ॥ टेर ॥ आनन्दपुर पट्टन को राजा, गुरू महिमा सुन पावत हैं। भेजा निज प्रधान बुलाने, नृप अरदास सुनावत हैं ॥ १ ॥ लाभ जान गुरू नगर पधारे, भूपत आय बधावत हैं। राजकुमार को कुष्ट मिटायो, अचरज तुरत दिखावत हैं ॥ २ ॥ दश हजार कुटम्ब संग नृप को, श्रावक धर्म धरावत हैं। प्रतापगढ़ को पमार राजा, पुर में गुरू पधरावत हैं ॥ ३ ॥ दया मूल आज्ञा जिनवर की, बारह व्रत उचरावत हैं। चौहान भाटी पमार ईंदा, पुन राठौड़ सुहावत हैं ॥ ४ ॥ शिशोदिया सोलंकी नरवर, महाजन पदवी पावत हैं। ऐसे सात राज समकित धर, खरतर संघ बनावत हैं ॥ ५ ॥ कुष्ट जलन्धर क्षयन भगन्दर, कइ एक लोक जीवावत हैं। ब्राह्मण क्षत्री अरू

माहेश्वर, ओसवंश पसरावत हैं ॥ ६ ॥ तीस हजार एक लख श्रावक, खरतर संघ रचावत हैं ॥ कहत 'राम ऋद्धिसार' गुरुकी, फल पूजा फल पावत हैं ॥ ७ ॥

॥ श्लोक ॥

पनस मोचसदाफलकर्कटैः । सुसुखदैकिलश्रीफलचिर्भटैः ॥ सकलमङ्गलवाँच्छितदायकं ॥ कुशलसूरिगुरोश्चरणौयजे ॥ १ ॥ ॐ ह्रीं श्रीं परमपुरुषाय । परमगुरुदेवाय भगवतेश्री जिनशासनोद्दीपकाय । श्रीजिनदत्तसूरीश्वराय । मणिमण्डितभालस्थल श्री जिनचन्द्रसूरीश्वराय । श्री जिनकुशलसूरीश्वराय । अकबर असुर त्राणप्रतिबोधकाय श्री जिनचन्द्रसूरीश्वराय फलं निर्विपामिते स्वाहाः ॥ ८ ॥

९—अथ वस्त्र इत्र पूजा

॥ दोहा ॥

वस्त्र इत्र गुरु पूजना, चोवा चन्दन चम्पेल।
दुश्मन सब सज्जन हुए, करं सुरंगा खेल । १॥

## देशी

( चाल—मनडो किमही न बाजे )

लक्ष्मी लीला पावेरे सुन्दर, ल० । जे ... वस्त्र चढ़ावेरे सुन्दर, ल० ॥ सुयश अतर महकावेरे सुन्दर, ल० । दुश्मन शीस नमावेरे सुन्दर, ल० ॥टेर॥ दरिया बीच जहाज श्रावक की, डूबन खतरे आवे। साचे मन सुमरे सद्‌गुरुको, दुःख की टेर सुनावेरे सुन्दर ॥ १ ॥ वाचंताँ व्याख्यान सूरीश्वर, पँखीरूपे थावे। जाय समुद्र में जहाज तिरायो, फिर पीछा जब आवेरे सुन्दर ॥ २ ॥ पूछे संघ अचरज में भरिया, गुरु सब बात सुनावे । ऐसे दादा दत्त कुशल गुरु, परचा प्रगट दिखावेरे सुन्दर ॥ ३ ॥ बोथरा गूजरमल श्रावक को, दादा कुशल तिरावे । सुखसूरि गुरु समयसुन्दर का, जहाज अलोप दिखावेरे ॥ ४ ॥ बारह सौइग्यारे [1]दत्त सूरि, अजमेर अणसण ठावे । उपज्या सौधर्मा

[1] १२११ सम्वत विक्रमीय आषाढ़ शुक्ला ११

देवलोके, श्रीमंधर फरमावे रे सुन्दर ॥ ५ ॥ इक अवतारी कारज सारी, मुक्ति नगर में जावे। ऐसे दादा दत्त सूरीश्वर, तारण तरण कहावे रे सुन्दर ॥ ६ ॥ मणिधारी दिल्ली में पूज्यां, संकट सपने न आवे। रथी उठी नहीं[1] देख नरेश्वर, वांही चरण पधरावेरे सुन्दर ॥ ७ ॥ कुशलसूरी देराउर नगरे, भुवनपति सुरथावे। [2]फागुन वदि अम्मावस सीधा, पूनम दरश दिखावेरे सुन्दर ।८। जल चन्दन फल फूल मनोहर, आठों द्रव्य चढावे। वस्त्र इतर पूजा सद्गुरु की. ऋद्धि सार मन भावे रे सुन्दर ॥ ९ ॥

॥ श्लोक ॥

अखिल हीर शुचिः नवचीरकं। प्रवर प्रावरणं खलु गंधतः। सकलमङ्गलवांच्छितदायकं। कुशलसूरिगुरोश्चरणौयजे ॥ १ ॥ ॐ ह्रीं श्रीं परमपुरुषाय परमगुरुदेवाय भगवतश्री जिन-

[1]भाद्रव कृष्णा १४ वि० सं० १२२३

[2]वि० सं० १३८९ फागुन कृष्णा ३०

शासनोद्दीपकाय । श्रीजिनदत्तसूरीश्वराय मणि-खण्डितभालस्थल श्री जिनचन्द्रसूरीश्वराय। श्री जिनकुशलसूरीश्वराय। अकबर असुर त्राण-प्रतिबोधकाय श्रीजिनचन्द्रसूरीश्वराय वस्त्रं चोवा चन्दनं पुष्पं फलं निर्विपामिते स्वाहा ॥९॥

## १०—अथ ध्वज पूजा

॥ दोहा ॥

ध्वज पूजा गुरूराज की, लहके पवन प्रचार।
तीन लोक के शिखर पर, सो पहुँचे नर नार ॥१॥

॥ श्री राग ॥

चाल–जिनगुणगानं श्रुति अमृतं

ध्वज्ज पूजन कर हरष भरी रे, ध्वज० ।टेर।
सज सोलह शृङ्गार सहेल्यां, श्री सद्गुरु के द्वार खड़ी रे। अपछर रूप सुतन सुकलोनी, ठम-ठम पग झणकार करी रे ॥ १ ॥ गावत मंगल देत प्रदक्षिणा, धन-धन आनन्द आज घड़ी रे। निर्धनको लक्ष्मी बखसावत, पुत्र बिना जाके पुत्र करी रे ॥२॥ ज़ो जो परतिख परचा देखा

सुणो भविक चित चाव धरीरे। फतहमल्ल भड़गतिया श्रावक, पहली शंका जोर करीरे।३। देखूं परतिख तव मैं जानूं, प्रगट्या तत्क्षण तरण तरीरे। पुष्पमाल सिर केशर टीका, अधर श्वेत पोशाक करीरे॥४॥ 'मांग मांग वर' बोले वानी, फरक बताओ गुरु मेघ झरीरे। फरक उगायो दोय लाख पर, तेरी महिमा नित्य हरीरे॥ ५॥ ज्ञानचन्द गोलेच्छा को गुरु, प्रत्यक्ष दीना दरस फरीरे। बीकानेर में थुंभ तुम्हारा, चित्र करावत सुरसुन्दरीरे॥६॥ थानमल्ल लूनियाँ पर किरपा, लक्ष्मी लीला सहज वरीरे। लक्ष्मीपति दूगड़ की साहिब, हुण्डी को भुगतान करीरे।७। जो उपकार करा तुम मेरा, दीनी सन्मुख अमृत जड़ीरे। तेरी कृपा से सिद्धि पाई, जागे यश अरु भागे मरीरे॥ ८॥ भूखा भोजन तिसियाँ पानी, भरत हाजरी देव परीरे। विषम समय पर सहाय हमारे, 'ऋद्धिसार' की गरज सरीरे॥६॥

॥ श्लोक ॥

मृदु मधुर ध्वनि किङ्कणी नादकैः, ध्वज विचित्रितविस्तृतवासकैः । सकलमङ्गलवाँच्छित-दायक, कुशलसूरिगुरोश्चरणौयजे ॥१॥ ॐ ह्रीं श्रीं परमपुरुषाय । परमगुरुदेवाय । भगवतेश्री जिनशासनोद्दीपकाय । श्रीजिनदत्तसूरीश्वराय । मणिमण्डित भालस्थल श्रीजिनचन्द्रसूरीश्वराय । श्री जिनकुशलसूरीश्वराय । अकब्बर असुरत्राण-प्रतिबोधकाय श्रीजिनचन्द्रसूरीश्वराय शिखरोपरि ध्वजां आरोपयामि स्वाहा ॥१०॥

११—अथ अर्घ पूजा

॥ दोहा ॥

भट्टारक पदवी मिली, जीते वादी वृन्द ।
कंठ विराजे सरस्वती, जग में श्रीजिनचन्द ।१।

( राग आसावरी तथा धन्याश्री )

पूजन जग सुखकारी सुगुरु तेरी पू० ।
तेरे चरन कमल बलिहारी सुगुरु० ॥ टेर ॥

साह सलेम दिल्ली को वादशाह, सुनी है शोभा तिहारी। भट्ट हरायो चर्चा करके, भट्टारक पद्-धारी ॥ १ ॥ अम्मावस की पूनम कीनी, चन्द उगायो भारी। चढके गगन करी है चर्चा, सूरज से तपधारी ॥ २ ॥ *उगणीसौ चौदह संवत में, लखनऊ नगर मझारी। गोरा फिरंगी टोपी वाला, दिल में ये वात विचारी ॥ ३ ॥ जैन श्वेताम्बर देव जो सच्चा, पूरे मनसा हमारी। वाणी निकली सौ वर्षों तक, होवेगा अधिकारी ॥ ४ ॥ अंधे की खोली आँख सूरत में, पूजे सब नरनारी। कहाँ लग गुण वरनूं मैं तेरा, तू सुरतरु जयकारी ॥ ५ ॥ उगणीं सौ संवत्सर त्रेपन, मॅगसिर मास मंझारी। शुक्ल दूज जिनचन्दसूरीश्वर, खरतर गच्छ आचारी।६। कुशलसूरिके निज संतानी, क्षेमकीर्त्ति मनुहारी। प्रतिवोध्या जिन क्षत्री पाँचसौ, ज्ञान सहित अणगारी॥७॥ क्षेमधाड शाखा जब प्रगटी, जग

*वि० सं० १९१४ (सन् १८५७ ईस्वी)

चौसठ योगिन साधी, सूरिमंत्र कर सुर आराधी ॥ जय० ४॥ इण विध सातआरती कीजे, मनवंछित सुख संपति लीजे ॥ जय० ॥ जैन लाभ खरतर गणधारी, सद्गुरु चरण कमल बलिहारी ॥ जैजै० ॥ ५ ॥

## मङ्गल दीपक

मंगल दीपक गुरु का कीजे, मन वंछित फल कारज सीझे ॥मं० टेर॥ मंगल दीप मंगल अडभासे, घर घर मंगल भाव प्रकाशे ॥ मं० २॥ करे करावे मङ्गल माला, अन धन लक्ष्मी लहे सुविशाला ॥ मं० ३ ॥ अलिय विघ्न हर मंगल दीवो, ऋद्धिसार भविजन चिरंजीवो ॥ मं० ४ ।

## गुरुदेव की स्तुति

श्री विलसे ऋद्धि समृद्धि मिली, शुभयोगे पुण्य दशा सफली । जिनकुशलसूरि गुरु अतुल बली, मन वाञ्छित आपे दादो रङ्गरली ॥१॥ मङ्गल लील समय विपुला, नव नवे महोत्सव राजेला । सुपसाय गुरु चढ़ती कला, सुकलीनी

पुत्रवती महिला ॥ २ ॥ सबही दिन थाये सबला, सद्वास कपूर तने कुरला। हय गय रथ पायक वहुला, कल्लोल करे मन्दिर कमला ॥ २ ॥ वीजे चमर निशान घुरे, निर्भय दरबार खड़ा पहुरे। जय जय कर जोड़ी उचरे, सानिद्ध गुरु सब काज सरे ॥ ३ ॥ सरसा भोजन पान सदा, दुख रोग दुकाल न होय कदा। अविचल ऊलट अङ्ग मुदा, गुरु पूरण दृष्टि प्रसन्न सदा ॥ ४ ॥ घम घम मादल नाद घुमे, बत्तीसे नाटक रंग रमें। प्रगट्यो पुण्य प्रताप हमें, सबला अरियण ते आय नमे ॥ ५ ॥ तन सुख मन सुख चीर तने, पहिरे वेलाउल होय रने। ध्यावो ध्यावो कुशल गुरु एक मने, जृम्भक सुर मन्दिर भरे धने ॥ ६ ॥ ततखिन घन खेंचो आवे, करि श्याम घटा मेह वर्षावे। तिसियां तोय तुरत पावे, जल दाता त्रिजग सुयश गावे ॥ ७ ॥ लहर्यां जल कल्लोल करें, प्रवहण भव सायर मज्झि डरे। बूड़ंता वाहन

जै समरे, ते आपद निश्चय थी उबरे ॥ ८ ॥ खड़ खड़ खड़ग प्रहार वहे, सो दामिनि जिम समसेल सहे । कुशल कुशल गुरु नाम कहे, ते क्षेम कुशल रण मध्य लहे ॥ ९ ॥ थुम्भ सकल परचा पूरे, श्री नागपुरे संकट चूरे । मंगलौर अधिके नूरे, देराउर भय टालें दूरे ॥ १० ॥ बीरमपुर वाने सुधरे, खंभाइतपुर विक्रम नयरे । जिनचन्द्रसूरि पाटे पवरे, जसु कीरति महिम-पडल पसरे ॥ ११ ॥ पूरब पश्चिम दक्षिण आगे, उत्तर गुरु दीपे सौभागे । दश दिशि जन सेवा मांगे, श्री खरतर गच्छनी महिमा जागे ॥ १२ ॥ पुर पट्टण जन पद ठामे, गाईजे कुशल नयर ग्रामे । पूजे जै नर हित कामे, ते चक्रवर्ति पदवी पामे ॥ १३ ॥ श्री जिनकुशलसूरि साखे, सेवक जन ने सुखिया राखें । समर्यां गुरु दरशन दाखे, श्री साधुकीरत पाठक भाखें ॥ १४ ॥

---

श्रीमद्विजयानन्दसूरि कृत

# ॥ सत्तरभेदी पूजा ॥

—※—

॥ दोहा ॥

सकल जिनंद मुनींदकी, पूजा सतर प्रकार।
श्रावक शुद्ध भावे करे, पामे भवको पार ॥ १ ॥
ज्ञाता अंगे द्रौपदी, पूजे श्री जिनराज।
रायपसेणी उपांगमें, हित सुख शिवफल ताज॥२॥
न्हवण विलेपन वस्त्रयुग, वास फूल वर माल।
वर्ण चुन्न ध्वज शोभती, रत्नाभरण रसाल ॥३॥
सुमनगृह अति शोभतुं, पुष्पपगर मंगलीक।
धूप गीत नृत नादसुं, करत मिटे सब भीक ॥४॥

॥ प्रथमा स्नपनपूजा ॥

॥ दोहा ॥

शुचि तनु वदन वसन धरी, भरी सुगंध विशाल
कनक कलश गंधोदकें, आनी भाव विशाल॥१॥
नमत प्रथम जिनराजको, मुख बांधी मुखकोप।
भक्ति युक्तिसे पूजतां, रहे न रंचक दोप ॥ २ ॥

( खमाच—ताल पंजाबी ठेको )

मान मद मनसे परिहरता, करी न्हवण जगदीश ॥ मा० अं० ॥ समकितकी करनी दुःख हरनी, जिन पखाल मनमें धरता । अंग उपांग जिनेश्वर भाखी, पाप पडल जरता ॥ मा० १ ॥ कंचन कलश भरो अति सुंदर, प्रभुस्नान भवि-जन करता। नरक वैतरणी कुमति नासे महानंद वरता ॥ मा० २ ॥ काम क्रोधकी तपत मिटावे, मुक्तिपंथ सुख पग धरता । धर्म कल्पतरु कंद सींचता, अमृत घन झरता ॥मा०३॥ जन्म मरण का पंक पखारी, पुण्य दशा उदये करता। मंजरी संपद तरु वर्द्धनकी, अक्षय निधि भरता मा० ॥ ४ ॥ मनकी तप्त मिटि सब मेरी, पदकज ध्यान हिये धरता । आतम अनुभव रसमें भीनो, भव समुद्र तरता ॥ मा० ५ ॥

[मंत्रः] ॐ ह्रीं श्रीं परमपुरुषाय परमेश्वराय जन्मजरामृत्युनिवारणाय श्रीमते जिनेन्द्राय स्नपनं यजामहे स्वाहा ॥ १ ॥

॥ द्वितीया विलेपन पूजा ॥

॥ दोहा ॥

गात्र लुही मन रंगसुं, महके अतिहि सुवास ।
गंधकषायी वसनसुं, सकल फले मन आस ॥१॥
चंदन मृगमद् कुंकुमे, भेली मांहि वरास ।
रतन जडित कचोलीये , करी कुमतिको नास॥२॥
पग[1] जानु[2] कर[3] खंध[4] में, मस्तक[5] जिनवर अङ्ग ।
भाल[6] कंठ[7] उर[8] उदर[9] में, करे तिलक अति चंग ।३।
पूजक जन निज अंगमें, रचे तिलक शुभ चार ।
भाल[1] कंठ[2] उर[3] उदर[4] में, तप्त मिटावनहार ॥४॥

( ठुमरी–पजाबी ठेको-मधुवनमें मेरे सावरीया-देशी )

करी विलेपन जिनवर अंगे, जन्म सफल भविजन माने ॥क० १॥ मृगमद् चंदन कुंकुम घोली, नव अंग तिलक करी थाने ॥ क० २ ॥ चक्री नव निधि संपद् प्रगटे करम भरम सब क्षय जाने ॥ क० ३ ॥ मन तनु शीतल सब अघ टारी, जिनभक्ति मन तनु ठाने ॥क० ॥४॥ चौसठ सुरपति सुरगिरि रंगे, करी विलेपन

धन माने ॥ क० ५ ॥ जागी भाग्य दशा अब मेरी, जिनवर वचन हिये ठाने ॥क० ६॥ परम शिशिरता प्रभु तन करतां, चित सुख अधिके प्रगटाने ॥ क० ७ ॥ आतमानंदी जिन-वर पूजा, शुद्ध स्वरूप निज घट आने ॥क० ८॥ [ मंत्रः पूर्ववत् ] विलेपनं यजामहे स्वाहा ॥२॥

॥ तृतीया वस्त्रयुगल पूजा ॥

वसनयुगल अति उज्ज्वलें, निर्मल अतिही अभंग।
नेत्रयुगल सूरि कहे, यही मतांतर संग ॥ १ ॥
कोमल चंदन चरचिये, कनक खचित वर चंग।
सह पल्लव शुचि प्रभु शिरें, पहिरावे मनरंग॥२॥
द्रौपदी शक्र सुरियाभने, पूजें जिम जिनचंद।
श्रावक तिम पूजन करे, प्रगटे परमानंद ॥ ३ ॥
पाप लूहण अंग लूहणां, दीजे पूजन काज।
सकल करम मल क्षय करी, पामे अविचल राज॥४॥

( सोरठ—पंजाबी ठेको-कुबजाने जादुडारा-देशी )

जिनदर्शन मोहनगारा, जिने पाप कलंक पखारा ॥जि०॥अंचली॥ पूजा वस्त्र युगल शुचि

संगे, भावना मनमें विचारा । निश्चय व्यवहारी तुम धर्मे, वरनुं आनंदकारा ॥जि० ॥ १ ॥ ज्ञान क्रिया शुद्ध अनुभव रंगे, करूं विवेचन सारा । स्वपर सत्ता धरुं हरुं सब,कर्म कलंक पहारा॥जि०॥ ॥२॥ केवल युगल वसन अचिंतसे,मांगत हुं निर-धारा। कल्पतरु तुं वंछित पूरे, चूरे करम कठारा ॥ जि० ३ ॥ भवोदधि तारण पोत मिला तुं चिद्घन मंगलकारा। श्री जिनचंद जिनेश्वर मेरे, चरण शरण तुम धारा ।जि० ४। अजर अमर अज अलख निरंजन, भंजन करम पहारा। आत्मानंदी पाप निकंदी, जीवन प्राण आधारा ॥ जि० ५ ॥ [मंत्रः पूर्ववत् ] वस्त्रयुगलं यजामहे स्वाहा ॥३॥

॥ चतुर्थी गंधपूजा ॥

॥ दोहा ॥

चोथी पूजा वासकी, वासित चेतन रूप ।
कुमति कुगंधी मिट गइ, प्रगटे आतमरूप ॥१॥
सुमति अति हर्षित भइ, लागी अनुभव वास ।
वास सुगंधे पूजतां, मोह सुभटको नास ॥ २ ॥

कुंकुम चंदन मृगमदा, कुसुम चूर्ण घनसार ॥
जिनवर अंगें पूजतां, लहियें लाभ अपार ॥३॥

( राग–जंगलो-अब मोहे डागरीया देशी )

अब मोहे पार उतार जिनंदजी अब मोहे पार उतार ॥ चिदानन्द घन अंतरजामी,अब मोहे पार उतार ॥अंचलि॥ वासखेपसे पूजन करतां, जनम मरण दुःख टार । जि० । निजगुण गंध सुगंधी महके, दहे कुमति मद मार । जि० ॥१॥ जिन पूजत ही अति मन रंगे, भंगे भरम अपार । । जि० । पुद्गल संगी दुर्गंध नाठो, वरते जय जयकार । जि० २ । कुंकुम चंदन मृगमद मेली, कुसुम गंध घनसार । जि० । जिनवर पूजन रंगे राचें, कुमति संग सब छार ॥जि० ३॥ विजय देवता जिनवर पूजे, जीवाभिगम मझार ।जि०। श्रावक तिम जिन वासे पूजे, गृहस्थ धर्मको सार ॥जि० ४ ॥ समकितकी करणी शुभ वरणी, जिन गणधर हितकार । जि० । आतम अनुभव रंग रंगीला, वास यजनका सार ॥ ५ ॥

[मंत्रः पूर्ववत्] गंधं यजामहे स्वाहा ॥ जि० ४ ॥

॥ पचमी पुष्पारोहण पूजा ॥

॥ दोहा ॥

मन विकसे जिन देखतां, विकसित फूल अपार।
जिन पूजा ए पंचमी, पंचमो गति दातार ॥१॥
पंच वरणके फूलसें, पूजे त्रिभुवन नाथ।
पंच विघन भवि क्षयकरी, साधे शिवपुर साथ।२।

( कहेरवा–ठुमरी-पास जिनदा प्रभु मेरे मन वसीया–देशी )

अर्हन् जिनंदा प्रभु मेरे मन वसीया ॥अं०॥
मोगर लाल गुलाव मालतो, चंपक केतकी निरख हरसीया ॥ अ० १ ॥ कुंद प्रियंगु वेलि मचकुंदा, वोलसिरी जाइ अधिक दरसीया ॥ अ० २ ॥ जल थल कुसुम सुगंधी महके, जिनवर पूजन जिम हरि रसिया ॥ अ० ३ ॥ पच वाण पीड़े नही मुजको, जव प्रभु चरणे फूल फरसीया। ॥ अ० ४ ॥ जडता दूर गई सव मेरी, पांच आवरण उखार धरसीया ॥ अ० ५ ॥ अवर देवको आक धतूरा, तुमरे पंच रंग फूल वरसीया ॥ अ० ६ ॥ जिन चरणे सहु तपत मिटत है,

आतम अनुभव मेघ वरसीया ॥ अ० ७ ॥
[मंत्रः पूर्ववत्] पुष्पारोहणं यजामहे स्वाहा ॥५॥

॥ षष्ठी पुष्पमालापूजा ॥

॥ दोहा ॥

छट्ठी पूजा जिन तणी, गूंथी कुसुमकी माल ।
जिन कंठे थापो करी, टालियें दुःख जंजाल ॥१॥
पंच वरण कुसुमें करी, गुन्थो जिन गुण माल ।
वरमाला ए मुक्तिकी, वरे भक्त सुविशाल ॥२॥

( राग–जंगलो ताल दीपचंदी )

कुसुममालसे जो जिन पूजे, करम कलंक नसे भवि तेरे ॥अं चलि॥ नाग पुन्नाग प्रियंगु केतकी चंपक द्मनक कुसुम घनेरे । मल्लिका नवमल्लिका शुद्ध जाति, तिलक वसंतिक सब रंग हे रे ।कु०। ॥ १ ॥ कल्प अशोक कबुल मगदंती, पाडल मरुक मालती लेरे । गुन्थी पंच वरणकी माला पाप पंक सब दूर टरे रे ॥ कु० २ ॥ भाव विचारी निजगुण माला प्रभु से मांगे अरज करे रे । सर्व मंगलकी माला रोपे, विघन सकल सब

साथ जरे रे ॥ कु० ३ ॥ आतमानंदी जगगुरु पूजो, कुमति फंद सब दूर भगे रे । पूरण पुण्ये जिनवर पूजे, आनंदरूप अनूप जगेरे ॥कु० ४॥ [ मंत्रः पूर्ववत् ] पुष्पमालां यजामहे स्वाहा ॥६॥

॥ सप्तमी अगरचना पूजा ॥

॥ दोहा ॥

पांच वरणके फूलकी, पूजा सातमी मान ।
प्रभु अङ्ग अङ्गी रची, लहिये केवलज्ञान ॥ १ ॥
मुक्तिवधूकी पत्रिका, वरीण श्री जिनदेव ।
सुधि तत्त्व समजे सही. मूढ न जाणे भेव ॥ २ ॥

( तुम दीनके नाथ दयाल लाल यह देशी )

तुम चिद्घन चंद आनंद लाल, तोरे दर्शन की वलिहारी ॥ अंचली ॥ पंचवरण फूलोंसे अंगीयां. विकसे ज्यूं केसर क्यारी ॥ तु० १ ॥ कुँद गुलाव मरुक अरविंदो, चंपक जाति मंदारा ॥ तु० २॥ सोवन जाती दमनक सोहे, मन तनु तजित विकारी ॥ तु० ३ ॥ अलख निरंजन ज्योति प्रकासे, पुद्गल संग निवारी ॥ तु० ४ ॥

सम्यग् दर्शन ज्ञानस्वरूपी, पूर्णानंद विहारी ॥ तु० ५ ॥ आतम सत्ता जबही प्रगटे, तबही लहे भवपारी ॥ ६ ॥

[मंत्रः पूर्ववत्] अंगरचनां यजामहे स्वाहा ॥७॥

॥ अष्टमी चूर्णपूजा ॥

॥ श्लोक ॥

जिनपति पूजा आठमी; अगर भला घनसार ।
सेलारस मृगमद करी, चूरण करी अपार ॥ १ ॥
चुन्नारोहण पूजना, सुमति मन आनन्द ।
कुमति जन खोजे अति भाग्यहीन मतिमंद ।२।

( जोगीयों-नाथ मैनु छडके गढ गिरनार गयो री, देशी

करम कलंक दह्यो री, नाथ जिन जजके ॥करम० अं० ॥ अगर सेलारस मृगमद चूरी, अति घनसार मह्यो री ॥ ना० १ ॥ तीर्थंकर पद शांति जिनेश्वर, जिन पूजी ने ग्रह्यो री ॥ ना० ॥ २ ॥ अष्ट करम दल उदभट चूरी, तत्वरमणको लह्यो री ॥ ना० ३ ॥ आठो ही प्रवचन पालन शूरा, दृष्टि आठ लह्यो री ॥ना०

॥४॥ श्रद्धा भासन रमणता प्रगटे, श्री जिन-राज कह्यो री ॥ ना० ५ ॥ आतम सहजानंद हमारा, आठमी पूजा चह्यो री ॥ ना० ६ ॥ [मंत्रः पूर्ववत्] चूर्णं यजामहे स्वाहा ॥ ८ ॥

॥ नवमी ध्वजपूजा ॥

॥ दोहा ॥

पचवरण ध्वज शोभती, घूंघरिको घमकार ।
हेम दंड मन मोहनी, लघु पताका सार ॥ १ ॥
रणझण करती नाचती, शोभित जिनघर श्रृंग ।
लहके पवन झकोरसे, वाजत नाद अभंग ॥२॥
इंद्राणी मस्तक लई, करे प्रदक्षिणा सार ।
सधवा तिम विधि साचवे, पाप निवारणहार ॥३॥

( ठुमरी–पजाबी ठेको आई इन्द्र नार देशी )

आई सुन्दर नार, कर कर सिंगार, ठाडी चैत्य द्वार, मन मोदधार, प्रभु गुण विथार, अघ सव क्षय कीनो ॥आ० १॥ जोजन उतंग, अति सहस चंग, गइ गगन लंघ, भवि हरख संग। सव जग उतंग, पद छिनकमें लीनो ॥आ० २॥ अव

भीनोरे ॥अंचलि॥ राय बेल नव मालिका कुँद, मोगर तिलक जाति मचकुँद । केतकी दमनक सरस रंग, चंपक रस भीनो रे ॥चं० १॥ इत्या-दिक शुभ फूल रसाल, घर विरचे मन रंजन लाल जाली झरोखा चितरी शाल, सुर मंडप कीनोरे ॥चं० २॥ गुच्छ झूमखां लंबां सार, चन्द्रुआ तोरण मनोहार। इन्द्रभुवनको रंग धार, भवपातक छीनोरे ॥चं०३॥ कुसुमायुधके मारन काज, फूल-घरे थापे जिनराज । जिम लहिये शिवपुरको राज, सब पातक खीनोरे ॥ चं० ४॥ आतम अनुभव रससें रंग, कारण कारज समझ तु चंग। दूरकरो तुम कुगुरु संग, नरभव फल लीनोरे॥ चं०५॥ (मंत्रःपूर्ववत्) पुष्पगृहं यजामहे स्वाहा ॥११॥

॥ द्वादशी पुष्पवर्षणपूजा ॥

॥ दोहा ॥

बादल करी वर्षा करे, पंचवरण सुर फूल।
हरे ताप सब जगतको, जानुदघन अमूल ॥१॥

अडिल छन्द

फूल पगर अति चंग, रग वादर करी,
परिमल अति महकंत, मिले नर मधुकरी ।
जानुदघन अति सरस. विकच अधो वीट है,
वरसे वाधा रहित रचे जिम छींट है ॥ १ ॥

(वसत—दीपचढी—साचा साहिव मेरा चिन्तामणी स्वामी देशी)

मंगल जिन नामे, आनंद भविको घनेरा ॥अं०॥ फूल पगर वदरी भरीरे, हेठ वीट जिनकेरा ॥मं० १॥ पीडा रहित डिग मधुकर गुंजे, गावत जिन गुण तेरा ॥ मं० २ ॥ ताप हरे तिहुं लोकका रे, जिन चरणे जस डेरा ।मं० ॥३॥ अशुभ करम दलदूर भगे रे, श्री जिन नाम रटेरा ॥ मं० ४ ॥ आतम निर्मल भाव करीने, पूजे मिटत अंधेरा ॥ मं० ५ ॥

(मंत्रः पूर्ववत्) पुष्पवर्षणं यजामहे स्वाहा ॥१२॥

॥ त्रयोदशी अष्टमगलपूजा ॥

॥ दोहा ॥

स्वस्तिक दर्पण कुंभ हे, भद्रासन वर्धमान।
श्रीवछ नंदावर्त्त है, मीनयुगल सुविधान ॥ १ ॥

अतुल विमल खंडित नहीं, पंच वरण के साल।
चंद्र किरण सम उज्जलैं, युवती रचे विशाल ॥२॥
अति सलक्षण तंदुले, लेखी मंगल आठ ।
जिनवर अंगे पूजतां, आनंद मंगल ठाठ ॥ ३ ॥

( श्रीराग–जिन गुण गानं श्रुति अमृतं देशी )

मंगलपूजा सुरतरुकंद ॥ अंचलि ॥ सिद्ध आठ आनंद प्रपंचे, आठ करमका काटे फंद ॥मं० ।१। आठो मद भये छिनकमें दूरे, पूरे अड गुण गये सब धंद ॥ मं० २ ॥ जो जन आठ मङ्गल सुँ पूजे, तस घर कमला केलि करंद ॥मं० ३ ॥ आठप्रवचन सुधा रस प्रगटे, सूरि संपदा अतिही लहंद ॥ मं० ४ ॥ आतम अठ गुण चिद्घन राशि, सहज विलासी आतम चन्द ॥ मं० ५ ॥ (मंत्रः पूर्ववत् ) अष्टमङ्गलं यजामहे स्वाहा ॥१३॥

॥ चतुर्दशी धूपपूजा ॥

॥ दोहा ॥

मृगमद अगर सेलारस, गंधवट्टी घनसार ।
कृष्णागर शुद्ध कुँदरु, चन्दन अम्बर भार ॥१॥

सुरभि द्रव्य मिलायके, करे दशांगज धूप।
धूपदानमें ले करी, पूजे त्रिभुवन भूप॥ २॥

( राग–पीलु, ताल–दीपचन्दी )

मेरे जिनंदकी धूपसे पूजा, कुमति कुगधी दूर हरी रे ॥मेरे०॥ रोग हरे करे निजगुण गधी, दहे जजीर कुगुरुकी वधी, निर्मल भाव धरे जब धदी, मुझे उतारो पार, मेरे करतार, के अघ सब दूर करीरे ॥ मे० १॥ ऊर्ध्व गति सूचक भवि केरी, परम ब्रह्म तुम नाम जपेरी, मिथ्यावास दुखरास भरे री, करो निरजन नाथ, मुक्तिका साथ, के ममता मूर जरीरे।मे०। ॥ २॥ धूपसे पूजा जिनवर केरी, मुक्ति वधू भइ छिनकमें चेरी, अब तो क्यो प्रभु कीनी ढेरी. तुमही निरंजन रूप, त्रिलोकी भूप. के विपदा दूर करी रे॥ मे० ३॥ आतम मङ्गल आनंद कारी, तुमरे चरण सरण अब धारी, पुजे जिम हरि तेम आगारी, मङ्गल कमला कद, शरदका चन्द, के तामस दूर हरीरे । मे० ४॥

(मंत्रः पूर्ववत् ) धूपं यजामहे स्वाहा ॥ १४ ॥

॥ पंचदशी गीतपूजा ॥

॥ दोहा ॥

ग्राम भले आलापिने, गावे जिनगुण गीत ।
भावे सुधी भावना जाचे परम पुनीत ॥ १ ॥
फल अनंत पंचाशके भाखे श्री जगदीश ।
गीत नृत्य शुध नादसे, जो पुजै जिन ईश ॥२॥
तीन ग्राम स्वर सातसे, मूरछना इकवीस ।
जिन गुण गावें भक्तिसुँ, तार तीस उगणीस ॥३॥

( राग—श्रीराग, ठेको पंजावी

जिन गुण गावत सुरसुन्दरी ॥ अंचलि ॥
चंपक वरणी सुर मनहरणी, चंद्रमुखी शृंगार धरी ॥ जि० १ ॥ ताल मृदंग बंसरी मंडल, वेणु उपांग धुनि मधुरी ॥जि० २॥ देव कुमार कुमारी आलापे, जिनगुण गावे भक्ति भरी ॥ जि० ३ ॥ नकुल मुकुंद वीण अति चंगी, ताल छंद अयति सिमरी ॥ जि० ४ ॥ अलख निरंजन ज्योति प्रकाशी, चिदानन्द सतरूप धरी ॥ जि० ५ ॥

अजर अमर प्रभु ईश शिवंकर, सर्व भयंकर दूर
हरी ॥जि० ६॥ आतम रूप आनंद्घन संगी,
रंगी निज गुण गीत करी ॥ जि० ७ ॥
(मंत्रः पूर्ववत्) गीतं यजामहे स्वाहा ॥.१५ ॥

॥ षोडशी नाटकपूजा ॥

॥ दोहा ॥

नाटक पूजा सोलमो, सजी सोल शृंगार ।
नाचे प्रभुके आगले, भव नाटक सब टार ॥१॥
देव कुमर कुमरी मिली, नाचे इक शत आठ ।
रचे संगीत सुहावना, वत्तिस विधका नाट ॥२॥
रावण ने मंदोदरी, प्रभावती सुरियाभ ।
द्रौपदी ज्ञाता अङ्गमें, लियो जन्मको लाभ ॥३॥
टारो भव नाटक सभी, हे जिन दीन दयाल ।
मिल कर सुर नाटक करे, सुघर वजावे ताल ॥४॥

( राग—कल्याण, ताल दादरो )

नाचत सुर वृन्द छंद मंगल गुण गारी ।
॥अ०॥ कुमर कुमरी कर संकेत, आठ सत मिल
भ्रमरी देत । मन्द्र तार रण रणाट, घुंघुरु पग धारी

॥ना० १॥ बाजत जिहां मृदंग ताल, धप मप धुधुम किट धमाल। रंग चंग ढ्रंग ढ्रंग, त्रौं त्रौं त्रिक तारी ॥ना० २॥ तता थेइ थेइ तान लेत, सुरज राग रंग देत। ताल मान गान जान, किट नट धुनि धारी ॥ना० ३॥ तुं जिनन्द शिशिर चन्द, मुनिजन सब तार वृन्द। मंगल आनंद कंद जय जय शिवचारी ॥ना० ४॥ रावण अष्टापद गिरिंद, नाच्यो सब साज संग। बांध्यो जिन पद उलंग, आतम हितकारी ॥ ना० ५ ॥

(मन्त्रः पूर्ववत्) नाटकं यजामहे स्वाहा ॥१६॥

॥ सप्तदशी वाद्यपूजा ॥

॥ दोहा ॥

तत वितत घन झूसरे, वाद्य भेद ए चार।
विविध ध्वनि कर शोभती, पूजा सतरमी सार ।१।
समवसरणमें वाजिया, नाद तणा झंकार।
ढोल दमामा दुंदुभी, भेरी पणव उदार ॥ २ ॥
वेणू वीणा किंकिणी, षड् झ्रासरी मरदंग।
झल्लरी भंभा नादसुं, शरणाई मुरजंग ॥ ३ ॥

पच शब्द बाजे करी, पूजे श्री अरिहत ।
मनवांछितफल पामिये, लहियें लाभ अनंत ।४।

( जगलो—मन मोह्या जगलकी हरणीने, यह देशी )

भवि नन्दो जिनन्द जस वरणीने ॥अं०॥ वीण कहे जग तुं चिरनन्दी, धन धन जग तुम करणीने ॥ भ० १ ॥ तुँ जग नन्दी आनन्द कन्दी. तवली कहे गुण वरणोने ॥भ० २॥ निर्मल ज्ञान वचन मुख साचे, तूण कहे दुःख हरणीने ॥भ०॥ ॥३॥ कुमति पन्थ सब छिनमे नासे, जिनशासन उदे धरणीने ॥ भ० ४ ॥ मङ्गल दीपक आरति करतां, आतम चित शुभ भरणीने ॥ भ० ५ ॥ (मन्त्रः पूर्ववत्) वाद्य यजामहे स्वाहा ॥ १७ ॥

॥ कलश ॥

( रेखता )

जिनद जस आज में गायो, गयो अघ दूर मो मनको । शत अठ काव्य हूं करके, थुणे सब देव देवनको ॥जि० १ ॥ तप गच्छ गगन रवि

रूपा, हुआ विजयसिंह[1] गुरु भूपा । सत्य[2] कपूर[3] विजय राजा, क्षमा[4] जिन[5] उत्तमा[6] ताजा ॥जि०॥ ॥२॥ पद्म[7] गुरु रूप[8] गुण भाजा, कीर्ति[9] कस्तूर[10] जग छाजा । मणि[11] बुद्धि[12] जगतमें गाजा, मुक्ति गणि संप्रति राजा ॥ जि० ॥ विजय आनंद[13] लघु नंदा, निधि शिखी अङ्क है चंदा (१९३९)। अंबाले नगरमें गायो, निजातमरूप हूं पायो॥जि४

---

श्री विजयवल्लभसूरि विरचित

# निन्यानवें प्रकारी सिद्धाचल पूजा

## प्रथम पूजा

### ॥ दोहा ॥

श्री शंखेश्वर पासजी, प्रणमो शुभ गुरु पाय ।
विमलाचल गुण गाइसुं, सिमरी सारद माय ॥१॥
प्राये यह गिरि शाश्वता, महिमा का नहि पार ।
प्रथम जिनंद समोसरे, पूर्व निन्यानवें वार ॥२॥
अढाइ द्वीपमें इण समा, तीरथ नहीं फलदाय ।
कलयुग कल्पतरु मिला, मुक्ताफल से वधाय ॥३॥

यात्रा निन्यानवें जो करे, उत्कृष्टे परिणाम ।
पूजा निन्यानवें भेदसे, करते अविचल धाम ॥४॥
नव कलशे अभिषेक नव, इम एकादश वार ।
पूजा पूजा फूल फल, आदि निन्यानवे सार ॥५॥

( तलग, कहरवा, चाल—दहींवाली का तौर दिखाना )

करिए यात्रा निन्यानवें वारी, नमिए प्रभु प्रभु सुखकारी ॥ करिए यात्रा० अंचली ॥ लख नवकारका जाप जपीजे. दो तेले सत वेले । रथयात्रा की शोभा सारी, नमिए प्रभु प्रभु सुखकारी ॥१॥ परिकरमा पूजा करने से शुभ भावे सुख पावे । जपे वार प्रभुको हजारी, नमिए प्रभु प्रभु सुखकारी ॥२॥ न्हवण विलेपन धूप दीप फल, फूल खरे भूल टरे । अक्षत नैवेद्यकी विधि सारी, नमिए प्रभु प्रभु सुखकारी ॥ ३ ॥ आठ अधिक शत टुंक मनोहर, मोटी अति देवे रति । मिल सत दश ऊपर चारी, नमिए प्रभु प्रभु सुखकारी ॥४॥ शत्रुंजयगिरि नाम पहेली, टुंक भली रग रली । सेवे निशदिन मिल नर नारा, नमिए प्रभु

प्रभु सुखकारी ॥५॥ सहस अधिक अठ मुनिवर साथे, बाहुवली कर्मदली। शुभवीर विजय बलिहारी, नमिए प्रभु प्रभु सुखकारी ॥६॥

( ताल, कवाली, चाल—मुजरा नितकरना नितकरना )

यात्रा नित करिए नित करिए। प्रभु आदि जिनंद अनुसरिए ॥ यात्रा० १ ॥ बाहुबली टुँक नाम है दूजा। मरुदेवो नाम सिमरिए ॥ ॥यात्रा० २॥ पुँडरिक गिरि पांच कोडि मुनिवर, सिद्धि वधु जिहां वरिए ॥ यात्रा० ३ ॥ पांचमी टुँक रैवतगिरि नामे। विमलाचल दिल धरिए ॥ यात्रा० ४ ॥ सिद्धराज भगीरथ प्रणमी। सिद्धक्षेत्र पग परिए ॥ यात्रा० ५ ॥ छः री पाली इण गिरि आकर। जनम पवित्तर करिए ॥ यात्रा० ६ ॥ पूजा करी निज कारज साधी। वीरविजय पद वरिए ॥ यात्रा० ७ ॥

गिरिवरं विमलाचलनामकं, ऋषभमुख्य-जिनांघ्रिपवित्रितम्। हृदि निवेश्य जलैर्जिन-पूजनं, विमलमाप्य करोमि निजात्मकम् ॥ १ ॥

ॐ ह्रीं श्रीं परमपुरुषाय परमेश्वराय जन्म-

जरामृत्युनिवारणाय श्रीमते जिनेंद्राय जलादिकं यजामहे स्वाहा ।

॥ द्वितीया पूजा ॥

॥ दोहा ॥

कदम कदम शुभ भावसे, गिरि सनमुख उजमाल
कोडी सहस भवके किए, पाप कटें ततकाल।१।

( कवाली, गजल, चाल—आशक तो हो चुका हूं )

गिरिराज दर्श पावे, जग पुण्यवंत प्रानी ॥ अं०॥ ऋषभदेव पूजा करिए, संचित कर्म हरिए। गिरि नाम गुणखानी ॥ जग पुण्य० १ ॥ सहस्र कमल सोहे, मुक्ति निलय मोहे। सिद्धाचल सिद्धठानी ॥ जग पुण्य० २ ॥ शतकूट ढंक कहिए, कदंब छाह रहिए, कोडी निवास मानी ॥ ॥जग पुण्य० ३ ॥ लोहित तालध्वज ले, ढंकादि पांच भज ले । सुर नर मुनी कहानी ॥ जग पुण्य० ४॥ रतन खान चूंटी, रस कूंपिका अखूटी गुरुराज मुख वखानो ॥ जग पुण्य० ५ ॥ पुण्यवंत प्रानी पावे, पूजे प्रभुको भावे। शुभ वीरविजय वानी ॥ जग पुण्य० ६ ॥

( सोहनी-कहरवा चाल—भक्ति से मुक्ति पावोगे )

सिद्धगिरि तीरथपर जानाजी, जानाजी सुख पानाजी सिद्धगिरि ॥अंचली॥ दश कोटी श्रावक को जिमावे । जैन तीरथ कर आनाजी ॥ सि० ॥१॥ इससे अधिक फल सिद्धाचल पर । एक मुनि दिए दानाजी ॥ सि० २ ॥ चंद्रशेखर सम पापी प्रानी । इण गिरि पाप खपानाजी ॥ ॥सि० ३॥ कार्तिक चैतर पूनम यात्रा, तप जप ध्यान लगानाजी ॥ सि० ४ ॥ ऋषभसेन जिन आदि असंखा। तीर्थंकर सुख पानाजी ॥ सि० ५ ॥ शिव बहु वरने का ए मंडप । श्री शुभ वीरका गानाजी । सि० ६ ॥

[ काव्यं मंत्रश्च पूर्ववत् ]

॥ तृतीया पूजा ॥

॥ दोहा ॥

नेमि विना तेइस प्रभु, आए विमल गिरिंद ।
भावि चौवीसी आवसी, पद्मनाभादि जिनंद ।१।

( खमाच चाल—मानमदमनसे परिहरता )

सिद्धगिरि दर्शन भवि करता, करी करम चकचूर सिद्धगिरि दर्शन भवि करना ॥अंचली॥ काम क्रोधको तपत मिटावे, अमृत घन झरता। नरक वैतरणी कुमती नासे, दुर्गति नहीं गिरता ॥करी०१॥ पुण्यराशि महाबल गिरिधारी, दृढ-शक्ति भरता। शतपत्तर विजयानंद सेवी. भव समुद्र तरता ॥ करी० २ ॥ भद्रंकर महापीठ कहावे, सुरगिरि मन हरता। महागिरि महापुण्य जोर. नजरे मुझको परता ॥ करी० ३ ॥ अस्सी योजन मान पहिले, आरे में धरता। सित्तेर साठ पचास योजन अब, बार योजन फिरता।करी०। ॥४॥ छट्ठे आरे सात हाथका. मान धारण करता। पांचमें आरे पायेके दुर्लभ, निज आतम ठरता। ॥ करी० ५ ॥ रत्न चितामणि नरभव पाकर, जनम सफल भविजन करता। पुण्य उदय मन सुमति आके, वीरको अनुसरता ॥ करी० ६ ॥

( सींधडा-कहरवा-चाल-तेरी भक्तिछोड सदगुरु )

सिद्धगिरि तीरथ जैसा और नहीं धाम है। और नहीं धाम है, और नहीं धाम है। सिद्ध० अ० ॥ अनादि अनंत वीता, काल नहीं काम जीता। अब तो तूं चेत प्राणी, यही तेरा काम है ॥सिर० १॥ तनिक तमीज करना, क्रोध लोभ दूर हरना। मान माया त्याग तेरा, मुक्तिमें मुकाम है ॥ सि० २ ॥ रातने दिवस पूरे, किए रहे काम अधूरे। मनले अब कहना तारक, देवगुरु नाम है ॥ सि० ३ ॥ जीवाजून लाख चार, अस्सी फिर्‍यो वारवार। महापुण्य उदय पायो, नर भव नहीं दाम है ॥ ४ ॥ हार नहीं जीती बाजी, चाहता है रहना राजी। राग द्वेष काट प्यारे, तुंही आतमराम है ॥ सि० ५ ॥ जब मिले कारण निमित्त, शुद्ध होवे कारज चित्त। जीवमान तीरथ शुभ, वीरपद ठाम है ॥सि०६॥

[ काव्यं मंत्रश्च पूर्ववत् ]

॥ चतुर्थी पूजा ॥

॥ दोहा ॥

शत्रुंजय नदी न्हायके, मुख बांधी मुखकोस।
देव युगादि पूजिये, लाकर मन संतोस ॥ १ ॥

( चाल नाटक-तोरेगमका तराना दादग )

विमलाचल धारा, मल हरनारा, ऋषभ देव भगवान। प्रभु सुख करनारा, दुःखहरनारा, सब जग प्यारा ऋषभ० ॥ अंचली ॥ इस अवसर्पिणी काल मेंरे, किया प्रथम उद्धार। भरत चक्री दूजा कियारे, दंडवीर्य सुखकार। प्रभु सुख करनारा, दुःख हरनारा, सब जग प्यारा ऋषभदेव भगवान ॥१॥ सीमधर वचने सुनीरे, तीजा किया उद्धार। ईशान इन्द्रने सुख लियारे, पाया भवजल पार। प्रभु सुख करनारा, दुःख हरनारा, सब जग प्यारा ऋषभदेव भगवान।२। कोडि सागरके अंतरे रे, उद्धार चौथा करन्त। माहिंदर देवलोक का रे, स्वामी पुण्य भरत। प्रभु सुख करनारा, दुःख हरनारा, सब जग

प्यारा ऋषभदेव भगवान॥३॥ पंचम पंचम शची-पति रे, किया उद्धार आनंद। सागर दस कोडि पीछे रे, पामिया आनंद कंद। प्रभु सुख करनारा, दुःख हरनारा, सब जग प्यारा ऋषभदेवभगवान ॥४॥ एक लाख कोडि गए रे, सागर छट्ठा उद्धार। चमरेंद्रने किया आवसे रे, निज आतम लिया तार। प्रभु सुख करनारा, दुःख हरनारा, सब जग प्यारा ऋषभदेव भगवान ॥५॥ उद्धार किया सातमा रे, चक्री सगर नरेंद्र। तीर्थ अपूरव सेविए रे, श्रीशुभ वीरजिनेंद्र। प्रभु सुख कर-नारा, दुःख हरनारा, सब जग प्यारा ऋषभदेव भगवान ॥ ६ ॥

( जंगला, ठेका पंजाबी, चाल—आज वधाई प्यारे )

विमलगिरि ध्यावो प्यारे, विमलगिरि ध्यावो प्यारे, ध्यानसे शिव सुख फल पावो विमल०। अंचलो०। आठमा व्यंतरेंद्रने कीना, शिवरमणी वधूमें चित्त दीना। धर्ममें भीना, प्यारे ध्यानसें शिव० ॥१॥ किया श्रीचन्द्रप्रभुके

वारे, चन्द्रजसा नृपने दुःखटारे । चैत्य समारे, प्यारे ध्यानसे शिव० ॥२॥ पुत्र श्रीशांति जिनंद्का जानो, दशमा उद्धार किया तस मानो । हर्ष दिल आनो, प्यारे ध्यानसे शिव० ॥ ३ ॥ ग्यारमा रामचन्द्रने कीना, बारमा पांडवने चित दीना । शिव सुख लीना, प्यारे ध्यानसे शिव० ॥४॥ महानन्द कर्मसूदन कैलासा, पुष्पदंत जयंत आनन्द्वासा, पूर मन आसा, प्यारे ध्यानसे शिव० ॥५॥ श्रीपद् हस्तगिरि मन लावो, शाश्वतसुख परमपद पावो, वीर गुण गावो, प्यारे ध्यानसे शिव० ॥ ६ ॥

[ काव्य मंत्रश्च पूर्ववत् ]

॥ पञ्चमी पूजा ॥

॥ दोहा ॥

चौथे आरे ए हुए, सब मोहटे उद्धार ।
छोटे विच विचमे हुए, जिनका नही है पार ।१।

( इमनकल्याण, कहरवा, चाल—होई आनन्द बहार )

तीरथ जग जयकार रे, भवि भेटो प्रभुको

॥ तीं० अंचली ॥ प्रभु दर्शनसे पाप पणासे, फिरना मिटे संसार रे ॥भवि १॥ संवत इकसौ आठसें कीना, जावड शाहने उद्धार रे ॥भवि२॥ बारसौ तेरां विक्रम संवत, वंश श्रीमाली साररे । । भवि ३ । चौदमा वाहड मंत्रिने कीना, लीना नरभव सार रे ॥ भवि ४ ॥ इन्दु[1] ऋषि[7] शिखि[3] चन्द्र[1] के वर्षे, समराशाह ओसवार रे ॥भवि ५॥ पंद्रमा उद्धार करीने, निज आतम लिया तार रे ॥ भवि ६ ॥ ऋषि[7] वसु[8] बाण[5] इन्दु[1] शुभवर्षे, कर्माशाह उद्धार रे ॥भवि ७॥ वर्त्तमान शासन जयवंता, वीर वचन जयकार रे ॥ भवि ८ ॥

( असाउरी-कहरवा, चाल-करुं मैं क्या तुझबिन बागवहार )

ऋषभ प्रभु भवजल पार उतार ॥ ऋ० अंचली ॥ आप प्रतापे गिरवर दीपे, झगमग ज्योति सार ॥ ऋ० १ ॥ श्रीजिन वीर शासन जयवंतु, वर्ष इक्कीस हजार ॥ ऋ० २ ॥ उदय तेइसमें होंगे सूरीसर, श्रीदुप्पसह अनगार ॥ ऋ० ३ ॥ उनका उपदेशामृत पीके, विमल-

वाहन भूपार ॥ ऋ० ४ ॥ करावेगा शुभ भावसे गि.रेका, आखिरका उद्धार ॥ऋ० ५॥ भव्यगिरि सिद्धशेखर महाजस, मालवंत सिरीकार ॥ऋ०६॥ पृथ्वीपीठ दुखहर गिरिमुक्ति, राजमणिकंत मनोहार ॥ ऋ० ७ ॥ मेरु महीधर नाम सिमरिए, वीर वचन सुखकार ॥ ऋ० ८ ॥

[ काव्यं मन्त्रश्च पूर्ववत् ]

॥ षष्ठी पूजा ॥

॥ दोहा ॥

सिद्धाचल सिद्धि वरे, गृही मुनि भेष अनंत ।
आगे अनंता सीझसी, पूजो भवि भगवंत ॥१॥

( सोहनी, कवाली, चाल—राना मेरा किथेनी गया )

ढूंढ फिरा जग सारा जग सारा सिद्धगिरि सानी ना मिला। अंचली। दिल दर्शनको चाह रहा है। देख देख मन मोह रहा है। किए दर्शन सुखकारा सुखकारा ॥ सि० १ ॥ ऋषभ जिनंदकी पडिमा सोहनी। भरत बनाइ मानो मतर मोहनी। रतन मान चमकारा चमकारा ॥सि०२॥

चक्री सगर सुर दिलमें धारी। दुषम कालमें भावी विचारी। बिंब गुफामें जा पधारा जा पधारा ॥ सि० ३ ॥ देव देवी पूजनको आते। ठाठ बना सांइ गुण गाते। जय-जय शब्द उच्चारा उच्चारा ॥ सि० ४ ॥ देव देवी मिल नाटक करते। गीत गात कर पापको हरते। वीर वचन हितकारा हितकारा ॥ सि० ५ ॥

( जंगला—कहरवा, चाल, मनमोह्या जंगलकी हरणीने )

भवि पूजो प्रभु जग तरणिने, भ० ॥अंचली॥ जिन गुण अमृत पानको करके, जन्म सफल निज करणीने ॥भवि० १॥ या रीति भक्ति मगन सुर संघा, जनम जनम दुःख हरणीने ॥भवि०२॥ देव मदद नर दरस करे जो, भव तीजे शिव वरणीने ॥भवि० ३॥ पश्चिम दिशि सुवर्ण गुफा में, कंचनगिरि नाम धरणिने ॥भवि० ४॥ आनंदघर पुण्यकंद जयानंद, पातालमूल विहरणीने ॥ भवि० ५ ॥ विभास विशाल जगतारण अकलंक, तीरथ पार उतरणीने ॥ भवि० ६ ॥ ज्ञान

विवेकसे प्रभुको पिछानी, वीर वचन अनुसरणीने ॥ भवि० ७ ॥

[ काव्य मंत्रश्च पूर्ववत् ]

॥ सप्तमी पूजा ॥

॥ दोहा ॥

नमि विनमी विद्याधरा, दोय कोडि मुनिराय।
साथ हि सिद्धिवधू वरे, शत्रुंजय सुपसाय ॥१॥

( लावणी, कहरवा, चाल-पार्वतीका पति )

सर्व तीरथमें मोहटा तीरथ, श्रीशत्रुंजय प्यारा रे। शुद्ध मन वच कायासे सेवे, सो पावे निस्तारा रे ॥ सर्व० १ ॥ आशा धरि आवे भवि प्राणी, सो पावे सुख भारा रे। दूरभवी अभवी नही आवे, शुभ भावे धिक्कारा रे॥ सर्व० २ ॥ चौसठ नमि खेचर पुत्री मिल ऋषभ चरण चित्त धारारे। हाथ जोड विनवे प्रभु आगे, सुन्दर वचन उचारा रे ॥ सर्व० ३ ॥ नमि विनमि जे पुत्र तुमारे, जिन जाने जग सारारे। दीन दयाल दया कर दीना, राज्य भाग हितकारारे ॥सर्व०४॥

वाह्य राज्य भोगी प्रभु पासे, आकर काज सुधारा रे। हम भी तातजो साधसुँ कारज, लेकर आप सहारा रे ॥ सर्व० ५ ॥ इम कहती सिद्धगिरि पर चढ़ती, त्यागा सब ही आहारा रे। वीर विजय मिल ज्योति में ज्योति, आवागमन निवारारे ॥ सर्व० ६ ॥

(भैरवी, कहरवा, या कवाली, चाल-अबतो प्रभुजीकालेलोसरन)

ए है तीरथ जग तारन तारन ॥ अंचली ॥
ऋषभ जिनेश्वर जग परमेश्वर, पूजा करो मिटे जनम मरन ॥ ए० १ ॥ एक अवगाहने सिद्ध अनंता, ज्ञान दरस दो क्षायक धरन ॥ए० २॥ अकर्मक महातीरथ हिमगिरि, अनंतशक्ति प्रभु पूजक वरन ॥ ए० ३ ॥ पुरुषोत्तम और पर्वत राजा, ज्योतिरूप भवि जीव करन ॥ ए० ४ ॥ विलास-भद्र और सभद्र नामा, सुन सुन मन भवि जीव ठरन ॥ ए० ५ ॥ श्री शुभ वीर प्रभु अभिषेके, पाप पुंज सब दूर हरन ॥ ए० ६ ॥

[ काव्यं मन्त्रश्च पूर्ववत् ]

॥ अष्टमी पूजा ॥

॥ दोहा ॥

द्रविड वारिखिल्लजी, दसकोडि अणगार ।
साथ हि सिद्धि वधू वरे, वंदो वारं वार ॥ १ ॥

( भैरवी-चाल नाटक-हेजी तेरे दरदे हिजरने सताया, )

सिद्धगिरि दर्शनको जिया ललचाया, प्यारा तुही, सुखकारा तुहीं, जगतारा तुही, जिनराया ॥ अं० ॥ भरत के पाटे भूपति, सिद्धि वरे इस ठाम । असंख्याता इस कारणे सिद्धध क्षेत्र जग नाम । हेजी हुए अजित जिनेश्वर राया प्यारा० ॥ १ ॥ जिम जिम ये गिरि सेविये, तिम तिम पाप पलाय । अजित जिनेश्वर साहिवा, रहे चौमासा आय । हेजी सिद्धगिरि तीरथ सुखदाया ॥ प्यारा० २॥ सागर मुनि इक कोडिसुं, तोडी कर्म के पास । पांच कोडि मुनिराजसुं, भरत लिया शिव वास । हेजी धन्य धन्य ऐसे मुनिराया ॥ प्यारा० ३ ॥ आदीश्वर उपगार से, दस सत कोडि साथ । अजितसेन विमलाचले, पकडा शिव वधु हाथ । हेजी प्रभु

चरण कमल मन लाया ॥ प्यारा० ४ ॥ अजित नाथ मुनि चैत्रकी, पूनम दश हजार। आदित्य-यशा मुक्ति गये, एक लाख अणगार। हेजी शुभ वीरविजय गुण गाया ॥ प्यारा० ५ ॥

( चाल अंग्रजी बाजेकी ताल दादरो—रागणी पीलो )

तीरथ सिद्धगिरि जग सार सार सार। निमित्त शुद्ध भाव का पियार सुखकार ॥ १ ॥ आदि जिनंद चंद पद धार धार धार। सेवत सूर चंद इंद वृन्द नर नार ॥२॥ अजरामर नाम जप वार वार वार। क्षेमंकर अमरकेत गुणकंद भवतार ॥३॥ सहस्र पत्र डाल गले हार हार हार। शिवंकरु जनम मरण दुःखको निवार ॥४॥ कर्मक्षय तमोकंद यार यार यार। राजराज ईश्वर है नाम मंगलकार ॥ ५ ॥ गिरिवर धूर शिर चार चार चार। चक्रवर्ती भूप वार वार बलिहार॥ ६ ॥ आदि देव पूज कर्म जार जार जार। शुभवीर साहिबा तूं हो आनंद केदातार ॥७॥

[ काव्यं मंत्रश्च पूर्ववत् ]

॥ नवमी पूजा ॥

॥ दोहा ॥

राम भरत त्रय कोडिसुं, कोडि मुनि श्रीसार।
कोडि साढे आठ शिववरे, शांवप्रद्युम्नकुमार ।१।

(वरवा, ताल कहरवा—चाल—मजा देते हैं क्या)

धनधन वो जगमें नरनार, विमलाचलके जानेवाले ॥ धनधन० अंचलि ॥ सिद्धाचल शिखर निहार, आदीश्वर प्रभुको जुहार । मानो दर्शन अमृत धार, भवि मुक्तिके जानेवाले ॥ ध० १ ॥ शिव सोमजसाके लार, तेरां कोटि मुनि परिवार। हुए शिवसुन्दरी भरतार. प्रभुके ध्यान लगानेवाले ॥ ध० २ ॥ लाख एकानवे साथ, भए नारदजो शिर नाथ । लंघे भटपट भवजलपाथ, सदा प्रभुगुणके गानेवाले ॥ध०३॥ वसुदेव भूपकी नार, हुई सिद्ध पतीस हजार । दिया आवागमन निवार, सदा शिवफलके पानेवाले । ध०४ ॥ एक कोडी बावन लाख,

सहस पचावन उपर आख । सातसौ सतत्तर ले दाख, नहीं धोखाके खानेवाले ॥ ध० ५ ॥ किया शांतिनाथ चौमास, हुए तव ए सव शिव वास । शुभ वीरविजय कहे खास, प्रभु हैं पार लगानेवाले ॥ ध० ६ ॥

( सोरठा–चाल–कुवजाने जादु डारा )

सिद्धगिरिने जादू डारा । मेरा मोह लिया तनमन सारा ॥ सि० अं० ॥ आदिजिनेसर आदिनरेसर, आदिमुनीसर प्यारा । नाभिनंदन भवदुःख भंजन, रंजन भवि सुखकारा ॥सि०१॥ चउदां सहस दमितारि संगे, शिवरमणो भरतारा। प्रद्युम्न प्रिया अचंभो राणी, पहुंची मोक्ष मझारा ॥ सि० २ ॥ चौतालीससो साथ वैदरभी, थावच्चापुत्र हजारा । शुक्र परिव्राजक सेलग पणसय, सुभद्र सातसौ धारा ॥सि० ३॥ भवतारण तिस कारण नाम है, भवतारण उच्चारा। गजचन्द्र महोदय सूरकांत अरु, अचल अभिनंद तारा ॥सि० ४॥ सुमतिश्रेष्ठ अभयकंद मानो,

सरधा विन नहीं चारा। वीरविजय प्रभु हुकमसे होवे, भवोदधि पार उतारा ॥ सि० ५ ॥

[ काव्य मंत्रश्च पूर्ववत् ]

॥ दशमी पूजा ॥

॥ दोहा ॥

कदंब गणधर कोडीसुं, और संप्रति जिनराज।
थावच्चा तस गणधरु, सहस्रसुं सोधे काज॥१॥

( जोग ठेका चाल अरे नर तरने को तेरे धर्मनेडा बनाया है )

तीरथ सिद्धगिरिके दर्शन, नसीवां वर भवि पावे। तीरथ० ॥ शरत जो दर्श को जावे, नरक तिरियंच नहीं थावे। भवी वो जानो निश्चयसे, धनेसरसूरि फरमावे ॥ ती० १ ॥ गए मुक्ति केइ साधु, जिनों के नाम जग गावे। मयालि जालो उपजालो, परमपद मोक्षको पावे ॥ ती० २ ॥ नन्दन छ देवकी माइ, निजातम शुद्ध मन ध्यावे। करी क्षय कर्म उजियारा. हुआ ब्रह्मज्ञान शिव जावे ॥ ती० ३ ॥ उज्जलगिरि महापद्म जानो. विश्वआनंद जग पावे। विजय-

भद्र इन्द्र परकासो, कपर्दि मान गढ ढावे ॥ती०४॥ निकेतन मुक्ति केवलदा, चर्च गिरि तीर्थ गुण गावे। अटल अज रूपको साधे, कहे शुभवीर शुद्ध भावे ॥ ती० ५ ॥

( रागणी—कलींगडा-ताल—कहरवा )

क्यों रुलता संसार तीर्थ है तरे तरने को ॥ क्यों० ॥अंचली॥ तन मन धनसे कर प्रभु पूजा, क्रिया एक कर ज्ञान है दूजा। रात दिवस ले पकड चरन प्रभु पार उतरने को ॥ क्यों० १ ॥ शुकराजा निज राज विलासी, ध्यान धरे जाकर छै मासी। द्रव्य सेवन से चंदराज मिट गयो भय मरनेको ॥ क्यों० २ ॥ ध्याता ध्यांता ध्यान ध्येयपद होवे, भावसे त्रिपदी शिवफल ढोवे। डाल छोड लग ब्रह्म जाण नर शिवपुर चरनेको ॥ क्यों० ३ ॥ मूल उरध अध शाखा चारो, छन्द पूराणको मनमें विचारो ॥ इन्द्रिय डाल पात विषयों के उद्यम छरनेको ॥ क्यों० ४ ॥ अनुभव अमृत ध्यान की धारा, जिनशासन

जग में जयकारा। चार दोष किरिया को त्यागो योगके करने को ॥ क्यों० ५॥ निर्जरतो गुण श्रेणि चढकर, ध्यानांतर पावे तव जाकर। श्रीशुभ वीर वचन सिद्धगिरि शिवसुंदरी वरने को ॥ क्यों० ६ ॥

[ काव्यं मन्त्रश्च पूर्ववत् ]

॥ एकादशी पूजा ॥

॥ दोहा ॥

शत्रुंजय गिरि मंडनो, मरुदेवाको नंद।
युगलाधर्म निवारको, नमो नमो आदिजिनंद ।१।

( रागणी–जंगला–ताल–ठेका )

सिद्धगिरि तीरथ प्यारा, तुंहि जग हित करतारा। चरणोंमें मस्तक धारा, सहस आठ वारजी ॥सि० १॥ तीरथ वे अदवी वारी, भक्ति कर सूत्रानुसारी। झटपट होवे पारी, छुटदा संसारजी ॥ सि० २॥ तेरी जो वे अदवी करता, नरक निगोद परता। दुःख का भंडार भरता, छुटना दुशवारजी ॥ सि० ३ ॥ आशा-

तना से धन हानि, भूखा न मिले अन्नपानी। देह सारी रोग भरानी, जावे जनम हारजी ॥ सि० ४ ॥ परभव परमाधामी, हाथ सेती दुःख पामी। नहीं कोई रहतो स्वामी, कौन मद्-दगारजी ॥ सि० ५ ॥ आशातना त्यागो प्यारे, चरणकमल सुखकारे। जिन आज्ञा सीस धारे, होवे भव पारजी ॥ सि० ६ ॥ सिद्धगिरि तीरथ जावे, शुद्ध मन गुण गावे। आतम आनंद थावे, कहे वीर सारजी ॥ सि० ७ ॥

( इमन कल्याण—चाव—दिल किसुसे लगा चुके हैं )

उत्तम तीरथ सिद्धगिरि जावो। छिनमें कठिन करम खपावो ॥ उ० ॥ इस तीरथ की महिमा भारी, कथन करत नहिं आवे पारी। सुर नर मुनिपति सब गए हारी, मान तजो भवि सीस नमावो ॥उ० १॥ पूर्व निन्यानवे नाथजी आए, साधु बहुत यहां मोक्ष सिधाए। श्रावक भी शुभ भावसे पाए, मोक्ष भजी गिरि नाम समावो ॥ उ० २ ॥ अष्टोत्तर शत कूट सुधामा,

सौंदर्य यशोधर नामा। प्रीति मंडन शुभ कामुक कामा, सहजानंद सहज गुण गावो ॥ उ० ३ ॥ महेंद्रध्वजा सर्वारथ सिद्धा, प्रियंकर जग नाम प्रसिद्धा। गिरि शीतल छांह कारज कीधा, ध्यान धरी शिवपुर को धावो ॥ उ० ४ ॥ पूजा निन्यानवे भेदसे कीजे मनुष्य जन्मका लाहा लीजे। दान सुपात्तर में नित दीजे, आतम शुभ परिणाम चढावो ॥ उ० ५॥ तीर्थ सेवासे शिव सुख थावे, आतम लक्ष्मी हर्ष धरि पावे। कमल कांति वल्लभ मनभावे, वीरशरण अपनेमनलावो ।उ०६।

[ काव्य मन्त्रश्च पूर्ववत ]

॥ कलश ॥

( रागणी पहाड ताल अढाइ )

आज वधाइयां गावोजी श्री श्री सिद्धाचल दरबार–आज वधाइयां ॥अं०॥ विमलाचल वडा। गावोजी तीरथ मेरु शैल मझार। आज वधाइयां ॥ १ ॥ जिनवर मानीये, गावोजी मुनिगण संघमें सरकार। आज वधाइयां ॥ २॥

निन्यानवे जे करे, गावोजी यात्रा पावे भवोदधि पार। आज वधाइयां ॥ ३ ॥ अठारां चोरासिए, गावोजी कीना वीरविजय विस्तार। आज वधाइयां ॥ ४ ॥ जन हित कारणे, गावोजी हिंदी भाषा मांही प्रचार। आज वधाइयां ॥ ५ ॥ तपगच्छ दिनमणी, गावोजी विजयानंद सूरि उपकार। आज वधाइयां ॥ ६ ॥ तिनके पाटपर, गावोजी सूरि कमलविजय सरदार। आज वधाइयां ॥ ७ ॥ उपाध्याय दीपते, गावोजी श्रीमुनि वीरविजय उदार। आज वधाइयां ॥ ८ ॥ प्रवर्तक पद धरे, गावोजी श्रीमुनि कांतिविजय श्रीकार। आज वधाइयाँ ॥ ९ ॥ इनके राज्यमें, गावोजी रचना बनी मंगलकार। आज वधाइयाँ ॥ १० ॥ इन्दु[1] शिखी[3] युग[4] युगल[2], गावोजी संवत् वीरजिन जयकार। आज वधाइयां ॥ ११ ॥ आतम मानिए, गोवोजी संवत दश विक्रम धार। आज वधाइयां ॥ १२ ॥ उन्नीसौ बासठा,

गावोजी आश्विनमास सुदि शुभकार । आज वधाइयां ॥ १३ ॥ तिथि शुभ पूर्णिमा, गावोजी रचना पूर्ण हुई कविवार। आज वधाइयां ॥१४॥ श्रीविजयानंदसूरि, गावोजी श्रीलक्ष्मीविजय अणगार । आज वधाइयां ॥ १५ ॥ तस शिष्य जानिए, गावोजी हर्षविजय हर्ष दातार । आज वधाइयां ॥ १६ ॥ तस लघु शिष्यने, गावोजी वल्लभविजय किया उद्धार । आज वधाइयां ॥ १७ ॥ जीरा नगरमें, गावोजी साधु नव रहे मास चार । आज वधाइयां ॥ १८ ॥ चिंतामणि पासजी, गावोजी मुखसे बोलो जयजयकार । आज वधाइयां ॥ १९ ॥

---

॥ श्रीमद्विजयवल्लभसूरि कृत ॥

# श्रीपार्श्वनाथ पंचकल्याणक पूजा

॥ च्यवनकल्याणके प्रथमा पुष्पपूजा ॥

॥ दोहा ॥

चिंतामणि पारस प्रभु, सुरतरु सम अवदात ।
पुरिसादाणी जगत में, षट् दर्शन विख्यात ॥१॥
प्राणी आरे पांचमें, सिमरे ऊठी प्रभात ।
मन वांछित पूरण करें, दुःख दोहग नस जात॥२॥
अवसरपिणी तेईसमें, पार्श्वनाथ भगवंत ।
तस गणधर पद पायके, होगा शिववधू कंत ॥३॥
दामोदर जिनसे सुनी, निज आतम उद्धार ।
तब आषाढी श्रावके, मूर्ति बनाइ सार ॥ ४ ॥
अंजनशलाका करायके, सुविहित आचारज पास
पांच कल्याणक सावसे, करी ओच्छव फलीआस५
सिद्ध स्वरूपसु रमणको, नूतन पडिमा सार ।
थापी पांच कल्याणके, पूजे धन नर नार ॥ ६ ॥
कल्याणक ओच्छव करी, सुर गण आनंद काज ।
जो नन्दीश्वर पूजते, शाश्वत श्रीजिनराज ॥७॥

कल्याणक पूजन सहित, रचना करशुं तेम।
दुर्जन विषधर हालसी, सज्जन मन अतिप्रेम ॥८॥
कुसुम[1] फल[2] अक्षत[3] सही. जल[4] चंदन[5] मनोहार।
धूप[6] दीप[7] नैवेद्य[8] से, पूजा अष्ट प्रकार ॥ ६ ॥

( भैरवी, चाल–अपतो प्रभुजी का लेलो सरन )

पूजा प्रभुकी भवसिंधु तरी–पूजा० अंचली। झगमग झगमग वेदी सोहे, प्रभु पारस तिहां थापी करी ॥ पूजा० १ ॥ रतन रकेबी नरनारी लेइ, पांच वर्ण के फूलो भरी ॥ पूजा० २ ॥ तीर्थंकर शुभनाम करम बंध, कनकबाहुके भवमें धरी ॥ पूजा० ३ ॥ दशमे देवलोकमें पहुंचे, सकल देवसे तेजी खरी ॥ पूजा० ४ ॥ वीस सागर उत्कृष्टी आयु, सुख विलसे दु:ख नाम टरी ॥ पूजा० ५ ॥ पांच कल्याणक श्री जिन-वरके, ओच्छव करे सुरसंग चरी ॥ पूजा० ६ ॥ अग्रेसरी हो शाश्वत जिनकी, करे पूजा तन मनको हरी ॥ पूजा० ७ ॥ आतम आनंद प्रभु पूजासे, जग वल्लभ पद वीर वरी ॥ पूजा० ८ ॥

॥ दोहा ॥

च्यवन चिन्ह जिन समयमें, कहे देवके अनेक ।
श्रीजिनवरके जीवको, उनमें से नहीं एक ॥१॥

( सोहनी चाल—भक्तिसे मुक्ति पावोगे )

नंदीश्वरतीरथ जावेजी, जावेजी शुभ भावे जो ॥ नं० अंचली ॥ मुगतिपुरी मारगमें शीतल, छाया तीरथ थावेजी ॥ नं० १ ॥ गंगाजल आदि शुभ जलसे, जिनवरको नवरावेजी ।नं०२। सुकृत तरु सींची बहु भविजन, शाश्वत शिव-सुख पावेजी ॥ नं० ३ ॥ काशी देश बनारस नगरी, अश्वसेन नृप ठावेजी ॥ नं० ४ ॥ सती-शिरोमणि वामाराणी, जिनमत जस मन भावेजी ॥नं० ५॥ तस घर सुर जिनवरका चेतन, बालक रूपें आवेजी ॥नं० ६॥ आतम आनंद हर्ष वधाई, वल्लभ वीर की गावेजी ॥नं० ७॥

॥ श्लोक ॥

तीर्थंकराणां जगदुत्तमानां, सुरासुराधीश-निषेवितानाम् । कल्याणकानां प्रकरोमि पूजां,

निजात्मसिद्ध्यै शिवदां भवेत्सा ॥१॥ ॐ ह्रीं श्रीं परमपुरुषाय परमेश्वराय जन्मजरामृत्युनिवारणाय श्रीमते जिनेंद्राय पुष्पाणि यजामहे स्वाहा ॥ १ ॥

॥ च्यवनकल्याणके द्वितीया फल पूजा ॥

॥ दोहा ॥

चैतर वदि दिन चौथको, पूरण करी सुर आय।
वाता माता उदरमें, अवतरिया जिनराय ॥१॥
सुपन चतुर्दश तिण समय, माता देखे सार।
सुखशय्या विसरामसे, निजगृह रजनी मझार।२।

( चाल —पणिहारीकी )

फूल्यो मास वसंतको मारा व्हालाजी, रायण ने सहकार व्हालाजी। केतकी जाइ मालती मारा व्हालाजी, भ्रमर करे झंकार व्हालाजी ॥ १ ॥ कोयल मदभर बोलती मारा व्हालाजी। वैठी आंबा डाल व्हालाजी। हंस युगल जल खेलते मारा व्हालाजी, विमल सरोवर पाल व्हालाजी ॥ २ ॥ मद पवन की लहरमें मारा व्हालाजी, माता सुपन निहाल

व्हालाजी। सुखदायक सब जीवको मारा व्हालाजी, प्रसरे सुजस विलास व्हालाजी ॥३॥ देखा प्रथम गज[1] उज्जला मारा व्हालाजी, दूजे वृषभ[2] गुणवंत व्हालाजी। तीजे सिंहज[3] केसरी मारा व्हालाजी। चोथे श्रीदेवी[4] सोहंत व्हालाजी ॥४॥ पुष्पमाल[5] शुभ पांचमें मारा व्हालाजी, छट्ठे शशि[6] मनोहार व्हालाजी। सातमे तरणि[7] दीपतो मारा व्हालाजी, अष्टम ध्वज[8] पट सार व्हालाजी ॥ ५ ॥ कुंभ कलश[9] नवमे भलो मारा व्हालाजी, दशमे पद्मसर[10] जान व्हालाजी। क्षीरसमुद्र[11] एकादशे मारा व्हालाजी, बारमे देवविमान[12] व्हालाजी ॥ ६ ॥ रत्नराशि[13] शुभ तेरमे मारा व्हालाजी, चौदमे अग्नि[14] वखान व्हालाजी। वीर वचन सुखकारिया मारा व्हालाजी, आतम वल्लभ मान व्हालाजी ॥७॥

॥ दोहा ॥

उतरते आकाशसे, वदन प्रवेश करंत।
देखी माता जागियां, आनन्दका नहीं अंत ॥१॥

( लावणी चाल—पार्वती का पति )

च्यवन कल्याणक ओच्छव करके, भवि-जनने सुख पाया रे । जैन शास्त्रमें पांच प्रकार का, शुभ फल है फरमायारे ॥ अंचली ॥ अवधि ज्ञानसे देखी शचीपति, मनमें अति हर्षाया रे । शक्रस्तव करी वांदे प्रभुको, अर्ध नमाकर काया रे ॥ च्य० १ ॥ अपना कर्तव्य जानी मघवा, नगर बनारस आया रे । चउद सुपनका अर्थ सुनाकर, नमे जिनेसर माया रे ॥ च्य० २ ॥ रत्न कूख धारिणी सुन माता, त्रिभुवन राज तैं पायारे । ओच्छव कारण श्री जिनवरके, च्यवन कल्याणक आयारे ॥ च्य० ३ ॥ नंदीसर मिल करके चउसठ, इन्द्र महोच्छव ठाया रे । चार प्रकारके देवी देवता, प्रभु भक्ति चित्त लाया रे ॥ च्य० ४ ॥ विधिसे प्रभुका पूजन करके, कर नाटक गुण गाया रे । जय जयकार करी निज सदने, सुरवर गये मन भाया रे ॥ च्य० ५ ॥ आतम आनंद कारण समकित, इस विध सुर

चमकाया रे। प्रभु पूजा विन वल्लभ नहीं शुभ वीरविजयने गाया रे ॥ च्य० ६ ॥

[ काव्यं मंत्रश्च पूर्ववत् ]

श्रीमते जिनेंद्राय फलानि यजामहे स्वाहा ॥२॥

॥ जन्मकल्याणके तृतीया अक्षतपूजा ॥

॥ दोहा ॥

सुपन पाठक बोलाविया, रवि उदय घर भूप।
सुन फल सुपन विदा किये, देई दान अनुरूप ।१।
तीन ज्ञान सुं ऊपने, तेवीसमे अरिहंत।
वास उर सर हंसलो, दिन दिन वृद्धि लहंत ॥२॥
भूपति पूरे दोहला, सहियां वृन्द समेत।
प्रभु पूजे अक्षत धरी, चामर पंखा लेत ॥ ३ ॥

( चाल—तुम चिद्घन चंद आनन्द लाल तोरे दर्शन )

प्रभु पारसनाथ जिनंदचंद, तोरे जनमतणी बलिहारी, नाथ तोरे० अंचली ॥ लील विलासे पूरण मासे, दशमी पोष बदि सारी ॥नाथ०॥१॥ वनवासी पशु पंखी प्राणी, उनको सुख समकारी ॥नाथ०॥२॥ इण रजनी घर-घरमें

चमकाया रे। प्रभु पूजा विन वल्लभ नहीं शुभ, वीर विजयने गाया रे ॥ च्य० ६ ॥

[ काव्य मन्त्रश्च पूर्ववत् ]

श्रीमते जिनेंद्राय फलानि यजामहे स्वाहा ॥२॥

॥ जन्मकल्याणके तृतीया अक्षतपूजा ॥

॥ दोहा ॥

सुपन पाठक बोलाविया, रवि उदय घर भूप।
सुन फल सुपन विदा किये, देई दान अनुरूप ॥१॥
तीन ज्ञान सुं ऊपने, तवोसमे अरिहंत।
वाम उर सर हंसलो, दिन दिन वृद्धि लहंत ॥२॥
भूपति पूरे दोहला, सहियां वृन्द समेत।
प्रभु पूजे अक्षत धरी, चामर पंखा लेत ॥ ३ ॥

( चाल—तुम चिदघन चंद आनन्द लाल तोरे दर्शन )

प्रभु पारसनाथ जिनंदचंद। तोरे जनम-तणी वलिहारी, नाथ तोरे० अंचली ॥ लील विलासे पूरण मासे, दशमी पोष वदि सारी ॥ नाथ० १ ॥ वनवासी पशु पंखी प्राणी, उनको सुख समकारी ॥ नाथ० २ ॥ इण रजनी घर

घरमें ओच्छव, जगमें सुखी नर नारी ॥नाथ०३॥ उत्तम ग्रह विशाखा जोगे, जनमें प्रभु जयकारी ॥ नाथ० ४ ॥ सातों नरकमें चांदनां होया, थावरको सुखकारी ॥ नाथ० ५ ॥ मात नमी आठों दिक्कुमरी, अधोलोक वसनारी ॥नाथ०३॥ सूती घर ईशाने करती, योजन अशुचि टारी ॥ नाथ० ७ ॥ आतम लक्ष्मी शिव साधन को, वल्लभ वीर विचारी ॥ नाथ० ८ ॥

॥ दोहा ॥

कुमरी आठ ऊर्ध्व लोकको, वरसावे जल फूल ।
आतम निर्मल निज करे, मिटे जन्मको भूल ।१।

( ठुमरी, चाल—गिरनारी की पहाडी पर कैसे गुजरी )

करे ओच्छव मिल कुमरी सारी ॥अंचली॥
पूर्वरुचक अठ दर्पण धरती, दक्षिण की अठ कलशाली ॥ करे० १ ॥ पंखा धरती अठ पश्चिमकी, आठ उत्तर चामरधारी ॥करे० २॥ दीप धरंती चार विदिशिकी, रुचक द्वीप देवी चारी ॥ करे० ३ ॥ कदलीघर करके तिग

उत्तम, मर्दन स्नान अलंकारी ॥ करे० ४ ॥ रक्षापोटली बांधके दोनों, मेले निज गृह शृङ्गारी ॥ करे० ५ ॥ प्रभुमाता तूं जगतकी माता, जगदीपक की धरनारी ॥ करे० ६॥ माता तुझ नंदन बहु जीवो, उत्तम जीवके उपकारी ॥करे० ७॥ छप्पन दिक्कुमरी गुण गातीं, वीर वचन के अनुसारी ॥ करे० ८ ॥ आतम आनंद हर्ष धरंती, वल्लभ प्रभु की बलिहारी ॥करे० ९॥

[ काव्यं मंत्रश्च पूर्ववत् ]

श्रीमते जिनेन्द्राय अक्षतान् यजामहे स्वाहा ॥३॥

॥ जन्मकल्याणके चतुर्थी जलपूजा ॥

॥ दोहा ॥

सोहमपति आसन चल्यो, रची विमान विशाल।
प्रभु जन्मोच्छव करणे, आवंता तत्काल ॥ १ ॥

( पहाडी, चाल–महाराजा कवडीया खोल )

मिल देव देवी परिवार, जिन जन्म ओच्छव करे ॥ अंचली ॥ शक्र सुघोषा घंटा वजावे, देव देवी सब मिल कर आवे। पालक सुर विमान

बनावे, पालक नाम प्रचार॥ जिन० १ ॥ पार्श्व-प्रभु मुख कमलको जोवा, भव भव के निज पातक खोवा। सुर निज निज गण पावन होवा, मुख बोले जयकार ॥ जिन० २॥ सिंहासन बैठा हरि चलिया, देव देवी गणसुँ परिवरिया। नारी मित्र प्रेर्या केई चलिया, केइ निज भाव विचार ॥ जिन० ३ ॥ केइ हुकम केइ भक्ति भावे, सुख्य धरम निज मनमें मनावे। केइक कौतुक जोवा आवे, फल भावों अनुसार ॥ जिन० ४॥ हय कासर हरि नाग निवासा, गरुड छाग चित्रा पर वासा। वाहन नेक विमान आकासा, संकीरण उपचार ॥ जिन० ५ ॥ कोइ बोले वहां बोल करारा, सांकडा भाइ ए पर्व दहारा। इम वरजे केइ ज्ञान विचारा, आनंद मंगलाचार ॥ जिन० ६ ॥ आए बनारस सर्व आनंदे, जिन-वर जननी को हरि वंदे। आतम चिद्घन शिवसुख कंदे, वल्लभ वीर आधार ॥जिन०७॥

॥ दोहा ॥

पांच रूप हरि निज करी, प्रभु ग्रही निज हाथ।
एक रूप छत्तर करे, मस्तक श्री जगनाथ ॥१॥
दो पासे चामर करे, दो रूपे सुरराज।
वज्र लइ आगे चले, सर्व श्रेयके काज ॥ २ ॥

( चाल–तन मन धन बिन फन डस लेगी परनारी नागनी )

तन मन धन सुख संपत करनी प्रभु पूजा है खरी॥
अहो दुखहारी सुखहारी प्रभुकी पूजा है खरी।
मिटे जनममरन का रोग प्रभुकी पूजा है खरी॥१॥
धन धन जग वो नर नार करे प्रभु पूजा जो खरी।
भव भव सुख संपत फल पावे प्रभु पूजा है खरी ॥२॥
हित सुख अरु जोग कहे फल मुगति पूजासे खरी।
भव भवमें साथ चले फल पूजा पूजा है खरी ॥३॥
चउसठ इन्द्र सुरगिरि मिल करते पूजा है खरी।
खीरोदक गंगापाणी निर्मल पूजा है खरी ॥४॥
अठजाति कलशे भरके प्रभु की पूजा है खरी
अभिषेक अढाईसो करते प्रभु पूजा है खरी ॥५॥

आरती मंगल दीवा चंदन से पूजा है खरी।
फूलें पूजे वाजींतर वाजे पूजा है खरी ॥ ६ ॥
अठ मंगल आदि ओच्छव करते पूजा है खरी।
जा माता पासे प्रभु को धरते पूजा है खरी ॥७॥
कुंडल युग वस्त्र दडो गेडी प्रभु पूजा है खरी।
द्वात्रिंशत् कोटो रत्न वरसिया पूज है खरी ॥८॥
प्रभु माता से धरे खेद प्रभु की पूजा है खरी।
तस मस्तक थासे छेद प्रभुजी पूजा है खरी ।९।
अंगुष्ठामृत नंदीसर ओच्छव पूजा है खरी। करे
राजा वधाइ ओच्छव दश दिन पूजा है खरी ।१०।
प्रभु पारस नाम अनुपम वल्लभ पूजा है खरी।
आतम शिवसाधन वीर कहे प्रभु पूजा है खरी।११।

[ काव्यं मन्त्रश्च पूर्ववत् ]

श्रीमते जिनेंद्राय जलं यजामहे स्वाहा ॥ ४ ॥

॥ जन्मकल्याणके पंचमी चन्दनपूजा ॥

॥ दोहा ॥

अमृत पानसे ऊछरे, श्री श्री पार्श्वकुमार।
अहिलंछन नवकर तनु, वरते अतिशय चार ॥१॥

यौवन वय पामे थके मात पिता धरी नेह ।
परिणावे नृप पुत्रिका प्रभावती गुण गेह ॥ २ ॥
चंदन घसी घनसारसे, निजघर चैत्य विशाल ।
पूजोपगरण मेलके, पूजे जगत दयाल ॥ ३ ॥

( चाल-सनमें ज्ञानवन्त वडवीर )

श्रीश्रीपार्श्वनाथ भगवान। प्रभु हैं सर्व गुणों की खान ॥ श्री० अंचली ॥ एक दिन क्रीडाकर प्रभु पैठे, अपने महलमें सुखसे बैठे, करते नगर तनी पैछान ॥ श्री० १ ॥ देखे लोक नगरके जाते, पूजोपगरण आनंद थाते, लेकर के संगमे खान पान ॥ श्री० २ ॥ पूछा प्रभुने उत्तर मलीया, तापस वंदनको सव चलीया, उठी लोक सवेरे जान ॥ श्री० ३ ॥ योगी कमठ तपस्या धरता, अग्नि पंचकी सेवा करता, मनमें तपसो के अति मान ॥ श्री० ४॥ पासकुमर देखन को जावे, तपसी पास प्रभु चल आवे, देखे तव जिन अवधिज्ञान ॥ श्री० ५ ॥ कहे प्रभु सुन तापस सुखकारण, तेरा जाप योग नहीं

तारण, अग्नि वीच जले अज्ञान ॥ श्री० ६ ॥
कहे सुन राजकुमर तुम जानो, अश्व खिलाना
योग न मानो, योगी का है दूर मकान ।श्री०७।
तुझको किसने योग धराया, केवल कष्ट शरीर
बताया, कीना नहि धर्म ओलखान ॥श्री० ८॥
आतम आनंद लक्ष्मी दाता, धर्म तना प्रभु पारस
ज्ञाता, वल्लभ श्री शुभ वीर वखान ॥ श्री० ९ ॥

॥ दोहा ॥

कमठ कहे धर्मी गुरु, हम नहीं कौडी पास ।
भूल गये दुनिया दशा, करते वनमें वास ॥ १ ॥

( सोरठ—चाल-कुबजाने जादु डारा )

प्रभु पारस मोहनगारा, जिन्हें मोह लिया जग सारा ॥ प्र० अंचली ॥ कहे प्रभु वनवासी पशु पंखी, तुम ऐसे निरधारा । योगी नहीं पिण भोगी कहिए, संगत है संसारा ॥ प्र० १ ॥ जान बुरा संसार कोछोडा, सुन हो राजकुमारा । जोगी जंगल सेवत प्यारे, लेकर धर्म आधारा ॥ प्र० २ ॥ दया धर्म का मूल कहा है, जानत

नाहीं गमारा । जीवदया विन जगमें होवे, तप जप निष्फल सारा ॥ प्र० ३ ॥ वात दयाकी हमको सुनावो, माफ कसूर हमारा । वार वार क्या कहना प्यारे, ऐसा सोच विचारा ॥प्र०४॥ प्रभु हुकमसे काष्ठ सेवकने. फाडके नाग निकारा । सेवक मुख नवकार सुनाके, धरणेन्द्र नागकुमारा ॥ प्र० ५ ॥ राणी साथ वसंत में वनमें, वैठे महल सुखारा । राजीमतिको छोडके संयम लीना नेमकुमारा ॥ प्र० ६ ॥ चित्रामण जिन निरखत भीना, रस वैरागे भारा । लोकांतिक सुर आकर वोले, संजम अवसर थारा ॥ प्र० ७ ॥ मात पिताकी आज्ञा लेकर, वरसीदान दातारा । दीनातम कीने सुखी वल्लभ, वीर वचन हित-कारा ॥ प्र० ८ ॥

[ काव्य मन्त्रश्च पूर्ववत् ]

श्रीमते जिनेंद्राय चंदनं यजामहे स्वाहा ॥ ५ ॥

॥ दीक्षाकल्याणके षष्ठी धूपपूजा ॥

॥ दोहा ॥

अवसर वरसी दानके, भव्य जीव लिये दान ।
रोग हरे षट मास का, हो तनु सुंदर वान ॥१॥
धूपघटी धरी हाथ में, दीक्षा अवसर जान ।
देव असंख मिला तिहां, मानो संजम ठान ॥२॥

( श्रीराग, चाल—मंगल पूजा सुरतरु कंद )

दीक्षा कल्याण शिव सुख कंद ॥ दी० ॥
अंचली ॥ तीस वरस गृहवासे वसीया सुख भर वामाजीके नंद । संजम रसिया जानके आए, मिलकर सुरगण चउसठ इन्द ॥ दीक्षा० १ ॥ तीर्थोदक वर औषधि लाके, आठ जातिके कलशे भरंद । अश्वसेन नृप आदिसें पीछे, सुरपति जिन अभिषेक करंद ॥ दीक्षा० २ ॥ कल्पवृक्ष सम प्रभु अलंकारी, विशाला शिबिका अभिनंद । सिंहासन बैठे प्रभु सोहे, उडुगणमें सोहे जिम चंद ॥दीक्षा० ३॥ पट शाटक लेइ दक्षिण पासे, बैठी कुल महत्तरिका छंद । वाम पासे अंबधात्री बैठी, यौवना पाछल छत्र धरंद ॥ दीक्षा० ४ ॥

फल लेइ ईशान कून में, अग्नि कूण एक पंखा लहद् । चलत पालखी गीत गावती, साथे सर्व सहेली वृन्द ॥ दीक्षा० ॥ शक्र ईशान इन्द्र करे चामर, वाजिंत्रका नही पार गहंद । अष्ट मंगल चलते प्रभु आगे, इन्द्रध्वजा चले आगे जिनद ॥ दीक्षा० ६ ॥ देव देवी नर नारी झुक झुक, वार वार प्रणाम करंद । आतम अनुभव आनंद मंगल, वल्लभ वीर वचन विकसंद ॥दीक्षा०७॥

॥ दोहा ॥

दीठा जिन जिनराजको, सफल जन्म है तास ।
अनुमोदन कर प्राणिया, सफल मनावे आस ॥१॥

( चाल—आशक तो हो चुका हूं )

दीक्षा प्रभुकी जोवे, जग पुण्यवंत प्रानी ॥ अं० ॥ जय वामाजीके नंदा, कटो जन्म जन्म फंदा । कुलवृद्धा बोले वानी, जग पुण्यवंत प्रानी ॥दी०॥ चकचूर मोह करियो, दालिद्र दूर हरियो । जिम होए वरसी दानी, जग पुण्यवंत प्रानी ॥ दी० २ ॥ पहुंचे वहिर नगरिया, वरघोडे से

उतरिया। आश्रमपद उद्यानी, जग पुण्यवंत प्रानी ॥दी० ३॥ अशोकवृक्ष हेठे, भूषण तजके वैठे। अट्ठम तप मानी, जग पुण्यवंत प्रानी ॥दी० ४॥ महाव्रत चार उच्चरे, वदि पोष मास शुचरे। एकादशी सुहानी, जग पुण्यवंत प्रानी ॥दी०५॥ परिवार शत तीनो, देवदूष्य इन्द्र दीनो। प्रभु होए तुर्य ज्ञानी, जग पुण्यवंत प्रानी ॥दी० ६॥ नंदीसरे सुर जावे, माता पिता घर आवे। काउ-सग निज ध्यानी, जग पुण्यवंत प्रानी ॥दी०७॥ आतम आनंद दाता, पारस प्रभु है त्राता। वल्लभ वीर जानी, जग पुण्यवंत प्रानी ॥ दी० ८ ॥

[ काव्यं मंत्रश्च पूर्ववत् ]

श्रीमते जिनेन्द्राय धूपं यजामहे स्वाहा ॥ ६ ॥

॥ केवलज्ञानकल्याणके सप्तमी दीपकपूजा ॥

॥ दोहा ॥

धन सारथी घर पारणा, किया प्रथम भगवान।
पांच दिव्य परगट हुए, तास मुक्ति सुखखान ।१।
जगदीपक प्रकटाववा, तप तपता उद्यान।
तिण दीपककी पूजना, करते केवल ज्ञान ॥२॥

( दरबारी कानडा—ताल तीन )

प्रभु पार्श्वनाथ जिनवर का कर दरस फरस मन हरस भयो ॥ प्र० अं० ॥ नीलवर्ण तनु पार्श्व सुहावे, कादंबरी अटवी प्रभु आवे। कुंड सरोवर नाम कहावे, शोभे पदम सुजर का ॥ प्रभु० १ ॥ काउसग मुद्रामें प्रभु ठावे, हाथी तहां एक वनसे आवे। सूंढ भरी जलसे नवरावे, ऐसे नजर कमर का ॥ प्रभु० २ ॥ तीरथ तहां कलिकुंड ही थावे, हाथी गति देवनकी पावे। कौसुंभ वन धरणींद्र आवे, वांदे चरण अजर का ॥ प्रभु० ३ ॥ तीन दिवस फणी छत्र धरावे, अहिछत्रा नगरी को वसावे। तापस घर पीछे प्रभु आवे, स्वामी अजर अमर का ॥ प्रभु० ४ ॥ वडके नीचे ध्यान लगाया, कमठ मरी मेघ माली थाया। देख विभंगे अरि वन आया, लगा पसर तिमर का ॥प्रभु०५॥ वहुजाति उपसर्ग ही दीना, नहीं चलिया प्रभु ध्यानमें लीना। आतम वल्लभ वीर नगीना, पाया विजय समर का ॥प्रभु० ६॥

॥ दोहा ॥

जल भरी बादल बरसिया, गाजे तडित चमकार।
नासाग्रे प्रभु आईया, जल नहीं लागी वार ॥१॥
धरणींद्र तब आईया, लेई प्रियाको साथ।
हरो उपसर्ग पूजे प्रभु, मोक्ष मार्ग के पाथ ॥२॥
तब धूजो निज पापसे, मेघमाली सुर आप।
प्रभु भक्ति समकित लही, धोए अपने पाप ॥३॥

( पीलु-चाल—तोरी सुरतकी जाऊं बलिहारी )

प्रभु सुरत कीजाऊं बलिहारी, केवल कल्याणक छब न्यारी ॥प्र० अंचली ॥ आए काशी उद्याने स्वामी, काउसग मुद्रा ध्यान की धारी, वीर्य अपूरव अति उल्लासे, नाश किये धन घाती चारी ॥प्रभु० १॥ चउरासी दिन छद्मस्थ रहिया चैत्र वदि तिथि चौथ ही सारी। अट्ठम तप तरु धातकी नीचे, केवलज्ञान भयो उजयारी ॥प्र० २॥ मिल सुर चउसठ इन्द्रे कीनी, समवसरण रचना मनोहारी। सिंहासन पारस प्रभु सोहे, करे नाटक सुर आनंद भारी ॥प्र० ३॥ त्रौं

त्रौं त्रिक त्रिक वीणा वाजे, धौं धौं धप मप धुन ढक्कारी। दगडदउं दगडदउं दुंदुभि गाजे, ता थेइ ता थेइ जय जयकारी ॥प्र० ४। चौतीस अतिशय पैंतीस वाणी, प्रकटे अरिहंत के गुण वारी। स्याद्वाद उपदेश करीने, संघ तीर्थ थापे जिन चारी ॥प्र० ५॥ वनपाल ने भूपाल वधाई, दान देई नृप आवे शृंगारी। मात पिता प्रभावतीराणी, जिन वाणी सुन हुए अनगारी ॥प्र० ६॥ संघ गणि पद ज्ञान महोत्सव, देव करे मिल चार प्रकारी। आतम आनंद निज गुण दाता, वल्लभ वीर वचन हितकारी ॥प्र० ७॥

[ काव्य मंत्रश्च पूर्ववत् ]

श्रीमते जिनेंद्राय दीपकं यजामहे स्वाहा ॥७॥

॥ निर्वाणकल्याणके अष्टमी नैवेद्यपूजा ॥

॥ दोहा ॥

शुभ आदि दश गणधरा, साधु सोल हजार।
सहस आठ तीस साधवी, चार महाव्रत धार।१।

एक लाख चौसठ हजार, श्रावकका परिवार ।
सहस सत्तावीस श्राविका, तिग लख ऊपरधार ।२।
देशविरतिधर ए सहू, पूजे जिन तिग काल ।
प्रभु प्रतिमा आगल धरे, नित नैवेद्यका थाल ।३।

जयजयवन्ती

पार्श्वप्रभु का दर्श सुहंदा, प्रभु दर्शन से होत आनंदा ॥पा० अंचली॥ वेधक वेधकता को जाने, और नहीं तस स्वाद लहंदा । तिस प्रभु दर्शन का फल जाने दर्शक भवी नहीं अभवी गहंदा ॥ पा० १ ॥ पर उपकारी जग हितकारी, जिनवर केवलज्ञान दिनंदा । विचरंता परिवार सहित प्रभु कनक कमल पर पाय ठवंदा ॥पा०॥ २॥ सुर जल बुंद कुसुम वरसावे, चामर सिर पर छत्र धरंदा । तरु मारगमें जातां नमता, तारण भवि उपदेश करंदा ॥ पा० ॥ ३ ॥ पैंतीस गुण वाणी प्रभुधारी, नर नारी सुर अपछर वृन्दा । प्रभु आगल नाटक करे सुंदर, अवनीतल पावन जिनचंदा ॥पा०४॥

आये कारण अंत चउमासा, तीर्थ शिखर सम्मेद गिरिंदा। श्रावण सुदि आठम करी अनसन, एक मास संग तेती मुनींदा ॥ पा० ॥ ५ ॥ काउसग मुद्रा शिव सुख पाये, सादि अनंत अज अचर जिनंदा। आतम आनंद चिदघन राशि, वल्लभ वीर वचन सुखकंदा ॥ पा० ॥६॥

॥ दोहा ॥

समय कहे दृष्टांत चउ. कर्म रहित अशरीर।
एक समय सम श्रेणिसे, ऊर्ध्वगति घन थीर ॥१॥

( जंगलो—ठुमरी चाल—मन मोहा जगल्की हरणी ने )

भवि नंदो पार्श्व शिव वरणी ने। भवि०॥ अंचलि ॥ पार्श्व प्रभु निर्वाण को जानी, सुरपति सब आए धरणी ने ॥ भ० ॥१॥ क्षीरोदधि आदि सब जल से, स्नान विलेपन करणी ने ॥भ० ॥२॥ भूषण वसन शरीरे धारी, शोभा करे मन हरणी ने ॥ भ० ॥३॥ चंदन चयमें सुर परजाले, भक्ति शोक विचरणी ने ॥ भ० ॥ ४ ॥ थूभ करे ते ऊपर सुंदर, जिन शासन अनुसरणी ने ॥ भ०

॥ ५ ॥ दाढां लई दीवाली सुर करी, अस्त हुए भाव तरणि ने ॥ भ० ॥ ६ ॥ नंदीसर निर्वाण महोच्छव, करी गए सुर निज घरणी ने ॥ भ० ॥७॥ वल्लभ अन्तर वीर अढी सौ, आतम शिव वधू परणी ने ॥ भ० ॥ ८ ॥

( हरिगीत छंद )

इस पांच कल्याणक तणी पूजा प्रभु पारसतणी,
शत वर्ष जीवी सुख अक्षय पामे निःकर्मा बनी।
प्रभुपाद सेवा मुक्ति लेवा पूजा निज शक्ति भणी।
वंछित मन फल आस पूरे पास श्रीचिंतामणि ॥१

[ काव्यं मंत्रश्च पूर्ववत् ]

श्रीमते जिनेंद्राय नैवेद्यं यजामहे स्वाहा ॥८॥

॥ कलश ॥

धन दिन आज कल्याणक गाया ॥ ध० ॥ अंचली० ॥ पार्श्वनाथ जग अंतरजामी, पुरिसा, दानी कहाया। पांचकल्याणक ओच्छव करते, घर घर मंगल भाया ॥ ध० ॥ १ ॥ तपगच्छ गगनमें तरणि सोहे, विजयानंदसूरि राया। लक्ष्मीविजय

तस हर्षविजय तस. शिष्य वल्लभ लघु थाया ॥ ध० ॥२॥ संवत वीर चौवीसौ तेतीस, आत्म एकादश भाया। विक्रम उन्नीसो त्रेसठमें, महीना माघ सुहाया ॥ध० । ।३ ॥ विजयकमलसूरीश्वर राजे, वीरविजय उवज्झाया। कांतिविजय प्रवर्तक दीपे, नमु नित्य तिनके पाया ॥ध० ॥४॥ आत्मानन्दी जैनसभाकी, प्रेरणा हर्ष सवाया। शक्ति नहीं पिण भक्ति तणे वस, जीरा नगर गुण गाया ॥ ध० ॥५॥ श्री शुभवीर वचन अनुसारे, पांचकल्याणक गाया। भूल चूक मिच्छामि दुक्कड, वल्लभ सीस नमाया ॥ ध० ॥ ६ ॥

---

श्री विजयवल्लभसूरि विरचिता ।

# श्री चारित्र ( ब्रह्मचर्यव्रत ) पूजा

॥ दोहा ॥

जगवल्लभ पारस प्रभु, प्रणमी सद्गुरु पाय ।
नमन करी पूजा रचूं, सिमरी सारद माय ॥१॥
पूजा श्री ब्रह्मचर्यकी, ब्रह्मस्वरूप निदान ।
प्रेरक मंगल दास है, पूजा मंगल खान ॥२॥
मूल गुणोंमें है वडो, गुण ब्रह्मचर्य प्रधान ।
शुभ भावे पालन करे, होवे कोटि कल्यान ॥३॥
सम्यग दर्शन ज्ञान है, सम्यग चरण उदार ।
तीनों क्षायिक भावसे, करते भवजल पार ॥४॥
पूजा दर्शन ज्ञानकी, कीनी विन विस्तार ।
तिम संक्षेपे कीजिये, पूजा चरण विचार ॥५॥
गुणिसे गुण नहि भिन्न है, तिन पूजा गुणवान ।
गुणि पूजा गुण देत है, पूर्ण गुणी भगवान ॥६॥
पूजा पूजा जानिये, अष्ट द्रव्य विस्तार ।
यथाशक्ति पूजा करे, भावे भवि नरनार ॥७॥

( सारग—कहरवा )

( हमे दम देके सोतन घर जाना । यह चाल )

चारित्र आतम शिव सुख दाना । अ० । जिन शासनमें सार चरण है । पांच भेद तस मूल वखाना ॥ चारित्र० ॥१॥ सामायिक छेदोपस्थापनी । परिहार विशुद्धि जिन फरमाना ॥चारित्र० ॥२॥ चौथा सूक्ष्मसंपराय कहिये । यथाख्यात जस फल निरवाना । चारित्र० ॥३॥ मुख्य भेद सामायिक सबमें । बिन सामायिक चरण न माना ॥ चारित्र० ॥४॥ समकित श्रुत अरु देश विरति है। सर्व विरति सामायिक गाना ॥चारित्र० ॥५॥ समकित दर्शन ज्ञान कहा श्रुत । देशविरत श्रावक व्रत माना ॥चारित्र० ॥ ६ ॥ आतम लक्ष्मी हर्ष अनुपम । वल्लभ सर्वविरति फल पाना ॥ चारित्र० ॥ ७ ॥

॥ दोहा ॥

सर्व विरति मुनि धर्म है, भाषे त्रिभुवन भूप ।
त्रिविध त्रिविधसे जानिये, पंच महाव्रत रूप ॥१॥

प्रथम अहिंसा दूसरा, झूठ बोलना त्याग ।
त्याग अदत्तादानका, मैथुन चौथे त्याग ॥२॥
त्याग परिग्रह पंचमे, ये हैं सब गुण मूल ।
चरण करण अनुयोगसे, जिनवर वचन अमूल ॥३॥
लोकसार जिन धर्म है, धर्म सार शुभ नाण ।
ज्ञानसार संयम कहा, संयमसे निर्वाण ॥४॥
संयम सतरां भेदसे, दश यति धर्म पुनीत ।
सबमें आदर शीलको, श्रीजिन शासन रीत ॥५॥

( चाल—गिरिवर दर्शन विरला पावे )

चारित्र उत्तम जिन फरमावे ॥ अंचली ॥

ज्ञानवान पिण चरण विहीना । पंगू सम नहीं इष्टको पावे ॥चारित्र० ॥१॥ चय सो अष्ट करमको संचय । खाली करना रिक्त कहावे ॥ चारित्र० ॥ ॥२॥ चारित्र नाम निरुक्तें भाष्यो । चरणानंतर मोक्ष सधावे ॥चारित्र० ॥३॥ पुद्गलरूप रमणता त्यागी । रमण स्वरूपे चरण बनावे ॥चारित्र०॥४॥ आतम लक्ष्मी चरण प्रतापे । हर्ष धरी वल्लभ गुण गावे ॥ चारित्र० ॥ ५ ॥

॥ काव्य ॥

शीलं प्राणभृतां कुलोदयकरं शीलं वपुर्भूषणं,
शीलं शौचकरं विपद्भयहरं दौर्गत्यदुःखापहम् ।
शीलं दुर्भगतादिकन्ददहनं चिन्तामणिः प्रार्थिते,
व्याघ्रव्यालजलानलादिशमनं स्वर्गापवर्गप्रदम् ।१।

[ मंत्रः ] ॐ ह्रीँ श्रीँ परमपुरुषाय परमेश्वराय जन्मजरामृत्युनिवारणाय श्रीमते चारित्रिणे ब्रह्मचर्यगुणयुताय देवाधिदेवाय श्रीजिनेंद्राय जलादिकं यजामहे स्वाहा ॥१॥

॥ पूजा दूसरी ॥

॥ दोहा ॥

पांच महाव्रत साथमें, निशि भोजन परिहार ।
व्रत षट मन वच कायसे, पाले श्री अनगार ॥१॥
ना मिल वरतन पापको, सदाचार सहयोग ।
सो चारित्र सदा जयो, आतम निजगुण भोग ॥२॥
चरना चारित्र मानिये, विध विध कर्म समाज ।
इहभव परभवके किये, संचय अपचय काज ॥३॥

सेवित थानक, सेवे नहीं अनगार, सोलवें उत्तरा-ध्ययन सूत्रमें ब्रह्मसमाधि विचार ॥भ० २॥ जिम कुर्कट सूषक अरु सोरा मार्जारी संगकार । सहे दुःख तिम व्रतधारी संग, नारी होत खुवार ॥भ० ३ ॥ सिंहगुफा वासी मुनि कोशा, वेश्याके दरबार । तुरत गिरा गया देश नेपाले, दीना निज व्रतहार ॥भ०४॥ अज्ञानी पशु केलि निरखत, होवे चित विकार । लखमण जिम साधवी वस मोहे, बहुत रुली संसार ॥ भ० ५ ॥ पंडक चंचल चित्त कहावे, वेद नपुंसक धार। चेष्टा विधविध देख है संभव, होवे तुच्छ विचार ॥भ० ६ ॥ वाड प्रथम परकासी प्रभुने, जगजीवन हितकार । आतम लक्ष्मी प्रभुको पूजी, वल्लभ हर्ष अपार ॥भ०॥७॥

[ काव्यं मंत्रश्च पूर्ववत् ]

॥ पूजा तीसरी ॥

॥ दोहा ॥

पंचाश्रवको त्यागके, कर निज संवर रूप ।
निज आतम गुण संपदा, होवे आतम भूप ॥१॥

वो ऋषि वो मुनि संयमी, वो साधु अनगार ।
भिक्षु ब्राह्मण वो सही, पाले ब्रह्म उदार ॥२॥
जिन वचनामृत पानसे अजरामर पद धार ।
भव्य जीव इस कारणे, पूजे जिनवर सार ॥३॥
दीनदयाल जिनेश्वरु, करुणा रस भंडार ।
जगजीवन करुणा करो, भाख्यो यह आचार ॥४॥
रक्षा खातिर ब्रह्मकी, दूजो वाड विचार ।
स्त्री संबंधी टारिये, विकथा चार प्रकार ॥५॥

माढ–( मोरे गमका तराना )

जिनवर ब्रह्मचारी-आनंदकारी-भवजल तारन-हार । प्रभु जगहितकारी–अति उपकारी–जाउं बलिहारी, भवजल तारनहार ॥अं०॥ स्त्री पर्षद् में बैठकेरे, धर्म कथा परिहार । नारी कथा फुन कामकीरे, दीजे शुद्ध मन टार ॥ प्रभु० ॥ १ ॥ जाति रूप कुल देशकीरे, नारी वात विसार । मोह वधे स्थिर नाही रहेरे, तुच्छमति अनगार ॥प्रभु० २॥ चंद्रवदन मृगलोचनारे, वेणी भुजंग प्रकार । दीपशिखा जिम नाशिकारे, रंग अधर

बिंबसार ॥ प्रभु० ३ ॥ वाणी कोयल सारखीरे, कुच कुंभ वारण धार । हंसगमन कृश हरि कटीरे कर युग कमल उदार ॥प्र० ४॥ रूप रमणी इम दाखवेरे, विषय धरी मन रंग । मुग्ध लोकको रीझवेरे, वाधे अंग अनंग ॥ प्र० ५ ॥ आतम लक्ष्मी नाशिनीरे, नारी कथा शृङ्गार । त्यागो भवि जिन उपदिशेरे, होवे हर्ष अपार ॥प्रभु०६॥

॥ दोहा ॥

अपवित्र मलकोठरी, कलह कदाग्रह ठाम ।
ग्यारां स्रोत वहें सदा, चर्महृति जस नाम ॥१॥
देह उदारिक कारमो, क्षणमें भंगुर होय ।
सप्त धातु रोगाकुली, सार नहीं कुछ जोय ॥२॥
चक्री चौथा जानिये, देखन सुरवर आय ।
वोभी क्षणमें क्षतहुओ, रूप न नित्य कहाय ॥३॥
नारीकथा विकथा कही, जिनवर तीजे अंग ।
सप्तम अंगे सूचना, दंड अनर्थ प्रसंग ॥४॥
धन्य जिनेश्वर देवको, वीतराग भगवंत ।
उपकारी विन कारणे, जग उपदेश करंत ॥५॥

( बरवा—कहरवा, चाल—धन धन वो जगमें नरनार )

धन धन वीर जिनंद भगवान भविभवपार लगाने वाले ॥ अं० ॥पंचम देवाधिदेव. करे सुर सुरपति जस सेव । फल पुण्य अपूरव लेव, परमपद् अन्तिम पानेवाले ॥ धन १ ॥ भाखे हित भवि नरनार, व्रतमें ब्रह्म जिम शशी तार । आद्रसे मनमें धार, करो सेवन शिव जानेवाले ॥ ॥ धन० २ ॥ नरनार विषयकीवात, करे आतम व्रतकी घात । जिम वात तरुवर पात. तजो हृदि ज्ञान धरानेवाले ॥ धन० ३ ॥ जिम नींबु खटाई नाम, मुख छूटे जल अविराम । चित विणसे छोरो काम, वचन जिनवरके गानेवाले ॥ धन० ॥४॥ आतम लक्ष्मी महाराज, शुद्धालंबन जिनराज । वल्लभ हर्षे शुद्ध काज, काज प्रभु गिरतेको बचानेवाले ॥ धन० ५ ॥

[ काव्यं मंत्रश्च पूर्ववत ]

॥ पूजा चौथी ॥

॥ दोहा ॥

तप सयम और ब्रह्मका, मैथुन नाश करंत ।
निशदिन शंकित मन रहे, करे कुशलका अत ॥१॥

ध्यानी मौनी वल्कली, मुंड तपस्वी जान ।
ब्रह्मा भी ब्रह्महीन हो, तनिक न पावे मान ॥२॥
पढा गुना जाना सभी, सफल कहावे तास ।
अनुचित करणी करनकी, कभी करे नहिआस ॥३॥
ब्रह्मचर्यने जगत में, अतिशय पुण्य प्रभाव ।
व्रत में गुरु पदवी लही, साधी आतम स्वभाव ॥४॥
सर्व पापके तुल्य है, मदिरा मांसाहार ।
चार वेदके तुल्य है, ब्रह्मचर्य जग सार ॥५॥

( चाल–सोहनी–सिद्धाचल तीरथ जानाजी )

भविब्रह्मचर्य गुणगानाजी । गानाजी सुख पानाजी ॥भवि० अंचली ॥ वाड तीसरी जिनवर भाखी । एक आसन नहीं ठानाजी ॥१॥ जिम पावक लोहेको गाले । तिम स्त्री संग पिछानाजी ॥२॥ जिस आसन बैठी हो नारी । काल घडी दो मानाजी ॥३॥ योगी यति ब्रह्मचारी न बैठे । उस आसन जिन आनाजी ॥ ४ ॥ आसन भेद अनेक प्रकारे । दशमे अंग फरमानाजी ॥ ५ ॥ आतम लक्ष्मीब्रह्मस्वरूपी, वल्लभ हर्ष अमानाजी॥६

॥ दोहा ॥

श्रमणधर्म[१०] व्रत[५] संयमा[१७], वेयावच्च[१०] मिलाय ।
ज्ञान[३] गुप्ति[९] तप[१२] मूल हैं, निग्रह चार कसाय॥१॥
पिंडविसोही[४] भावना[१२], समिई[५] इंद्रिय[५] रोध ।
प्रतिमा[१२] गुप्ति[३] अभिग्रहा[४], पडिलेहण[२५] गुण बोध
चरण करण गुण ए सही, एकसय अरु चालीस ।
सबमें उत्तम दाखियो, ब्रह्मचर्य जगदीश ॥३॥
सेवे मैथुन होयके, दीक्षित जो नर नार ।
विष्ठाका कीडा बने, हायन साठ हजार ॥४॥
इत्यादि ब्रह्मचर्यको, जैनेतर भी मान ।
देते हैं निज शास्त्रमें, जानो चतुर सुजान ॥५॥

( चाल–न छेरो गारी दू गीरे भरनेदो मोहे नीर )

बैठे नहीं आसन नारीके, ब्रह्मचारी धीर वीर ॥ अंचली० ॥ प्रभु वीर जिनंद फरमाया, पाले ब्रह्म मन वच काया । होवे उत्तम तस आयारे ॥ ब्रह्मचारी धीर वीर ॥ बै० ॥ १ ॥ संसर्गज दोष कहावे, अनुभवमें सबके आवे । वैज्ञानिक भी इम गावेरे ॥ ब्रह्मचारी धीर वीर ॥बै० ॥२॥ इम बैठे

आसंग थावे, आसंगे तन फरसावे । फरसे तस रस ललचावेरे ॥ ब्रह्मचारी धीर वीर ॥ वै० ॥३॥ संभूत मुनि चित्त दीनो, फरसे तप निष्फल कीनो । चक्रीपद मांगके लीनोरे॥ब्रह्मचारी धीर वीर वै० ॥४॥ भ्राता चित्रे समझायो, चारित्र उदय नहीं आयो । दुख सातमी नरके पायोरे ॥ ब्रह्मचारी धीर वीर ॥वै० ॥५॥ आतम लक्ष्मी हित खानी, पूजा प्रभु वीर बखानी । वल्लभ हर्षें मन मानीरे ब्रह्मचारी धीर वीर ॥ वै० ॥ ६ ॥

[ काव्यं मंत्रश्च पूर्ववत् ]

॥ पांचमी पूजा ॥

॥ दोहा ॥

भगवती वीर बखानियो, मैथुन पाप सरूप ।
जानी ब्रह्मचारी रहें, पावे आतम रूप ॥१॥
नरनारी संयोगमें, गर्भज नव लख जान ।
जीव समूर्च्छिम ऊपजे, संख्या नहि तस मान ॥२॥
दो पण इंद्रिय जीवकी, हिंसा अपरंपार ।
तंदुल वैचारिक सुनी, ब्रह्मचर्य भवि धार ॥३॥

धन धन जिनवर देवको, धन गौतम गणधार ।
दीनो रक्षण ब्रह्मको, जग जीवन हितकार ॥४॥
पूजन ब्रह्मचारी प्रभु, ब्रह्मचर्यके हेत ।
गुणि पूजन गुण पूजना, होवे निश्चय लेत ॥५॥

राग--कल्याण [ चाल--नाचत सुर इंद ]

पूजत सुर इंद विंद मंगल ब्रह्मचारी, पूजत सुर इंद विंद अ० ॥ ब्रह्मचर्य शुद्ध जेह, परम पूत तास देह। देवसेव करत नेह, जय जय ब्रह्मचारी ॥पूजत०॥१॥ ब्रह्मचर्य सेत हेत, खेत न नार नयन देत। काम राग कर संकेत, परिहर नर नारी ॥पूजत०॥२॥ लिखित चित्रकार नार, नगन या श्रृङ्गार सार। करत त्याग नजर धार, ऋषि मुनि अनगारी॥पूजत०॥३॥ नारी रूप रुप्पो राय, नारी वेद आप पाय। भाव लाख भव भमाय, त्याग तुरीय वारी ॥ पूजत० ॥४॥ आनम लक्ष्मी नाथ माथ, नमत करत सेव हाथ। वल्लभ हर्ष धरत साथ, पग पर ब्रह्मचारी ॥ ५ ॥

॥ दोहा ॥

चौथी वाड कही प्रभु, नयन विकासी रूप ।
रमणीको देखे नहीं, मुनि गुण आतम भूप॥१॥
निरखत दिनकर सामने, नयन घटे जिस तेज ।
तिम तरुणी देखत घटे, शील न लागे जेज॥२॥
हसित भणित चेष्टित गति,क्रीडित गीत विलास
ईक्षित वादित आकृति, यौवन वर्ण विकास॥३॥
अधर पयोधर देहके, अन्य गुह्य अवकाश ।
वसन विभूषा रागसे, देखत शील विनाश॥४॥
इस कारण हित कारणे, वार वार उपदेश ।
नारी दर्शन त्यागना, चौथी वाड जिनेश ॥५॥

[ चाल—केसरिया थांसु प्रीत करीरे ]

ब्रह्मचारी जिनवर पूजाकरेरे भवि भावसे॥ अंचलो०॥ चौथी वाड कहे प्रभुरे, श्रीजिन दीन-दयाल । मनहर दर्शन नारीकोरे, मन वच काया टालरे॥ब्रह्म०॥१॥दीपक नारी रूपमेंरे,कामी पुरुष पतंग । झिपलावे सुख कारणेरे, जल जावे निज अंगरे॥ब्रह्म०॥२॥मनगमता रमतां हियेरे,उर कुच

वदन सुरंग । नहर अहर भोगी डस्योरे, देखतां व्रत भंगरे ॥ ब्रह्म० ॥३॥ कामणगारी कामिनीरे, जीता सकल संसार। आंख अणी नहींको रेह्योरे। सुर नर सब गये हाररे॥ब्रह्म०॥४॥हाथ पांव छेदे हुएरे कान नाक भी जेह । बूढी सौ वरसां तणीरे, ब्रह्मचारी तजे तेहरे ॥ब्रह्म०॥५॥ रुपे रंभा सारी-खोरे, मीठा बोलो नार । तो किम देखे एहवीरे भर जोवन व्रतधाररे ॥ब्रह्म०॥६॥ देखकर अबला इंद्रिकोरे, वस होवे मन प्रेम । राजीमती देखी करीरे, तुरत डिग्यो रहनेमरे ॥ ब्रह्म० ॥७॥ आ-तम लक्ष्मी कारणेरे, चेते चतुर सुजान । नारी खारी परिहरेरे,वल्लभ हर्ष अमानरे ॥ब्रह्म०॥८॥

[ काव्य मंत्रश्च पूर्ववत ]

॥ छट्ठी पूजा ॥

॥ दोहा ॥

व्रत पट पालक साधुजी, पट काया रखवाल ।
भेद अठारां त्यागते, अब्रह्म दीन दयाल ॥१॥
औदारिक वैक्रिय कहा, मन वच काय प्रकार ।
कृत कारित अनुमोदना, अब्रह्म भेद अठार॥२॥

रागी दुखिया नित्य है, नित्य सुखी नीराग ।
वीतराग सम जानिये; ब्रह्मचारी नीराग ॥ ३ ॥

उत्तम गुण ब्रह्मचर्यकी, रक्षा कारण खास ।
थानक मुनि सेवे नहीं, कामोद्दीपक पास ॥४॥

उपकारी अरिहंतकी, पूजा का विस्तार ।
रायपसेणी सूत्रमें, शिव सुख फल दातार ॥५॥

[ ठुमरी—पंजाबी ठेको । रागिणी सरपरदा ]

[ चाल—गोपाल मेरी करुणा क्यों नहीं आवे ]

जिनंदा मोरा मुखसे यूं फरमावे ॥अंच०॥
मुनि कुटच्यन्तर वसना त्यागेरे, पंचमी वाड कहावे ॥१॥ क्रीडा करती कामिनी रागेरे, स्वर सुननेमें आवे ॥२॥ हाव भाव हाँसि स्त्री रोनारे, यहभी संभव थावे ॥३॥ शील रत्न को लांछन लागेरे,मनमें मन्मथ भावे॥४॥जिम भाजनमें अग्नि पासेरे,लाख मोम ढल जावे ॥५॥ इस कारण साधु ब्रह्मचारीरे, ऐसे स्थान न ठावे ॥ ६ ॥ आतम लक्ष्मी ब्रह्म प्रभावेरे, वल्लभ हर्ष मनावे ॥७॥

॥ दोहा ॥

द्रव्य क्षेत्र अरु कालसे, भाव भेद इम चार ।
व्रत षट मन वच कायसे, आराधे अनगार ॥१॥
धरम सुकल दो ध्यानके, अधिकारी ऋषिराज ।
तप कर काया सोसवे, काटे कर्म समाज ॥२॥
परिषह दो अरु वीसको, जीत कहे उपसर्ग ।
सोलां पिण विन ब्रह्मके, पावे नहि अपवर्ग ॥३॥
रक्षण निजगुण ब्रह्मका, सब किरियाका मूल ।
योगी ब्रह्म प्रतापसे, पावे भवजल कूल ॥४॥
पंचम वाड कही प्रभु, ब्रह्मचारीके हेत ।
संजोगी नर नारके, निकट रहे न निकेत ॥५॥

[ चाल-चिंतामणि स्वामीरे ]

ब्रह्मचर्य धारीरे, जग उपकारी रे, भावे भवि सेविये होजी । ब्रह्मचारीकी सेवा शिव सुख देत, सेवा करके सेवक शिव सुख लेत । ब्रह्मचर्य धारीरे, जग उपकारीरे, भावे भवि सेविये होजी ॥ अंचली० ॥ संयोगी पासे रहे, ब्रह्मचारी निस दीस । कुशल न उसके ब्रह्मको, टूटे विसवा वीस ।

ठहरे नहीं मुनिजन ऐसे थान ॥ ब्रह्म० ॥ १ ॥
निकट ही भीतके अंतरे, नारी रहे जहां रात।
केलि करे निज कंतसे, विरह मरोडे गात। विरहा-
कुल हो हीन दीन वदे वान ॥ ब्रह्म० ॥ २ ॥
कोयल जिम टहुका करे, गावे मीठे साद। मद-
माती राती अति, सुरत करत उन्माद। कामा-
वेशे हस हस करत गुमान ॥ ब्रह्म० ॥३॥ मोरा
नाचे भूतले, गगन सुनी गरजार। मन नाचे
ब्रह्मचारीका, शब्द सुनी शृंगार। त्यागे साधु रस-
शृंगार पिछान ॥ब्रह्म० ॥४॥ पांचमी वाड आरा-
धिये, ब्रह्मचर्य व्रत धार। आतम लक्ष्मी पामिये,
वल्लभ हर्ष अपार। समझो ऐसे भाखे श्रीभग-
वान ॥ ब्रह्म० ॥ ५ ॥

[ काव्यं मंत्रश्च पूर्ववत् ]

॥ सातमी पूजा ॥

॥ दोहा ॥

ब्रह्मचर्य दो भेद हैं, सर्व देशसे जास।
जिन गणधर वर्णन करे, आतम रूप विकास॥१॥

सर्व ब्रह्म अनगारको, देश गृही अधिकार।
मुख्य गौणके भेदसे, लौकिकमे परचार ॥ २ ॥
पर परिणतिका त्यागना, निश्चय ब्रह्म कहाय।
नर नारीके मिथुनका, नय व्यवहार गिनाय॥३॥
निश्चय सिद्धिके लिये,आवश्यक व्यवहार।
व्यवहारे नव वाड है, नरनारी हितकार ॥ ४ ॥
आत्मवली नहि कैद है तस नहि वाड विचार।
स्थूलभद्र जंबू मुनि, विजय सेठ अधिकार ॥५॥

( मालकोश-त्रिताल )

प्रभु वीतराग उपदेश सार. सुन संघ चतुर-विध हृदय धार ॥ प्र० अ० ॥ दोष अविरतिपन जो कीने, कामविषय बहुविध चित्त दीने। ब्रह्म-चारी दे उसे विसार॥ प्रभु वीतराग०॥१॥मणि-धर जिम कञ्चुक को उतारी इच्छे नहीं फिर दूसरी वारी ॥ तिम मुनि मनसे भोग छार ॥ प्रभु वीत-राग० ॥ २ ॥ नाम अगंधन कुलका कहावे, पीवे न वमन किया जलजावे। मुनि ऐसे मन लेवे धार॥ ॥ प्रभु वीतराग० ॥ ३ ॥ पूरव क्रीडित मन नवि

लावे, ज्ञान ध्यान मन भावना भावे। उत्तम ब्रह्मचारी आचार ॥ प्रभु वीतराग० ॥४॥ आतम लक्ष्मी संपद् पावे,वल्लभ मनमें अति हर्षावे। छट्ठी शुद्ध मन पार वार ॥ प्रभु वीतराग० ॥ ५ ॥

॥ दोहा ॥

ब्रह्म नाम है ज्ञानका, ब्रह्म नाम है जीव।
सदाचार ब्रह्म नाम है, रक्षा वीर्य सदीव ॥१॥
जिस लोकोत्तर शास्त्रमें, ब्रह्मचर्य परधान।
तिम लौकिकमें जानिये, सर्व गुणोंकी खान॥२॥
ब्रह्मचर्य तपसे मिले, मोक्ष परमपद् धाम।
चतुराश्रममें मुख्य है, ब्रह्मचर्य का नाम ॥३॥
तत्त्वारथमें ब्रह्मको, गुरुकुलवास वखाण।
आशय सबका एक है, निज आतम कल्याण॥४॥
आतम निजगुण पूजना, पूजा श्री भगवान।
तिण कारण पूजा प्रभु, कीजे विविध भगवान ॥५॥

राग–वसंत ( चाल–होइ आनंद बहाररे )

ब्रह्मचारी भगवानरे, भवि सेवो हृदयसे ॥अंचली॥भर यौवन रामा घरेरे, धनकाभी नहीं

मानरे॥भवि०॥१॥ श्वसुर पक्ष पितृगृहेरे, मिलता था वहुमानरे ॥भवि०॥२॥ हाव भाव शृङ्गारमेरे, रहते थे गलतानरे ॥भवि०॥३॥ इत्यादि स्मृति गोचरेरे,हानि ब्रह्मनिधानरे॥भवि॥४॥ जिनरक्षित जिनपालकारे, ज्ञाता सूत्र वखानरे ॥भवि०॥५॥ विराधक होवे दुखीरे, जिनरक्षितके समानरे ॥ भवि०॥६॥ इसकारण दिल धारियेरे, छट्ठी वाड प्रमानरे ॥ भवि०॥७॥ आतम लक्ष्मी पामियेरे, वल्लभ हर्ष अमानरे ॥ भवि० ॥ ८ ॥

[ काव्य मन्त्रश्च पूर्ववत् ]

॥ आठमी पूजा ॥

॥ दोहा ॥

ब्रह्मचर्य रक्षा करे, मर्यादित नरनार ।
चाहे हो अनगार हो, चाहे हो सागार ॥ १ ॥
मुख्य धर्म अनगारका, पाले पूरण वार ।
आदरसे गृही पालते, शक्तिके अनुसार ॥ २ ॥
वाल वृद्ध विधवा लगन, मर्यादासे वहार।
उत्तम नर नारी नहीं, देवें जग सतकार ॥ ३ ॥

लक्ष समय सिद्धांतमें, यौवन वय परमान ।
देहातम अरु ब्रह्मकी, रक्षा कारण जान ॥ ४ ॥
सातमी वाड कही प्रभु, ब्रह्मचारीके हेत ।
भोजन सरस न कीजिये,जानी काम निकेत॥५॥

( दरबारी कानडा )

और न देवाजी और न देवा, श्रीजिनवरकी करो भवि सेवा । और न देवाजी और न देवा ॥अं०॥सेवा प्रभुकी शुभ मन कीजे, जनम जनम का लाहा लीजे। ब्रह्मचारी प्रभु आप कहावे, रक्षा ब्रह्मचारीकी बतावे ॥ और० ॥१॥ पुष्टिकारक आहार न खावे,विगय अधिकमें मन न लगावे। गलत स्नेह बिंदु मुनि राया, त्यागे भोजन मन वच काया ॥ और० २ ॥ रसना वस जो सरस आहारी, चउगति दुख पावे वो भारी । दूध दही पकवानको चावे, पापश्रमण जिन आगम गावे ॥ और० ॥ मादक आहारसे मन्मथ जागे, इस कारण ब्रह्मचारी त्यागे । रसनाजोपक गृही अनगारी, नमन करत जगमें नरनारी ॥ और० ४ ॥

नीरस भोजनसे तनु पोषे, धर्म साधन मानो संतोषे। आतम लक्ष्मी प्रभु ब्रह्मचारी. वल्लभ हर्ष नमे सय वारी ॥ और० ॥

॥ दोहा ॥

त्यागी नर परनारका, त्यागे परनर नार।
संतोषी निज निज प्रति. ब्रह्मचारी सागार ॥१॥
पर्व तिथि व्रत पालते, नरनारी महाभाग।
उनको भी नव वाडका. होता है अनुराग ॥२॥
व्रत-रक्षाके कारणे, मादक सरस आहार।
न करें भावें भावना, धन साधु अनगार ॥३॥
आतम वल निर्बल करे. उदय करमका जोर।
ज्ञानी जन निर्लेप हो. पावे शिवपुर ठोर ॥४॥
वाड कही जिन सातमी, आतम निर्मल काज।
तिण उपकारी जगतके, पूजे भवि जिनराज॥५॥

राग—मोहनी [ चाल—ढूंढ फिरा जग सारा ]

तीर्थंकर हितकारी, ब्रह्मचारी, भविजन कीजे अर्चना ॥ तीर्थं० अं० ॥ त्यागो रसना जिन फरमावे. रसना वस जग अति दुःख पावे। जावे नर भव हारी. ब्रह्मचारी, भविजन कीजे अर्चना

॥ ती० १ ॥ रसना स्वादे धनको लुटावे, खातिर नाकके पापी थावे। होवे खाना खुवारी, ब्रह्मचारी, भविजन कीजे अर्चना ॥ती० २॥ सरस रसोई चक्री स्वादे, ब्राह्मण दुखियो हुओ बकवादे। पायो विटम्बना भारी, ब्रह्मचारी, भविजन कीजे अर्चना ॥ती० ३॥ रसना लंपट मंगु आचारज, शिथिल हुओ छोरी मुनि कारज। गयो दुर्गति गुण हारी, ब्रह्मचारी, भविजन कीजे अर्चना ॥ ती० ४ ॥ सेलकसूरि सुत राजधानी, चारित्र चूकी हुओ मदपानी। रसवती सरस आहारी, ब्रह्मचारी, भविजन कीजे अर्चना ॥ती० ५॥ आतम लक्ष्मी निज हित जानी, रसना जीतो हे भवि प्रानी। वल्लभ हर्ष अपारी, ब्रह्मचारी, भविजन कीजे अर्चना ॥ ती० ६ ॥

[ काव्यं मंत्रश्च पूर्ववत् ]

॥ पूजा नवमी ॥

॥ दोहा ॥

मद्य विषय विकथा सही, निद्रा और कषाय।
भवसागरमें डारते, पांच प्रमाद मिलाय ॥ १ ॥

शत्रु त्याग प्रमादको, हो करके हुशियार।
आतम सत्ता पामिये, होवे जय जय कार ॥२॥
जीत अपूरव जगतमें, ब्रह्मचर्य परभाव।
तिस कारण है आठमी, वाड कही जिनराव॥३॥
संयम पर जो प्रेम है, ब्रह्मचारी अनगार।
अति मात्रा भोजन तजे, होवे भव दधि पार॥४॥
अति मात्रा आहारसे, आवे ऊंघ अपार।
संभव शील विराधना, होवे स्वप्न मझार ॥५॥

[ चाल—तुम दीनके नाथ दयाल लाल—]

तुम चिद्घन रूप जिनंद चंद तोरे ब्रह्मकी जाउं बलिहारी। देव जगतमें जेते देखे, सबही काम भिखारी ॥१॥ काम बलीको है प्रभु तुमने, दीनो जडसे उखारी ॥२॥ कामके जीतनको उपकारी, मंत्र दियो अति भारी ॥ ३ ॥ कम खाना अरु गमका खाना, होवे सुखी ब्रह्मचारी ॥ ४ ॥ आतम लक्ष्मी ब्रह्म प्रभावे, वल्लभ हर्ष अपारी॥५॥

॥ दोहा ॥

संजमका निरवाह हो, भोजनका परिमान।
अधिका खाना ब्रह्मको, करता है नुकसान ॥१॥

खाटा खारा चरचरा, मीठा विविध प्रकार ।
रस लालच अधिका भखे, होव रोग प्रचार ॥२॥
सेर मापकी हांडिमें, देवे अधिका डार ।
या फूटे या नाश हो, देखो सोच विचार ॥३॥
ऐसे अधिका खानसे, होवे रोग विकार ।
या होवे ब्रह्मचर्यका, नाश किसी परकार ॥४॥
ब्रह्मचारी हित कारणे, यह जिनवर उपदेश ।
भावे भवि जिन पूजिये, जावे सकल कलेश॥५॥

राग–धन्याश्री, चाल–क्यांथी आ संभलाय मधुरधुनी

पूजन करो जिनचंद, भविक जन पूजन करो जिनचंद । पूरण ब्रह्मचारी प्रभु पूजन, शिवसुख सुरतरु कंद॥भ० १॥ ऊनोदरता तपमें कहावे,तप जप करम निकंद ॥भ०२॥ नरनारी ब्रह्मचर्य व्रत-धारी, भोजन अधिक तजंद॥भ०३॥ सहस वरस कीनो तप भारी, कंडरीक मुनिमति मंद॥भ०४॥ विधविध जाति अधिक भोजनसे,नाश कियो ब्रह्म इन्द॥भ०५॥ अपध्यानी कामातुर मरके, सतम

तल उपजंद ॥भ०६॥ आतम लक्ष्मी ब्रह्म प्रभावे,
वल्लभ हर्ष असद ॥ भ० ७ ॥

[ काव्यं मन्त्रश्च पूर्ववत् ]

॥ पूजा दशमी ॥

॥ दोहा ॥

नवमी वाड कही प्रभु, साधु तजे शृंगार ।
अवनीतल शोभे नहीं, शृंगारी अनगार ॥ १ ॥
स्नान विलेपन वासना. उत्तम वस्त्र अपार ।
उद्भट वेश न धारीये, तेल तंबोल निवार ॥२॥
दांतन स्नान निवारना, मौन नियम तप धार ।
केश लोच आदि क्रिया, ब्रह्मचर्य हितकार ॥३॥
चमक दमक अति ऊजला, वस्त्र धरे नहीं अंग ।
बहुमोला अति पातला, सभव होत अनंग ॥४॥
जिम धोयो धरणी धरयो, हारयो रत्न कुंभार ।
शील रत्न मुनि हारते, करते जो शृंगार ॥ ५ ॥

[ श्याम कल्याण ]

कीजे भवि पूजन प्रभु ब्रह्मचारी । अंचली ।
पूरण ब्रह्मचारी सब होवे तीर्थंकर पदधारी ॥

कीजे० ॥१॥ ऋषि मुनि तापस यति संन्यासी होवत सब ब्रह्मचारी ॥की०२॥ वेश पृथक गृहीसे साधारण, ब्रह्मचर्य हितकारी ॥की०३॥ देह वसन आभूषण शोभा,संजोगी नरनारी ॥की०४॥ ब्रह्मचारीको योग्य नहीं है.फिरना बन शृंगारी॥की०५॥ काम दीपावन भूषण दूषण, अंग विभूषण टारी ॥की०॥६॥ नाटक चेटक रास सिनेमा, देखे नहीं ब्रह्मचारी ॥की०॥७॥ सैर सपाटा रौनक ठौनक, त्यागे धन्य सदाचारी ॥की०॥८॥ आतम लक्ष्मी ब्रह्म अनुपम वल्लभ हर्ष अपारी ॥ की० ॥९॥

॥ दोहा ॥

पांच निग्रंठा आगमे, जिनगणधर फरमान ।
अंतिम दो निर्वेद हैं, तीन सवेद पिछान ॥१॥
निर्वेदी जब होत है, आतम क्षायिक भाव ।
पूरण ब्रह्म स्वरूपही, प्रगटे आतम भाव ॥२॥
जबलग वेदी जीव है, तबलग शुभ व्यवहार ।
वाड सहित किरिया करे, ब्रह्मचारी अनगार ॥३॥
यह उपदेश ही खास है, षट पंचम गुणठाण ।
साधु श्रावक सबसे, देशसे जिनवर वाण ॥४॥

जो चाहे शुभ भावसे, निज आतम कल्यान ।
तीन सुधारे प्रेमसे. खान पान परिहान ॥५॥

॥ देश-त्रिताल-लावणी ॥

( चाल-कर पकर प्रीतयुत बोल्त नार सयानी )

ब्रह्मचारी तीरथनाथ नमो भवि प्रानी ।
आतम हितखानि मानो जिनेश्वर वानी ॥अं०॥
जो होय अरिहंत देव तीरथके स्वामि, पूरण ब्रह्मचारि जानो नहीं कोई खामी । तोभी श्रीनेमिनाथ वाल ब्रह्मचारी, जिनशासनमें अतिमान पावे जयकारी । व्रतब्रह्मचर्य परभाव वढे महाज्ञानी ॥ आतम० १॥ नरनारी शुभ आचार सभी अधिकारी, किंतु व्रत लेवे धार वही ब्रह्मचारी । आचार विचार आहार विहार ये चारी, हैं मर्यादित जस धन्य जगत नरनारी । वोही उत्तमकुलवंश उत्तमखानदानी ॥आ० २॥ जिम उदभट वेश न साधु साधवी धारे, तिम नरनारी सागारभी कुल अनुसारे । धारे नहीं उदभट वेश ब्रह्म व्रत पारे, नरनारी परस्पर दोष समान निवारे । सुंदर मर्यादा

धारो पूर्वज मानी ॥आतम० ३ ॥ विधान परिवर्त्तन वेश जगतमें जानो, रक्षा ब्रह्मचर्य पतिव्रत धर्मकी मानो। सादे कपड़े पहने भूषण नवि धारे कुल दोनों अपने पितृश्वसुर उजियारे। धारो दिल अपने गूढ रहस्य वखानी ॥ आ० ४ ॥ साधु पेथड भाग्यवान गृही ब्रह्मचारी, छोटी वय वर्ष बत्तीस अवस्था धारी। खातिर ब्रह्मपालन सादा वेश विहारी, त्यागा तांबुल सुकृतसागर उच्चारी इंद्रियगण अति बलवान न करो नादानी ॥आ० ५ ॥ महाभाग पालो ब्रह्मचर्य प्रगटे तुम नूरा, बलवीर्यपराक्रम फोर बनो अतिसूरा। वर्त्तमान अवस्था देशकी दिलमें विचारो, बल देहके कारण ब्रह्मचर्य अवधारो। तजो कायरता अवलंबन लो ब्रह्मज्ञानी ॥आ० ६॥ अवलंबन पूजा पूज्य परम ब्रह्मज्ञानी, पूजक पावे फल आप होवे तस सानी। मनवचकाया शुद्ध धार अध्यातम मानो, आतम लक्ष्मी प्रभु आप अनुपम ज्ञानी। वल्लभ हर्षे ब्रह्मचर्यगुणे मस्तानी ॥ आतम० ७ ॥

[ काव्यं मन्त्रश्च पूर्ववत् ]

## ॥ कलश ॥

( चाल—भवि नंदो जिनंद जस वरणीने )

भवि वंदो गुणी ब्रह्मचारीने ॥भवि० अं०॥ पूजन ब्रह्मचर्य सुखकारी, करे भवि निज हित धारीने ॥भवि० १॥ अपुनरावृत्ति फल पावे, भावे शीलको पारीने ॥भवि० २॥ नूतन श्रीजिन चैत्य वनावे, कोटि निष्क दान कारीने ॥ भवि० ३॥ होवे नहीं ब्रह्मचर्य बराबर, आगम पाठ उच्चारीने ॥भवि० ४ ॥ ब्रह्मचर्यसे चारित्र दीपे, विना ब्रह्म सब हारीने ॥ भवि० ॥ जिन गणधर सुर गुरु गुण गावे, आवे न पार अपारीने ॥ भवि० ६ ॥ मैं मतिहीन कथुं भक्तिवश, निजशक्ति अनुसारीने ॥ भवि० ७ ॥ राजनगर श्रावक श्रद्धालु. तारा-चंद सुत धारीने ॥भवि० ८॥ भोगीलाल ओस-वाल झवेरी. 'मंगल' उपपद धारीने ॥भवि० ९॥ इनके कथनसे रचना कीनी, पूर्वाचार्य आधारीने ॥भ० १०॥ संवत निधि युग वेद युगल में, मोक्ष वीर अवधारीने ॥भवि० ११ ॥ आतम वसु कर

विक्रम कहिये, वींस कमी दो हजारीने ॥भवि० १२॥ श्रावणसुदि पंचमी प्रभुनेमि, जन्म दिवस ब्रह्मचारीने ॥ भवि० १३ ॥ मंगल रचना पूरण होई, विजय मुहूर्त्त कविवारीने ॥ भवि० १४॥ विजयानंदसूरि महाराया, तपगच्छ आनन्द-कारीने ॥ भवि० १५ ॥ लक्ष्मीविजयजी हर्ष-विजयजी, वल्लभ गुरु वलिहारीने ॥भवि० ॥१६॥ कीनी रचना हुशियार पुरमें,वासुपूज्य दिल धारीने ॥भ० १७॥ बालकक्रीडा सज्जन गुणीजन, लीजो भूल सुधारीने ॥ भवि० १८ ॥ मिथ्या-दुष्कृत आतम लक्ष्मी वल्लभ हर्ष अपारीने ॥भवि० १९॥

---